इस राज्य में विद्युत् शक्ति के विकास का काम एक महान् और चिरकालीन महत्व रखता है। जो योजनाएं हाथ में ली गई हैं, उन की प्रगति जारी रही और चाहे अब नदियों में पानी कम हो जाने के कारण, हम अस्थायी रूप से कमी अनुभव कर रहे हैं, फिर भी वास्तव में वह समय दूर नहीं जब कोटला और गंगूवाल के बिजली-घरों के अतिरिक्त बाएं किनारे के बिजली घर के सभी पांचों यूनिट चालू हो जाएंगे और हमें सुनिश्चित रूप से निरन्तर बिजली मिलने लग पड़ेगी। बिजली पैदा करने की दूसरी योजनाओं में जोगिन्दर नगर की योजना और अपर बारी दोआब नहर तथा पश्चिमी यमुना नहर पर बनने वाले बिजली घरों की योजनाएं सम्मिलित हैं। आशा है कि ये बिजली-घर तीसरी योजना के अन्त तक चालू हो जाएंगे। गांवों में बिजली पहुंचाने के काम की ओर भी ध्यान दिया गया। वर्ष 1960-61 के अन्त तक 500 से अधिक अन्य गांवों को बिजली दी जा चुकी होगी।

24. विदेशी मुद्रा की भारी तंगी और बिजली की कमी के बावजूद कई प्रकार के उद्योगों की उत्पादन-शक्ति और उन की पैदावार में वृद्धि हुई है। कारखानों की संख्या, जो वर्ष 1959 में 3,517 थी, वर्ष 1960 में बढ़ कर 3,881 हो गई। सूती वस्त्र, खाण्ड, सीमेंट, काग़ज़, साइकल, मशीनी औज़ार, कृषि औज़ार, वैज्ञानिक उपकरण, नकली रेशम की बुनाई, सिलाई की मशीनों के पुर्ज़े और बिजली का सामान आदि तैयार करने वाले बहुत से उद्योगों की पैदावार बढ़ी है। इस साल जिन नए विशेष उद्योगों ने अपना उत्पादन शुरू किया, वे इस प्रकार हैं—फ़रीदाबाद में दरम्याने आकार के काग़ज़ के दो कारखाने, लुधियाना में साइकलों के हब (Hubs) बनाने वाला एक कारखाना और फ़रीदाबाद में ऐमरी पाउडर (Emery Powder) बनाने का कारखाना। इस के इलावा फ़रीदाबाद में ट्रैक्टर, राजपुरा में बिजली की तारें (Cables), नाभा और मोगा में दूध के पाउडर और वल्लभगढ़ में रबड़ के टायर-ट्यूब बनाने के कारखाने स्थापित करने के सम्बन्ध में काफ़ी प्रगति हुई है। उद्योगों में काम करने वाले प्राविधिक अमले के प्रशिक्षण की ओर भी अधिक ध्यान दिया गया है। आगामी वर्षों में औद्योगिक प्रशिक्षण के 11 नए केन्द्र खोले जायेंगे, और प्रशिक्षण देने सम्बन्धी अन्य योजनाओं पर अमल किया जाएगा और इस प्रकार इन प्रशिक्षण संस्थाओं में 5,000 सीटें बढ़ाई जाएंगी। लुधियाना, नीलोखेड़ी, मालेरकोटला, सोनीपत और बटाला की औद्योगिक बस्तियों के सिलसिले में काफी काम हुआ। इस के इलावा भठिण्डा में भी एक औद्योगिक बस्ती स्थापित करने के लिए आवश्यक पग उठाए जा रहे हैं।

25. इस वर्ष के दौरान राष्ट्रीयकृत सड़क परिवहन सेवाओं ने न केवल कार्य-कुशलता, समय की पाबन्दी और कार्य-क्षेत्र के सम्बन्ध में अपनी प्रसिद्धि बनाए रखी, बल्कि उन्होंने उस में और वृद्धि भी की। बसों की गिनती 416 से बढ़ कर 547 हो गई, और उन्होंने 46 लाख मील ज्यादा सफर तय किया। इस वृद्धि का कारण यह है कि राज्य परिवहन सेवा और प्राईवेट आपरेटरों (Private operators) के बीच 50:50 के आधार पर समझौता हुआ था, जिस का उल्लेख मैंने पिछले साल किया था। उन रूटों को छोड़ कर जहां लोगों ने सड़कें बनाने में सहायता दी है और इस कारण उन्हें रूट पर्मिट दिए गए हैं, तथा 15 प्रतिशत रूट नई सरकारी समितियों को देकर, नई और कच्ची सड़कों पर 50 प्रतिशत पर्मिट प्राइवेट आपरेटरों को क्षति-पूर्ति के रूप में दिए गए हैं। इस कारण

यह योजना 'पीड़ारहित राष्ट्रीयकरण' के नाम से प्रसिद्ध हो गई है। कुछेक और रूटों पर भी डी-लक्स सर्विस (Deluxe Service) का प्रबन्ध किया गया है। पर्यटकों की सुविधा के लिये पठानकोट में तीन डी-लक्स स्टेशन-वैगनों और एक कार की व्यवस्था की गई है। भाखड़ा और चंडीगढ़ के मध्य भी एक डी-लक्स गाड़ी का प्रबन्ध किया गया है। आधुनिक सुविधाओं से युक्त चार बस-स्टैंड (Bus Stands) बनाए जा चुके हैं और एक ऐसा ही बस-स्टैंड चंडीगढ़ में भी बड़ी तेज़ी से बन रहा है। रास्ते में जहां बसें रुकती हैं वहां मुसाफिरों की सुविधा के लिये छत वाले बस-स्टाप बनाने का प्रबन्ध किया जा रहा है। और आशा है कि इस साल के दौरान लगभग 40 ऐसे बस-स्टाप तैयार हो जायेंगे 12 साल तक की आयु के स्कूल जाने वाले गरीब बच्चों को मुफ़्त ले जाने और नेत्र-हीनों से रियायती किराया लेने की योजनाएं प्रारम्भ की गई हैं।

26. हमारा सड़कों सम्बन्धी कार्यक्रम आशा से भी अधिक सफल रहा है। सम्बन्धित विभाग में वर्ष 1959-60 और 1960-61 में इस उद्देश्य के लिये निर्धारित की गई राशि से 150 लाख रुपये अधिक खर्च किये गये। वर्ष 1959-60 में 414 मील लम्बी नई सड़कें बनाई गई थीं, जबकि इस से पहिले कभी भी एक साल के अन्दर इतनी लम्बाई में सड़कें नहीं बनी थीं। हमें आशा है कि चालू माली साल में हम यही रफ्तार जारी रखेंगे। दूसरी पांचसाला योजना के अन्त तक 1,800 मील लम्बी नई सड़कें बनाई जानी हैं, जो कि बटवारे के समय पंजाब में मौजूद सड़कों की आधी लम्बाई से भी अधिक हैं। 1960 में दो बड़े पुल बनाए गए और उन्हें यातायात के लिये खोल दिया गया। इन में से एक पुल बराड़ा-सढौरा-कालाअम्ब सड़क पर सढौरा का पुल है और दूसरा पलवल-सोहाना-रिवाड़ी सड़क पर साहिबी नदी का पुल है। ऊना के समीप स्वां नदी और देहरा गोपीपुर के पास व्यास नदी पर पुल बनाने का काम हो रहा है। सड़क निर्माण की दिशा में हमारी एक बड़ी सफलता यह है कि हम ने वर्ष 1960 में लाहौल और स्पिति के बहुत दुर्गम पहाड़ी इलाके में 26 मील लम्बी जीप चलने योग्य एक सड़क बनाई। यह काम हम ने गर्मियों के उन कुछ ही महीनों में पूरा कर लिया, जब कि जहां बर्फ पिघलने पर ही काम हो सकता है। तीसरी योजना में सड़कों के निर्माण के लिये जो कुल राशि निश्चित की गई है, उस के 27 प्रतिशत भाग को कांगड़ा, शिमला की सड़कों और गुरदासपुर, होशियारपुर तथा अम्बाला ज़िलों के पहाड़ी क्षेत्रों में सड़कों के विकास के लिये खर्च करने का विचार है।

27. भवन और सड़क-निर्माण शाखा के पटियाला स्थित वास्तु-कला सलाहकार (Consulting Architect) के और चंडीगढ़ स्थित राजधानी परियोजना के मुख्य वास्तुकार (Chief Architect) के दफ्तरों को इकट्ठा कर के वास्तु-कला (Architecture) का एक अलग महकमा बनाया गया है। यह विभाग न केवल भवन और सड़क शाखा तथा राजधानी परियोजना की ही, बल्कि सिंचाई विभाग, राज्य बिजली बोर्ड और वन विभाग आदि उन सभी सरकारी विभागों की ज़रूरतों को पूरा करेगा, जिन के लिये भवन-निर्माण कला के सम्बन्ध में सलाह लेने के लिये पहिले कोई प्रबन्ध नहीं था। न केवल भवन-निर्माण बल्कि समूचे स्थापत्य आयोजन के महत्व को स्वीकार कर के हम ने वर्ष के दौरान इस दिशा में भी क्रांतिकारी और बुनियादी निर्णय किए हैं।

28. इस वर्ष चण्डीगढ़ में भवन-निर्माण का काम काफी ज़ोर शोर से हुआ है, जिस से पता चलता है कि इस शहर के भविष्य के विषय में लोगों का विश्वास बढ़ गया है। यहां के औद्योगिक क्षेत्र में भी काफ़ी विस्तार हुआ है। चण्डीगढ़ के विकास की दिशा में दूसरी महत्वपूर्ण बातें ये हुई हैं कि केन्द्रीय सरकार ने चण्डीगढ़ में एक छावनी और शायद वायु सेना का एक अड्डा भी स्थापित करने और केन्द्रीय अनुसंधान संस्थान (Central Research Institute), कसौली की अनुसंधान शाखा को यहां तब्दील करने का निर्णय किया है। तीसरी पंचवर्षीय योजना में राजधानी परियोजना के लिए कुल 850 लाख रुपयों की व्यवस्था की गई है। इस में वे रकमें शामिल नहीं हैं, जो कि दूसरे विविध विभाग अपने बजटों में से खर्च करेंगे। प्रस्ताव है कि वर्ष 1961-62 में 275 लाख रुपये खर्च किए जाएं। वैयक्तिक कारणों से और चण्डीगढ़ में मकान बनाने वाले लोगों को हर संभव प्रोत्साहन देने के विचार से यह निर्णय किया गया है कि बड़े पैमाने पर चण्डीगढ़ में सरकारी रिहायशी मकान नहीं बनाए जायेंगे। इस के बजाए यह प्रस्ताव है कि तीसरी पंचवर्षीय योजना के बीच 1 करोड़ की कुल लागत से जुड़वें फ्लैट बनाए जाएं, और उन्हें 500 रुपये तक वेतन ले रहे सरकारी कर्मचारियों के पास किराया-खरीद की आसान और रियायती शर्तों पर बेच दिया जाए। 100 रुपये प्रतिमास से कम वेतन पाने वाले कर्मचारियों से कोई व्याज नहीं लिया जायेगा। अन्य कर्मचारियों से केवल नाम-मात्र ही व्याज लिया जाएगा। यदि यह योजना लोगों ने पसन्द की तो इस का क्षेत्र बढ़ा देने का विचार है। यही एक व्यावहारिक तरीका है, जिस से 6 हज़ार मकानों की कमी भी दूर हो जाएगी और बहुत सा रुपया सदा के लिए रुका नहीं रहेगा। यह हमारी सामाजिक नीति के अनुसार होगा, जिस का लक्ष्य यह है कि मध्यम वर्ग और विशेषकर थोड़ी आमदनी वाले वर्गों की राज्य की विभिन्न परियोजनाओं में रुपया लगाने में दिलचस्पी पैदा हो। हम भारत सरकार पर लगातार ज़ोर डालते रहे हैं कि तीसरी पंच वर्षीय योजना में चण्डीगढ़ से लुधियाना तक और चण्डीगढ़ से जगाधरी तक रेलवे लाइन बिछा दी जाये। ये रेल मार्ग हमारे लिए बहुत आवश्यक हैं।

29. इस वर्ष राज्य के श्रम क्षेत्र में कोई बहुत बेचैनी नहीं हुई। रजिस्टर्ड मज़दूर संघो (Registered Trade Unions) की संख्या 515 से बढ़ कर 623 हो गई। मज़दूरों और मालिकों के मध्य झगड़ों को अदालती फैसलों के बजाए सीधी आपसी बातचीत द्वारा निपटाने के लिए श्रम विभाग ने विशेष प्रयत्न किये। इन के फलस्वरूप लगभग 40 प्रतिशत झगड़े निपट गए। सरकार ने विभिन्न औद्योगिक केन्द्रों में मज़दूरों के लिए 1,902 मकान बनाए। मज़दूरों के स्वास्थ्य और प्रसन्नता के लिए उनके खाली समय में स्वस्थ मनोरंजन का प्रबन्ध करना एक आवश्यक बात है, और इस उद्देश्य के दृष्टिगत वर्ष के दौरान 6 नए श्रम-कल्याण केन्द्र स्थापित किये गये, जिस से इन केन्द्रों की कुल संख्या 21 हो गई। बिजली की कमी के कारण मज़दूरों की आमदनी कम हो गई थी। उन्हें सहायता दने के लिए सरकार ने 10 लाख रुपये के बिना सूद के कर्जे स्वीकृत किये। जनवरी, 1961 में सिहार में भी कर्मचारी राज्य बीमा योजना लागू की गई। निकट भविष्य में सोनीपत में भी यह योजना शुरू की जाएगी। इस योजना के अधीन भिवानी में पहली

जुलाई, 1960 से दो डिस्पेन्सरियां खोली गई। अगले वर्ष इस योजना को पटियाला, कपूरथला, फगवाड़ा, गोबिन्दगढ़, भाखड़ा और आबोहर में जारी करने का प्रस्ताव है। इस से लगभग 15 हज़ार औद्योगिक मज़दूर लाभ उठा सकेंगे। यांत्रिक अमले की कमी को पूरा करने के लिए यह निर्णय किया गया है कि विविध स्वीकृत संस्थानों में उम्मीदवारों को प्रशिक्षित किया जाए। इस उद्देश्य के लिए उन्हें वज़ीफे दिए जाएंगे।

इस वर्ष की एक स्मरणीय बात यह है कि केन्द्रीय सरकार के कर्मचारियों की हड़ताल से निपटने के लिए पंजाब सरकार ने केन्द्र की सहायता की, हालांकि ऐसा करने के लिए, इस सम्बन्ध में, हम पर कोई ज़िम्मेदारी नहीं आती थी। मुझे यह बताते हुए प्रसन्नता है कि इस उद्देश्य से तालमेल पैदा करने के लिए स्थापित की गई मशीनरी और मौके पर काम करने वाले अफसरों ने तेज़ी, सूझ-बूझ और कुशलता से काम किया। सौभाग्य से यह हड़ताल अधिक देर न चली। मैं तो समझता हूं कि इस मौके स केन्द्रीय सरकार के कई यूनिटों के बारे में सभी स्तरों पर एक सुनियोजित और सहकारी आधार पर बहुमूल्य अनुभव प्राप्त हुआ। इस सम्बन्ध में उद्देश्य-सिद्धि के लिए हमने काम करने का जो ऊंचा स्तर कायम किया, उस से हमें भविष्य में किसी भी संकट का सामना करने के लिए निश्चय ही बड़ी शक्ति मिलेगी।

30. मेरी सरकार ने अपने सीमित साधनों में रहते हुए गृह-निर्माण की कई एक योजनाओं को जारी करने के लिए भरसक कोशिश की है। कम आमदनी वाले लोगों के लिए जो भवन-निर्माण योजना बनाई गई है, उस के अधीन चालू साल में 44 लाख रुपये का प्रबन्ध किया गया। आशा है कि लगभग 1,180 मकान मुकम्मल हो जाएंगे तथा 400 और मकान अगले साल के दौरान तैयार हो जाएंगे। औद्योगिक भवन-निर्माण योजना के अधीन सहायता दे कर विविध औद्योगिक केन्द्रों में 1,770 मकान बनाए गए हैं। पिछले साल 1,392 मकान बने थे। चालू साल में इस योजना के अधीन 16 लाख रुपये खर्च होने की सम्भावना है। मोगा म्युनिसपैलिटी ने गन्दी बस्तियों को हटाने की योजना के अधीन 2.80 लाख रुपये की लागत से पहिले ही 85 मकान मुकम्मल कर लिये हैं। म्युनिसिपल कमेटी अमृतसर 6.51 लाख रुपये के अनुमानित खर्च से 176 छोटे मकान बनाएगी। अमृतसर और लुधियाना के इम्प्रूवमैंट ट्रस्टों ने, तथा शिमला और पठानकोट की म्युनिसिपल कमेटियों ने गन्दी बस्तियां हटाने के लिये तैयार की गई योजना के अधीन 14.10 लाख रुपये की व्यवस्था की है। पिछले साल मैंने आप को बताया था कि देहाती मकान योजना के अधीन गांव वालों को मकान बनाने के लिए आर्थिक सहायता देने के उद्देश्य से 20 गांव चुने गये थे; इस साल ऐसे गांवों की संख्या बढ़ कर 143 हो गई और इस उद्देश्य के लिए 24.50 लाख रुपये बांटे गये। वर्ष 1961-62 में ऐसे 500 गांवों को नया रूप देने की व्यवस्था की गई है। मध्यम आय वर्ग के लिए बनाई गई भंवन-निर्माण योजना के के अधीन वर्ष 1960–61 के मध्य कर्ज़े देने के लिए 78.77 लाख रुपये की राशि निश्चित की गई और आशा है कि इस से 200 मकान मुकम्मल हो जाएंगे। अगले वर्ष में 275 मकान बनाने के लिए व्यवस्था की गई है। भूमि प्राप्ति और विकास योजना के अधीन जालन्धर और अमृतसर के इम्प्रूवमेंट ट्रस्टों को चालू वित्तीय वर्ष के मध्य भूमि प्राप्त करने के लिए 5.60 लाख रुपये की आर्थिक सहायता दी जा रही है, जिस से कि वे भवन-निर्माण की विविध योजनाओं के अधीन नए मकान बनाने वालों के लिए विकसित प्लाट जुटा सकें।

31. अनुसूचित जातियों, पिछड़ी श्रेणियों और विमुक्त जातियों की सामाजिक और आर्थिक स्थिति को अधिक से अधिक सुधारने की नीति पर सरगर्मी से अमल किया जाता रहा है। वर्ष 1961-62 के अन्त तक केवल पिछड़ी श्रेणियों सम्बन्धी योजनाओं पर 81 लाख रुपये से अधिक राशि खर्च हो जाएगी। तीसरी पांचसाला योजना के मध्य इन योजनाओं पर 454.50 लाख रुपये खर्च किये जाएंगे, जबकि इस की तुलना में दूसरी पांचसाला योजना में कुल 301.60 लाख रुपये खर्च करने की व्यवस्था थी।

लाहौल और स्पिति के अनुसूचित क्षेत्रों ने, जिन का कि हम में से बहुत सारे पहिले केवल नाम ही जानते थे, राज्य के शासन-प्रबन्ध और विकास कार्यों में अपना उचित स्थान प्राप्त कर लिया है। इस साल इन इलाकों का एक पृथक ज़िला बना दिया गया है, जिस का एक अलग से डिप्टी कमिशनर है। उसके अधीन लाहौल और स्पिति के लिए अलग-अलग सब-डिविज़नल अफसर नियुक्त किए गए हैं। अन्य विभागों के कर्मचारियों की संख्या भी बढ़ा दी गई है। इस प्रकार हम ने इस मामले में भी पुरानी व्यवस्था को छोड़ कर नई व्यवस्था को सुदृढ़ आधार पर चालू कर दिया है। आज उन इलाकों का शासन-प्रबन्ध भी हम अच्छी तरह कर रहे हैं, जिन की ओर अंग्रेज़ी हकूमत ने अपने साम्राज्य की परम्परागत शक्ति और गर्व के बावजूद कोई ध्यान नहीं दिया था। इन दुर्गम और ऊंचे पहाड़ी इलाकों में, जहां मौसम के भयानक होने के कारण रहना भी बड़ा कठिन है, हम ने अब जो शासन-प्रबन्ध स्थापित किया है वह भाईचारे और परस्पर सहायता की भावना से प्रेरित है। इस भावना की शायद सब से बड़ी और महत्वपूर्ण परिचायक जनजातीय परामर्शदात्री परिषद् (Tribes Advisory Council) की वह बैठक थी, जो जुलाई, 1960 में काज़ा में हुई। हमारे या शायद किसी भी राष्ट्र के इतिहास में यह एक अद्वितीय घटना थी, जबकि 12,400 फुट की ऊंचाई पर स्पिति की घाटी के बीच वन विभाग के उपमंत्री के नेतृत्व में इस सरकार के प्रतिनिधि, लगभग 100 मील पैदल चलकर या घोड़े की सवारी कर के पहुंचे और उन्होंने अनुसूचित जनजातीय और क्षेत्रीय कमीशन के सभापति श्री यू. एन. ढेबर की मौजूदगी में वहां कई दिन तक रह कर वादी के प्रतिनिधियों के साथ विचार-विनिमय किया। इन्होंने इस तरह यहां के निवासियों की आशाओं, आशांकाओं और आशंकाओं के बारे में स्वयं उन से ही जानकारी प्राप्त की तथा उन के भावी विकास और उन्नति की योजनाएं बनाई। स्पिति में संसार का सब से ऊंचा आबाद-गांव है। आज हम उचित रूप से गर्व के साथ दावा कर सकते हैं कि ऊंचे से ऊंचे दर्रों, हिमनदियों के खतरे, चट्टानों और बर्फ़ों के उत्पात के बावजूद हम ने इस गांव और इन वादियों को गले लगाने के लिए पूर्ण दृढ़ता से अपने कदम बढ़ाएं हैं। यह सब कुछ इसलिये किया गया था कि वहां के निवासियों को भाईचारे का प्यार और वैज्ञानिक जानकारी के रूप में सहायता मिले और भरपूर जीवन बिताने के लिये उन्नत एवं समृद्ध होने के साधन जुटाए जाएं, जिन से वे अब तक बिना किसी अपराध के वंचित रहे हैं। इतिहास में पहली बार प्रशासक सर्दी के मौसम में उन घाटियों में ठहरे। इस साल विकास-कार्यों पर हमारा खर्च काफ़ी बढ़ गया और हम ने लगभग 29 लाख रुपया खर्च किया, जब कि पिछले साल 24 लाख रुपया खर्च किया गया था। मनाली से काज़ा जाने वाली सड़क बनाने के काम में काफ़ी प्रगति हुई है। इस सड़क के केन्द्रीय सरकार की सहायता से प्राथमिकता दे कर बनाया जा रहा है। इस के कई भागों पर जीपें भी चलने लग पड़ी हैं। सदियों से पैदल या खच्चरों पर यात्रा करने वाले इन लोगों के कानों में भी अब गीयरों (Gears)

और ब्रेकों (Brakes) की आवाज़ जाने लग पड़ी है । इन ऊंचे पहाड़ी इलाकों में शीघ्र ही मोटरों द्वारा यातायात चालू होने वाला है और ये सब बातें हमारे इंजीनियरों और प्रबन्धकों की कार्य-कुशलता और दृढ़-निश्चय की परिचायक हैं ।

32. शिक्षा के क्षेत्र में इस साल विस्तार और उन्नति का काम जारी रखा गया । एक अध्यापक वाले 575 प्राइमरी स्कूल खोले गये और एक अध्यापक वाले 240 स्कूलों को 2 अध्यापकों वाले स्कूलों में बदल दिया गया । 177 प्राइमरी स्कूल मिडल स्कूलों में बदले गए और 99 मिडल स्कूल हाई स्कूल बना दिये गये । हायर सैकण्डरी स्कूलों की संख्या 168 से बढ़ कर 194 हो गई । पिछले साल मैं ने आप को बताया था कि सरकारी स्कूलों में ७ वीं श्रेणी तक निःशुल्क शिक्षा का प्रबन्ध किया गया है । इस दिशा में अगला पग उठाने के कारण अब आठवीं श्रेणी तक निःशुल्क शिक्षा दी जा रही है । मेरी सरकार ने पहली अप्रैल, 1961, से 6 से 11 साल की आयु तक के बच्चों के लिये निःशुल्क और अनिवार्य शिक्षा की एक महान योजना को चालू करने का फैसला किया है । इस विषय में भी हम अपने देश में सब से आगे हैं । निर्धन और योग्य विद्यार्थी अपनी पढ़ाई जारी रख सकें, इस उद्देश्य से योग्यता-छात्रवृत्तियों की संख्या बढ़ा दी गई है । शिक्षा सम्बन्धी नई और पुरानी योजनाओं को कार्यान्वित करते समय मेरी सरकार का यह लक्ष्य रहा है कि राज्य के कम विकसित और पिछड़े हुए क्षेत्रों को जल्दी से जल्दी दूसरे इलाकों के स्तर तक पहुंचा दिया जाए ।

33. हमारे राज्य का खेल-कूद के क्षेत्र में सदा ही बहुत ऊंचा स्थान रहा है । वास्तव में बहादुर पंजाबी युवक की विश्व भर में धाक बैठी हुई है । शिक्षा विभाग ने इस दिशा में भी विशेष यत्न किए हैं । नवयुवक विद्यार्थियों में इस प्रतिभा को विकसित करने के लिए अगले साल एक विशेष स्कूल और एक कालेज स्थापित किया जायेगा । यहां ऐसे विद्यार्थियों को जिन के बारे में उत्तम खिलाड़ी और ऐथलीट (Athletes) बनने की आशा हो, विशेष प्रशिक्षण दिया जाएगा । छात्रों की खेलों में रुचि पैदा करने के लिए यह एक नया तज़रबा है ।

34. मेरी सरकार ने राज्य के भावी विकास को सामने रखकर यांत्रिक प्रशिक्षण को समुचित महत्व दिया है । डिग्री और डिप्लोमा कोर्सों वाली इंजीनियरिंग संस्थाओं में छात्रों की संख्या लगातार बढ़ रही है । तीसरी पांच साला योजना के मध्य यांत्रिक प्रशिक्षण की सुविधाएं बढ़ाने के लिए एक विशाल कार्यक्रम की रूपरेखा तैयार की गई है । इस उद्देश्य के लिए 6.58 करोड़ रुपये रखे गये हैं, जबकि दूसरी पांचसाला योजना में इस काम के लिए केवल 1.70 करोड़ रुपये रखे गये थे । विशेष प्रसन्नता की बात यह है कि इस कार्यक्रम में योग्य विद्यार्थियों को कर्ज़ों और छात्रवृतियों आदि के रूप में आर्थिक सहायता देने के लिए 1.5 करोड़ रुपये का प्रबन्ध किया गया है । यह भी फैसला किया गया है कि ज़िला हिसार में सिरसा, ज़िला गुरदासपुर में बटाला और ज़िला रोहतक में झज्जर के स्थानों पर तीन पालिटैक्निक खोले जाएं । उन के इलावा ज़िला कांगड़ा के हमीरपुर और ज़िला फ़िरोज़पुर के गुरुतेगबहादुर गढ़ में भी नए पालिटैक्निक खोले जाएंगे । होशियारपुर में प्राइवेट प्रबन्ध के अधीन चल रहे पालिटैक्निक को सरकारी प्रबन्ध के अधीन लेने और 30 लाख रुपये के खर्च से इसे आवश्यक स्तर पर लाने का भी प्रस्ताव

है। चंडीगढ़ के इंजीनियरिंग कालेज में भवन-निर्माण कला की पढ़ाई के लिए एक नया डिग्री-कोर्स भी शुरू किया जाएगा।

35. अगस्त, 1960 में मेरी सरकार ने फैसला किया था कि 2 अक्तूबर, 1960 से ज़िला-स्तर पर और उस से नीचे उर्दू के स्थान पर पंजाबी या हिन्दी, जैसी भी स्थिति हो, सरकारी भाषा होगी। इस परिवर्तन को सुगमता से अमल में लाने के लिए, उन कर्मचारियों को जो प्रादेशिक भाषा का प्रयोग करने मे समर्थ नहीं हैं, यह छूट दी गई है कि वे अगले दो सालों तक उर्दू का इस्तेमाल जारी रख सकते हैं, लेकिन इस अवधि के बाद ज़िला स्तर पर या इस से नीचे सभी सरकारी काम प्रादेशिक भाषा में ही करने ज़रूरी हो जाएंगे। जहां तक अदालतों का सम्बन्ध है, पंजाब हाईकोर्ट ने भी फ़ैसला कर दिया है कि अदालतों में भी 2 जनवरी, 1962, में सारा काम मुकम्मल तौर पर प्रादेशिक भाषा में हो। माल विभाग का रिकार्ड भी उर्दू से पंजाबी या हिन्दी, जैसी भी स्थिति हो, में तब्दील कर दिया जाएगा। यह तबदीली एक सिलसिलेवार प्रोग्राम के अनुसार चार सालों में मुकम्मल की जाएगी और इस पर 29.93 लाख रुपये खर्च होने का अनुमान है। आशा की जाती है कि इन दृढ़-निर्णयों और प्रोग्रामों से राज्य में दोनों प्रादेशिक भाषाएं प्रयोग और शब्द-समूह की दृष्टि से और भी समृद्ध हो जाएंगी। स्थिति की मांग को पूरा करने के लिए भाषा विभाग को हिन्दी और पंजाबी के दो पृथक विभागों में बांट दिया गया है और इन दोनों विभागों की सरगर्मियों में तालमेल रखने के लिए इनके ऊपर एक डायरैक्टर-जनरल नियुक्त कर दिया गया है। इस साल सरकार ने एक उच्च अधिकार प्राप्त पंजाबी यूनिवर्सिटी कमीशन की स्थापना भी की है। जो ऐसी यूनिवर्सिटी स्थापित करने के बारे में जांच करेगी। इस कमीशन की रिपोर्ट पर तेज़ी से और प्रभावशाली ढंग से विचार कर के अमल किया जाएगा।

36. इस समय 794 ऐसे हस्पताल हैं, जो लोगों को आधुनिक डाक्टरी सुविधाएं पहुंचा रहे हैं। बड़े बड़े हस्पतालों और विशेष रूप से अमृतसर और पटियाला के हस्पतालों के विस्तार और विकास के लिए काफ़ी रुपया खर्च किया गया है। इस साल मौजूदा 145 प्राथमिक स्वास्थ्य-केन्द्रों के इलावा 6 और नए केन्द्र बढ़ाए गए। इन केन्द्रों के चिकित्सा और स्वास्थ्य अधिकारियों को गांवों में स्वास्थ्य-संबन्धी काम करने के योग्य बनाने के लिए तीन ओरियंटेशन केन्द्र (Orientation Centres) खोले गए हैं। विश्व स्वास्थ्य संगठन यूनिसिफ़ (U.N.I.C.E.F.) जैसी अन्तराष्ट्रीय संस्थाओं ने ग्राम-स्वास्थ्य सेवाओं, विशेषत: प्राथमिक स्वास्थ्य-केन्द्रों के विकास में अपना योगदान पहले की तरह ही जारी रखा। इस से इस साल 30 परिवार नियोजन क्लिनिक खोले गए। अब इन की संख्या 74 हो गई है। रोहतक में नया सरकारी मैडिकल कालेज जारी हो गया है, जिस में 50 छात्र दाखिल हो सकते हैं। चंडीगढ़ के स्नातकोत्तर अनुसंधान संस्थान (Post-Graduate Research Institute) का ज़िक्र मैं ने पिछले साल किया था। आशा है यह संस्थान जल्दी ही काम शुरू कर देगा। गुप्त रोगों को रोकने के लिए कुल्लू सब-डिवीज़न में जो दो चिकित्सा-दल काम कर रहे हैं उन के इलावा एक और तीसरा दल धर्मपुर में नियुक्त किया गया है। शहरी और देहाती इलाकों में पीने के लिए शुद्ध पानी की सप्लाई और शहरों में से गन्दे पानी के निकास संबन्धी नालियों का प्रबन्ध करने के लिए सैनिटरी बोर्ड पंजाब (Sanitary Board, Punjab) ने इस साल 30 लाख रुपया सहायता अनुदान के रूप में अलाट किया। पानी सप्लाई और निकास नाली योजनाओं को जारी करने के लिए स्थानीय संस्थाओं को 70 लाख रुपये के कर्ज़े देने का प्रबन्ध किया गया।

37. बहुत सी म्युनिसिपल कमेटियों के लिए चुंगी का महसूल चिरकाल से आय का प्रमुख साधन चला आ रहा है। कृषि उत्पादकों को कुछ सहूलतें देने के विचार से मेरी सरकार ने यह साहसिक निर्णय किया है कि कृषि पैदावार पर एक सिलसिलेवार प्रोग्राम के अनुसार चुंगी महसूल लेना बंद कर दिया जाए। इस प्रोग्राम के पहले कदम के अनुसार गेहूं, चने, मकई, चावल, धान, जवार, बाजरा और दालों जैसे प्रमुख अनाजों को पहिली जनवरी, 1961 से कर योग्य पदार्थों की सूची से हटा दिया गया है। पिछले साल मैं ने आप को बताया था कि जालन्धर और अमृतसर के मौजूदा दो इम्प्रूवमैंट ट्रस्टों (Improvement Trusts) के इलावा लुधियाना, करनाल, पानीपत, रोहतक और भिवानी में 5 और नए इम्प्रूवमैंट ट्रस्ट (Improvement Trusts) स्थापित किए जाएंगे। इन के इलावा इस साल दो और इम्प्रूवमैंट ट्रस्ट यमुना नगर और जगाधरी में कायम किए गए हैं। पठानकोट, बटाला और छहरटा में भी ऐसे ट्रस्ट जल्दी ही कायम किए जा रहे हैं। आशा है कि वर्ष 1961-62 में राज्य के सभी प्रमुख नगरों में इम्प्रूवमैंट ट्रस्ट स्थापित हो जाएंगे।

38. विचाराधीन वर्ष में दूसरी पांच साला योजना खत्म हो जायगी और तीसरी योजना शुरू होगी। दूसरी पांच साला योजना के सिलसिले में विविध विभागों के काम करने के सामर्थ्य में निरन्तर सुधार हुआ है। इस योजना काल में खर्च करने के लिए 162.68 करोड़ रुपये निर्धारित किए गए थे, लेकिन इस योजना के अन्त तक वास्तव में 149.48 करोड़ रुपये खर्च हो जाने का अनुमान है। इस प्रकार योजना के लगभग 92 प्रतिशत लक्ष्य पूरे हो जाएंगे। इसी काल में तीसरी पांच साला योजना के अधीन निर्धारित कामों को ठीक ढंग पर चलाने के लिए आवश्यक आरम्भिक पग भी उठाए गए हैं। इस राज्य की तीसरी योजना के लिए 231.40 करोड़ रुपये अन्तिम रूप से अलाट हुए हैं, जो दूसरी योजना की राशि से 42 प्रतिशत अधिक हैं। तीसरी योजना में विशेष रूप से बिजली पैदा करने और उस के वितरण, बाढ़ों पर काबू पाने, सेम रोकने, उद्योगों का प्रसार करने तथा यांत्रिक शिक्षा के प्रसार पर बल दिया जाएगा। राज्य के पहाड़ी और अर्ध-पहाड़ी इलाकों की ओर अधिक ध्यान देने की आवशयकता है। इन इलाकों में विकास के उद्देश्य से विशेष प्रशासकीय मशीनरी के अधीन अलग से एक पहाड़ी क्षेत्रीय योजना बनाई जा रही है, जिस के लिए एक पृथ पहाड़ी-क्षेत्र कमिशनर (Hill Areas Commissioner) नियुक्त किया जाएगा। दूसरी योजना के दौरान राज्य ने काफ़ी उन्नति की है और विश्वास है कि राज्य आगामी योजना में और अधिक उन्नति करेगा। इस दृष्टिकोण से विशेष सफलता उसी समय मिल सकती है, जब लोग इस में उत्साहपूर्वक भाग लें। मुझे पूर्ण आशा है कि आप और मेरी सरकार इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए प्रयत्न करेंगे। पिछले वर्ष मैंने ज़िक्र किया था कि स्टेट बेंक आफ़ इण्डिया (सहायक बैंक) कानून, 1959 की शर्तों के अधीन बैंक आफ़ पटियाला, जो कि राज्य सरकार का अपना बैंक था, को स्टेट बैंक आफ़ इणिडया अपने अधिकार में ले लेगा। स्टेट बैंक आफ़ इण्डिया ने पहली अप्रैल, 1960 से इसे अपने प्रबन्ध में ले लिया है, और उस से राज्य सरकार को इस दिशा में 70.19 लाख रुपये का मुआवज़ा मिला है।

39. राजनीतिक पीड़ितों, ने जैसा कि उन के नाम से ही स्पष्ट हो जाता है देश और राष्ट्र की सेवा करते हुए कई तरह की कष्ट-कठिनाइयां और यातनाएं सहीं। वे सरकार से हर वह

सहायता प्राप्त करने के विशेष अधिकारी हैं, जो कि उचित और व्यावहारिक रूप से दी जा सके। इस सम्बन्ध में मेरी सरकार अपनी जिम्मेदारियों को पूरी तरह जानती है। इस साल के दौरान राजनीतिक पीड़ितों को आर्थिक सहायता, जुर्माने की वापिसी, ज़ब्त जायदाद के मुआवज़े और अन्य लाभ मिलते रहे। इस के अतिरिक्त भारत सरकार के सुझाव पर, राज्य सरकार ने यह मंजूर कर लिया है कि ऐसे राजनैतिक पीड़ितों के, जिनकी मासिक आमदनी 300 रुपये से कम है, बच्चों की और उन के उन पोते-पोतियों की जिन के पिता मर चुके हों, पूरी या आधी फ़ीस माफ़ की जाए, उन से होस्टल फ़ीस न ली जाए, पुस्तकें खरीदने के लिए आर्थिक सहायता दी जाए और उन्हें छात्र-वृतियां दी जाएं। इस दिशा में होने वाले खर्च को राज्य सरकार तथा भारत सरकार बराबर बराबर उठाएंगी। इस योजना का ब्यौरा तैयार किया जा रहा है।

40. लोक-सम्पर्क विभाग अखबारों, प्रचार साहित्य और क्षेत्रीय प्रचार द्वारा सरकार की विकास और लोक-कल्याण की कार्रवाइयों के सम्बन्ध में जनता को जानकारी देता रहा है। नियमित रूप से प्रकाशित होने वाली विभागीय पत्रिकाओं के अतिरिक्त 285 पैम्फलेट पोस्टर और पत्रक आदि चारों भाषाओं में प्रकाशित किए गए। क्षेत्रीय प्रचार अमले ने 34,000 से अधिक ग्राम जलसे और सम्मेलन कराये, जिन में मन्त्रियों, सरकारी अफ़सरों और राज्य के प्रमुख सार्वजनिक व्यक्तियों ने भाषण दिए। विभाग की नाटक मण्डलियों ने 447 बार नाटक पेश किए, जिन्हें 6 लाख से अधिक लोगों ने देखा। शिमले में एक और सूचना केन्द्र खोला गया, जिस से केन्द्रों की कुल-संख्या 19 हो गई। विभाग ने राज्य में और राज्य से बाहर 10 प्रदर्शनियां कीं और ग्रामीण इलाकों में 1,569 फ़िल्म-शो दिखाए। राज्य के 10,000 देहातों में पंचायती रेडियो लगाए जा चुके हैं। अगले वर्ष 600 और ऐसे रेडियो लगाने का विचार है। चंडीगढ़-जालन्धर के बीच एक टेलीप्रिंटर लाइन लगाने, विविध विकास परियोजनाओं के सम्बन्ध में एक वृत-चित्र तैयार करने और साथ ही स्थानीय लोक-धुनों पर दो ग्रामोफ़ोन रिकार्ड तैयार करने का भी प्रस्ताव है।

पर्यटन के क्षेत्र में सरकार ने दिल्ली-चण्डीगढ़-कुल्लू हवाई सेवा के लिए आर्थिक सहायता दी। यह सेवा 3 अक्तूबर, 1959 को चालू की गई थी, किन्तु सर्दियां आरम्भ होने के कारण उस वर्ष यह हवाई सेवा थोड़े समय के लिए ही जारी रखी जा सकी। इस सेवा को 1960 की गर्मियों में पुनः चालू किया गया और बड़ी संख्या में पर्यटकों ने इस से पूरा-पूरा लाभ उठाया। हवाई सेवा आरम्भ हो जाने से यह वादी, जहां लोग पहले बहुत कम जाया करते थे, अब काफ़ी लोक-प्रिय हो गई है। कुल्लू, मनाली, नगंल, धर्मशाला और पठानकोट में पर्यटकों के लिए बंगले बनाने का काम भी सम्पूर्ण हो गया है। पर्यटन विभाग का यह प्रस्ताव है कि अगले वर्ष के दौरान धर्मशाला, अमृतसर, चैल और शिमला में चार नए पर्यटन ब्यूरो खोले जाएं तथा वाशिष्ठ के गरम पानी के स्रोतों के निकट स्नान-गृह बनाए जाएं। कुल्लू वादी में दूसरी कई तरह की सुविधाएं जुटाने का भी प्रबन्ध किया जाए।

41. मेरी सरकार ने जो कुछ किया है और जो कुछ करना चाहती है, उसे आपने जिस ध्यान के साथ सुना है उस के लिए मैं आप का आभारी हूं। सरकार को जो भी सफलता मिली है उस का मुख्य श्रेय तो जनता को है, जिसने कठिनाइयों और रुकावटों के बावजूद लगन और उत्साह के साथ काम किया है और सरकार को बड़ी तथा अच्छी योजनाएं चालू करने में समर्थ बनाया है। वर्तमान विधान मंडल के सामने यह मेरा अन्तिम भाषण होगा, क्योंकि अगले वर्ष नए चुनावों के

पश्चात् नई विधान सभा बन जाएगी। मुझे इस बात में सन्देह नहीं कि आप में से बहुत से सज्जन दोबारा सदस्य चुने जाएंगे। विधान मंडल के सदस्य के रूप में, राज्य के इतिहास के महत्वपूर्ण समय में, इस की बड़ी बड़ी समस्याओं के साथ सम्बन्धित होने का, आप को सौभाग्य प्राप्त हुआ है। मेरी सरकार की जहां आपने भरपूर सराहना की है, वहां आपने उस की आलोचना भी की है, जो कई बार बहुत तीव्र और कटु भी हो गई। मेरी सरकार दोनों बातों के लिए आप के प्रति आभार प्रकट करती है, क्योंकि आप के सहयोग के बिना कोई भी सरकार काम नहीं चला सकती थी और आप की आलोचना के बिना उस जनता की इच्छाओं और आवश्यकताओं का सही अनुमान और मूल्यांकन नहीं किया जा सकता था, जिस की सेवा करने के लिए हम सभी उत्सुक हैं। लोकतन्त्रीय राज्य में एक अच्छी सरकार जिम्मेदार विरोधी-दल के सहयोग से ही कार्य-प्रवण हो सकती है। शीघ्र ही आप अपने मतदाताओं को यह बताने के लिए जाएंगे कि आप ने उन के लिए क्या कुछ किया है और क्या कुछ करना चाहते हैं। मैं आप से प्रार्थना करता हूं कि आप सच्चे मन से उन से अपनी यह इच्छा प्रकट करे कि आप उन की सेवा करेंगे और ऐसे लक्ष्य सामने रखेंगे तथा ऐसी नीति पर अमल करेंगे, जिस से उन को सरकार की ओर से अधिक से अधिक लाभ पहुंच सके। आपको इस अधिवेशन में बहुत काम करना है। मेरी यह कामना है कि इस अधिवेशन की कार्रवाई के दौरान विवेक आपका मार्गदर्शक बने और अपने कामों में हमें सफलता मिले। जय हिन्द

## PANEL OF CHAIRMEN

**श्री अध्यक्ष :** जो पुरानी Panel of Chairmen है वही जारी रहेगी जिसके मैम्बरों के नाम ये हैं।

(The previous panel of Chairmen comprising the following Members of the Sabha will continue for this term also)—

(1) Khan Abdul Ghaffar Khan,
(2) Shrimati Om Prabha Jain,
(3) Sardar Gurbachan Singh Bajwa,
(4) Shri Lal Chand.

## COMMITTEE ON PETITIONS

**Mr. Speaker :** Under Rule 293(1) of the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly, I nominate the following Members of the Assembly to serve on the Committee on Petitions :—

(1) Chaudhri Sarup Singh, Deputy Speaker, *ex-offico* Chairman.

(2) Shrimati Jaswant Kaur.

(3) Shri Gurdatt.

(4) Shri Baloo Ram.

(5) Shri Lal Chand.

**Mr. Speaker :** I have to inform the House that the Hindi Regional Committee could not make its report on the Punjab Municipal Bill, 1960, referred to it by the Assembly during its Budget Session 1960, within the extended time, i.e., 31st January, 1961 as the work involved was voluminous. I am constrained to remark that Chaudhri Dharam Singh Rathi has been offering obstruction in connection with the completion of the report. In pursuance of the decision taken by the Hindi Regional Committee, the Chairman, Hindi Regional Committee approached me to further extend the time for the submission of the final report by the Hindi Regional Committee up to 15th March, 1961. As the House was not in Session, I agreed to the extension.

Now, I am making a report to the House in the matter, accordingly.

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ :** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਸ ਵਕਤ ਪਿਛਲੀ ਵਾਰੀ ਇਹ ਬਿਲ Regional Committees ਨੂੰ ਭੇਜਿਆ ਗਿਆ ਸੀ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ extension ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇਗੀ । ਉਸ ਵੇਲੇ ਵੀ ਮੈਂ time ਬਾਰੇ ਇਤਰਾਜ਼ ਕੀਤਾ ਸੀ ਪਰ ਤੁਸੀਂ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ extension ਨਹੀਂ ਦੇਵਾਂਗੇ ।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਜਦ ਸਾਰੀ ਹਿੰਦੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਮੈਨੂੰ extension ਲਈ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂ ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੂੰ ਆਪਣੀ ਸਲਾਹ ਦੇਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦਾ। (When the Hindi Regional Committee has asked for the extension of time, I am sorry, I cannot give an opportunity to Chaudhri Balbir Singh to tender his advice.)

चौधरी धर्म सिंह राठी : मेरी गुज़ारिश यह है कि 15 मार्च तक भी यह काम नहीं हो सकेगा। यह extension का period थोड़ा है ; आप देख लेना और extension मांगेंगे। मैं इस बात का आप को यकीन दिलाता हूं। इन्होंने गलत अन्दाज़ा लगाया है। यह extension 15 मई, 24 अप्रैल या 24 मार्च तक होनी चाहिए।

**श्री अध्यक्ष :** 15 मार्च तक तो extension हो जाए। उसके बाद जब फिर यह सवाल आपके सामने आएगा तो देखा जाएगा। (*Interruptions*) Order please. ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ 15 ਮਾਰਚ ਤਕ ਇਸ ਬਿਲ ਤੇ ਆਪਣੀ ਰੀਪੋਰਟ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਮਿਆਦ ਦਿਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਇਸ ਤੇ ਹੁਣ 15 ਮਾਰਚ ਨੂੰ ਹੀ ਵੇਖਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਕੀ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । (Let the extension of time be granted up to 15th March, 1961. Thereafter it will be seen if the matter again comes up before the House. (*Interruptions*) Order please. The Committee has been asked to submit its final report up to the 15th March, 1961. Now it is only on the 15th March, 1961, that it can be considered as to what further action can be taken in the matter.)

[ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ]

## SEATING ARRANGEMENTS

ਦੂਸਰੀ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ seating arrangement ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਜੇ ਤਕ ਕੋਈ ਫੈਸਲਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਮੈਂ ਵੇਖਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਏਧਰ ਓਧਰ ਜਾਣਾ ਆਉਣਾ ਹੈ ਪਹਿਲਾਂ ਉਹ ਆਪਣਾ ਫੈਸਲਾ ਕਰ ਲੈਣ ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਕੋਈ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇਗਾ। ਇਹ traffic ਜਦੋਂ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ, ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਦ ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੀਆਂ ਸੀਟਾਂ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰ ਦਿਆਂਗਾ। (ਹਾਸਾ) ਮੈਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ New Assembly Chamber ਵਿਚ ਜਾਣ ਤੋਂ ਪਹਿਲੋਂ ਤੁਹਾਡੀਆਂ seats ਬਾਰੇ ਕੋਈ ਪੱਕਾ ਫੈਸਲਾ ਹੋ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅਜੇ ਇਹ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਪਤਾ ਚਲਦਾ ਕਿ ਕੌਣ ਕਿਥੇ ਬੈਠਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹੈ।

अब हमने नए Assembly Chamber में जाना है। इसके लिए अपने Secretariat के दफतरों की अदला बदली के लिए एक हफता लग जाएगा। इस सैशन का जो प्रोग्राम आप को भेजा गया था, उसमें आप ने देखा होगा कि इस अदला बदली के लिए हमने इस महीने का आखिरी हफता रखा है। इस दौरान सभा की कोई बैठक नहीं होगी। पहले तो हमारा यह ख्याल था कि जो पिछला Autumn सैशन हुआ वह भी इसी नए Assembly Chmaber में हो लेकिन कुछ मुश्किलात की वजह से यह बात न हो सकी। अब यकीनी तौर पर 6 मार्च, 1961 को आप अपने नए चेम्बर में बैठेंगे (*Cheers*) जैसा कि हाउस को पता ही है हम नए चेम्बर में जाने के लिए जल्दी में थे क्योंकि हमारे दफतर दो मुख्तलिफ जगहों पर बिखरे हुए हैं। हमें यह मुश्किल बरदाश्त करनी पड़ी क्योंकि जगह की तंगी थी नए चेम्बर में दफतरों के लिए जगह तैयार हो गई है और हम जल्दी ही वहां चले जाएंगे। जब आप एक हफ्ते की छुट्टी के बाद वहां आएंगे तो हमारे दफ्तर वहां function करना शुरू कर देंगे। सभा की deliberations के लिए वहां हाल के अन्दर आर्ज़ी बन्दोबस्त ही होगा और जब सभा adjourn होगी तो उसके बाद हम उस हाल को खाली कर देंगे और P.W.D. को दे देंगे। यह आर्ज़ी इन्तज़ाम इसलिए किया गया है क्योंकि जो ज़रूरी material और equipment वहां पर लगाया जाना है और जिसके लिए order भी लिए जा चुके हैं, अभी तक अया नहीं। वहां जो seating arrangement होगा वह इस से कुछ मुख्तलिफ होगा। वहां पर दो दो सीटों के set होंगे। मुश्किल ज़रूर होगी लेकिन हम इसको avoid नहीं कर सकते क्योंकि हम जो seats का arrangement कर रहे हैं वह इधर उधर से सामान इकट्ठा करके कर रहे हैं। मैं समझता हूं कि वैसे इससे हमें अपनी ज़रूरतों को जानने का मौका भी मिलेगा और इस तरह से हम architects और engineers को इन जरूरियात की बाबत बता भी सकेंगे। इसकी जो बाकायदा inauguration होगी वह पांच छः महीने बाद होगी। अभी तो मैं नहीं कह सकता कि वह कौन करेगा–जो भी फैसला होगा वह आपको बाद में बता दिया जाएगा। फिलहाल दफ्तर बन चुके हैं और हाल भी आप को temporary तौर पर मिलेगा। इस तरह आहिस्ता आहिस्ता आप की अपनी surroundings से पूरे तौर पर integration हो जायगी।

वहां पहले दिन जाने के सिलसिले में हम सोच रहे थे कि चूंकि हमें पुरानी आदतें छोड़नी हैं और एक नए दौर में कदम रखना है, इस लिए कोई प्रार्थना वगैरह की जाए। पंडित मोहन लाल जी ने सुझाव दिया कि प्रार्थना के बाद चाए पीकर एक जलूस की शक्ल में वहां चला जाए। ( *interruptions* ) प्रार्थना के मौके पर पंडित, ग्रन्थी मौलवी और अगर हो सका तो पादरी को भी बुलाएंगे। जो भी चारा हो सकेगा करेंगे ताकि दुआ मुअस्सर हो पाए और हम एक अच्छा माहौल, नए ख्यालात और नया सूबा बनाने के इरादे से यहां से जाएं। यह हमारा उस दिन का programme है।

(The other thing is that so far I have not been able to decide about the seating arrangement of the hon. Members I am waiting for those Members who want to change party affiliations, they should first take some decision in the matter and then I shall decide my action. So, when this traffic stops I will make arrangement for the seating of the hon. Members. (*Laughter*) I wish that before shifting to the New Assembly Chamber, some final decision should be taken regarding the seating arrangement of the hon. Members. So far it is not clear where one wishes to have one's seat.

Now, we have to move to the New Assembly Chamber. For that, it will take about a week to shift the offices of this Secretariat. The hon. Members must have noticed from the programme of this Session, already supplied to them, that the last week of this month has been earmarked for this shifting and that there will be no sittings of the Sabha during this interval. Previously, we had thought of holding the last Autumn Session of this Sabha in the New Assembly Chamber but this could not materialise due to certain difficulties. Now, this Sabha will definitely take its seat in its New Chamber with effect from the 6th March, 1961 (*Cheers*). We were anxious to shift to the New Chamber at the earliest because, as the House is aware, the offices of this Secretariat are scattered in two buildings. We had to face these difficulties due to shortage of accommodation. The office accommodation in the new Chamber is now ready and we will move there soon. The secretariat will start functioning there by the time they return after one week's break. Improvised arrangements will be made in the hall of the new Chamber for the deliberations of the Sabha and after the latter is adjourned it will again be handed over to the P.W.D. authorities for completion. This temporary arrangement has been made because the necessary material and other equipment which has to be installed there and for which orders have already been placed, has not yet reached here. The seating arrangement will be somewhat different from the

[Mr. Speaker]

present one. There, the seats will be provided in sets of two each. Of course, there will be some difficulty in this arrangement but that cannot be helped because for this temporary seating arrangement we have to procure the necessary material from different places. I feel that this will provide us an opportunity to assess our further requirements in this connection. Thus we will be in a position to tell the architects and the engineers about our requirements. The regular inauguration of the New Assembly Chamber will take place some time after five or six months. I cannot, for the present, say who will be invited to inaugurate it but whatever the decision, it will be conveyed to the hon.Members in due course.

For the present, office accommodation has been completed and the Hall will also be made available temporarily. In this way, gradually they will get integrated to their surroundings.

In regard to our moving there, it has been under consideration that there should be prayers on the first day of our meeting because we have to shake off our old habits and also enter a new era. Shri Mohan Lal (Minister for Industries) has suggested that after offering prayers we should take tea and then march to the new Chamber in a procession. (*interruptions*) For offering prayers we will invite a Pandit, a Granthi, a Maulvi and, if possible a Clergyman. We will do whatever we can to make the prayers effective so that we move from here with a determination to create a cordial atmosphere, a new vision and a new State. This is our programme for that day.)

**श्री प्रबोध चन्द :** On a point of order, Sir. वैसे तो आप को पूरे इख्तियार हैं जिस को जी चाहे जहां आप की मर्ज़ी हो बैठाएं। मगर एक मुअज़िज़ नए मैम्बर हम में शामिल हुए हैं और जिन के बारे में Chief Minister साहिब ने बड़े ज़ोर से ऐलान किया था, उन को seat Opposition में नहीं देनी चाहिए। वह अच्छे यहां ही लगते हैं। (*Interruption*) कम अज़ कम बता ही दिया जाए कि वह कांग्रेस में भर्ती हो गए हैं या नहीं।

**श्री अध्यक्ष :** अभी जो जहां बैठा है वहीं बैठेगा बाद में देखेंगे जहां जिस ने जाना होगा चला जायगा। ( For the time being, wherever an hon. Member is seated, he will continue to occupy that seat. Any change to be made will be considered afterwards, when one has aligned himself with the party of his choice).

**श्री लाल चन्द :** जनाब, Rule 4 के नीचे यह है कि जब Leader of the House ने यह announce कर दिया है कि Leader of the Opposition हमारे साथ आ गए हैं तो उन को चाहिए कि उन को जगह भी दें।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਤੁਸੀਂ ਇਤਨੇ ਕਾਹਲੇ ਕਿਉਂ ਪਏ ਹੋਏ ਹੋ । ਪੰਡਤ ਜੀ ਨੇ ਮੈਨੂੰ ਅਜੇ ਤਕ ਇਤਲਾਹ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹੜੀ party join ਕੀਤੀ ਹੈ । (ਸ਼ੋਰ) Order Please. (The hon. Members need not be so impatient. So far, Pandit Shri Ram Sharma has sent me no intimation about the party he has joined). [*Noise*]

## ANNOUNCEMENT BY THE SECRETARY

**Secretary :** Sir, I beg to lay on the Table a statement showing the Bills which were passed by the Punjab State Legislature during its Tenth (Autumn) Session, 1960 and which have since been assented to by either the President or the Governor

*Statement showing the Bills which were Passed by the Punjab State Legislature during its tenth (Autumn) session,* 1960, *and assented to by the President/ Governor*

1. The Punjab Laws (Extension No. 8) Bill, 1960.
2. The Patiala Recovery of State Dues (Repealing) Bill, 1960.
3. The Punjab Money lending and Debtor's Protection Laws (Extension and Amendment Bill, 1960.
4. The Punjab Panchayat Samitis and Zila Parishads Bill, 1960.
5. The Punjab Appropriation (No. 6) Bill, 1960.
6. The East Punjab War Awards (Amendment) Bill, 1960.
7. The Punjab Laws (Extension No. 9) Bill, 1960.
8. The East Punjab Volunteer Corps (Amendment) Bill, 1960.
9. The Punjab State Legislature (Prevention of Disqualification) Amendment Bill, 1960
10. The Electricity (Supply) (Punjab Amendment) Bill, 1960.
11. The Evacuee Interest (Separation) Second Supplementary Bill, 1960.
12. The Nangal Township (Periphery) Control (Amendment) Bill, 1960.
13. The Punjab Criminal Law (Amendment) Bill, 1960.
14. The Indian Stamp (Punjab Amendment) Bill, 1960.
15. The Punjab Special Powers (Press) Amendment Bill, 1960.
16. The Punjab Primary Education Bill, 1960.
17. The Punjab Land Revenue (Additional Surcharge) Bill, 1960.
18. The Punjab Instruments (Control of Noises) Amendment Bill, 1960.
19. The Punjab Warehouses (Amendment) Bill, 1960.
20. The Punjab Official Languages Bill, 1960.
21. The Punjab University (Amendment) Bill, 1960.
22. The Punjab Compulsory Service Bill, 1960.

## PAPERS LAID ON THE TABLE

**Deputy Minister for Agriculture and Law and Order** (Shri Harbans Lal) : Sir, I beg to lay on the Table the amendment made in the Punjab Agricultural Produce Markets Rules, 1940, as required under section 27(4)(b) of the Punjab Agricultural Produce Markets Act, 1939.

**Deputy Minister for Education** (Shri Yash Pal) : Sir, I beg to lay on the Table, the Punjab Children (Juvenile Courts) Rules, 1960, as required under section 74(3)(a) of the East Punjab Children Act, 1949.

**Minister for Public Works** (Chaudhri Suraj Mal) : Sir, I beg to lay on the Table the Chandigarh (Sale of Sites and Building ) Rules, 1960, as required under section 22(3) of the Capital of Punjab (Development and Regulation) Act, 1952.

Sir, I beg to lay on the Table the notification regarding the application of section 188 of the Punjab Municipal Act, 1911, to Chandigarh as required under section 22(3) of the Capital of Punjab (Development and Regulation) Act, 1952.

**Minister for Public Works** (Chaudhri Suraj Mal) : Sir, I beg to lay on the Table the amendment made in the Punjab Capital (Development and Regulation) Building Rules, 1952, as required under section 22(3) of the Capital of Punjab (Development and Regulation) Act, 1952.

**Deputy Minister for Education** (Shri Yash Pal) : Sir, I beg to lay on the Table the Punjab Primary Education Rules, 1961, as required under section 22(3) of the Punjab Primary Education Act, 1960.

**Minister for Revenue** (Giani Kartar Singh) : Sir, I beg to lay on the Table the notification publishing the draft amendment of the Punjab Land Revenue (Special Assessment) Rules, 1958, as required under section 60-A of the Punjab Land Revenue Act, 1887.

## PRESENTATION OF REPORTS OF THE REGIONAL COMMITTEES

**ਚੇਅਰਮੈਨ, ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ** (ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ) : ਸ੍ਰੀ ਮਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਪੰਜਾਬੀ Regional Committee ਦੀ ਅਖੀਰਲੀ report Punjab Municipal Bill, 1960, ਤੇ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**सभापति हिन्दी रिजनल कमेटी** (श्री बलवन्त राय तायल) : जनाब, मैं पंजाब नगरपालिका विधेयक, 1960 पर हिन्दी प्रादेशिक समिति का द्वितीय प्रारम्भिक प्रतिवेदन सविनय पेश करता हूं।

## EXTENSION OF TIME FOR PRESENTATION OF THE FINAL REPORT OF THE HINDI REGIONAL COMMITTEE ON THE PUNJAB MUNICIPAL BILL, 1960.

**Minister for Industries** (Shri Mohan Lal) ; Sir I beg to move—

That the time extended for presenting the Final Report of the Hindi Regional Committee on the Punjab Municipal Bill, 1960, be further extended upto the 15th March, 1961.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That the time extended for presenting the Final Report of the Hindi Regional Committee on the Punjab Municipal Bill, 1960, be extended upto the 15th March, 1961.

**चौधरी इन्द्र सिंह** (जींद, जनरल) : स्पीकर साहिब, आप ने जब House के अन्दर extension के लिए बात की तो उस वक्त कुछ ऐसा ख्याल आया कि हिन्दी रिजनल कमेटी के मैम्बरों ने इस को prolong करने की कोशिश की। मगर असलियत यह है कि Bill बहुत लम्बा और important है। Co-operatives ने गांव की तामीर में हिस्सा लेना है। जब भी कांग्रेस का कोई सम्मेलन होता है तो यह slogan दिया जाता है कि Co-operation को अपनाया गया है। ऐसे बिल को जल्द बाज़ी में पास नहीं करना चाहिए। (आवाजें : Bill तो Municipalities के बारे है)। चलो वही सही। (हंसी) इस के अलावा 24 मार्च तक तो असैम्बली ही है और कई दिन दो दो sittings हैं। ऐसी सूरत में इस Bill पर वहां कैसे विचार होगा, यह नामुमकिन बात है। Bill बड़ा मोटा है। इस की कोई 350 से ज्यादा clauses हैं। इस तरह 15 मार्च के बाद फिर extension के लिए apply करना पड़ेगा। इस लिए अभी मई के आखीर तक extension मांगी जाए।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** (सम्भालका) : स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो मियाद इस बिल की रिपोर्ट के लिए 15 मार्च रखी गई है वह कम है। क्योंकि पिछले दिनों जब यह बिल हिन्दी रीजनल कमेटी के सामने आया तो मुझे पता है कि 6 दिन में सिर्फ 14 क्लाज़िज़ ही पास हो सकीं। इस लिए मैं यह बतलाना चाहता हूं कि 15 मार्च तक यह काम मुकम्मल नहीं हो सकता।

**श्री अध्यक्ष** : 6 दिन के अन्दर सिर्फ 14 क्लाज़िज़ ही पास हुईं। यह तो बड़ी हैरानी की बात है। (It is surprising that during 6 days only 14 clauses were passed.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : हैरान तो मैं भी हूं कि इतना बड़ा बिल और उसके लिए मियाद रखी है सिर्फ 15 मार्च तक। बड़ी हैरानी की बात है जनाब क्योंकि इसकी 346 क्लाज़िज़ हैं जो काफी समय लेंगी। मुझे पूरा विश्वास है कि यह वज़ीर साहिब इस के लिए फिर कहेंगे कि इसकी मियाद और आगे बढ़ा दी जाए, इस लिए अभी ही क्यों न इसे 15 मई तक रख लें। मैं वज़ीर साहिब को और हाउस को यह बात बतलाना चाहता हूं कि यह 15 तारीख तक मुकम्मल नहीं हो सकता। यह मेरी बात याद रख लेना। मैं फिर अपनी बात दुहराना चाहता हूं कि जिस बिल के लिए हिन्दी रीजनल कमेटी में 6 दिन लग गए और सिर्फ 14 क्लाज़िज़ ही पास हो सकीं तो फिर समझ लीजिए कि क्या यह जो मियाद रखी है, वह काफी है?

**श्री अध्यक्ष**: अगर हिन्दी रिजनल कमेटी में इस तरह से काम होता रहा तो फिर बड़े अफसोस की बात है। (If the business is transacted by the Hindi Regional Committee in this way then it is really a matter of great regret.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : बात यह है, जनाब, कि हिन्दी रिजनल कमेटी तो बिल का एक एक लफ्ज़, एक एक comma, एक एक full-stop देखती है और एक एक 'but' और एक एक 'If' तक खूब ग़ौर से विचार करने के बाद ही आगे बढ़ती है। और इस तरह से इन defects को निकालती है कि एक भी कहीं देखने को नहीं मिलता। इस तरह से पंजाबी रिजनल कमेटी में नहीं होता इसलिए वह जल्दी पास कर देते हैं।

**श्री अध्यक्ष** : आप इस तरह का reflection न करें (The hon. Member should not cast such reflections.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : Reflection का सवाल नहीं है। मैं यह कहना चाहता हूं कि हम बहुत अच्छी तरह से काम करते हैं और बिल को हर तरह से देखते हैं ....

**श्री अध्यक्ष** : आप State के Exchequer को नहीं देखते, commas और full-stops वगैरह तो देखते हैं (The hon. Member has no consideration for the State Exchequer but has got it for commas, full stops etc. of the Bill.)

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जनाब, मैं इसके बारे में यही कहना चाहता हूं कि इसकी मियाद 15 मई तक कर दी जाए।

**उद्योग मन्त्री** (श्री मोहन लाल) : जनाब स्पीकर साहिब, मैं यह नहीं कहता कि हिन्दी रिजनल कमेटी 15 मार्च तक इस पर विचार करके अपनी रिपोर्ट कर सकेगी या नहीं, यह तो

[उद्योग मंत्री ]

उस कमेटी का और उसके चेयरमैन का काम है। और न ही मैं राठी साहिब की तरह कोई बात करना चाहता हूं लेकिन इतना ज़रूर कहूंगा कि पंजाबी रिजनल कमेटी में इस बिल पर बहुत संजीदगी से विचार हुआ और कमेटी ने report मुकम्मल करके हाउस के सामने पेश की। यह पंजाबी रिजनल कमेटी के लिए credit की बात है। पिछले सैशन में दोनों Regional Committees की एक Joint Sub-Committee बनाई थी। यह कमेटी 21 आदमियों की थी जिनमें 10, 10 मैम्बर साहिबान दोनों कमेटियों में से थे। मैं उसका चेयरमैन था। और मैं कह सकता हूं कि इस कमेटी ने बिल को एक-एक क्लाज़ पर, एक एक aspect पर बड़ी संजीदगी से विचार किया और इसके principles और language पर भी विचार किया। इस चीज़ को देखते हुए मैं यह कह सकता हूं कि फिर हिन्दी रिजनल कमेटी के लिए या पंजाबी रिजनल कमेटी के लिए काम बहुत आसान हो जाता है। इसलिए मैं मैम्बर साहिबान से तवक्को करूंगा कि वह 'ifs' and 'buts' में न पड़ते हुए अपने काम को ठीक बनाएं। और जैसा राठी साहिब ने कहा इस तरह से काम करना है तो फिर Joint Sub-Committee बनाने का क्या फायदा था ? मैं उम्मीद करता हूं कि हिन्दी रिजनल कमेटी 15 मार्च तक अपने काम को मुकम्मल कर लेगी तो हम बड़े मशकूर होंगे। अगर उनकी नीयत न हो तो फिर हम क्या कर सकते हैं।

**Mr. Speaker :** Question is—

That the time extended for presenting the Final Report of the Hindi Regional Committee on the Punjab Municipal Bill, 1960, be further extended up to the 15th March, 1961.

*The motion was carried.*

## PRESENTATION OF REPORTS OF THE REGIONAL COMMITTEES

### THE PUNJAB FRUIT NURSERIES BILL, 1960

**ਚੇਅਰਮੈਨ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ** (ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ) : ਮੈਂ ਫੱਲਾਂ ਦੀਆਂ ਨਰਸਰੀਆਂ ਬਿਲ, 1960 ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**श्री सभापति, हिन्दी प्रादेशिक समिति** (श्री बलवंतराय तायल) : मैं Punjab Fruit Nursuries, Bill 1960 पर हिन्दी प्रादेशिक समिति का प्रतिवेदन सविनय प्रस्तुत करता हूं।

### THE PUNJAB COOPERATIVE SOCIETIES BILL, 1960

**ਚੇਅਰਮੈਨ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ** (ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ) : ਮੈਂ ਪੰਜਾਬ ਕੋਆਪਰੇਟਿਵ ਸੁਸਾਇਟੀਆਂ ਬਿਲ, 1960 ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**सभापति, हिन्दी प्रादेशिक समिति** (श्री बलवंतराय तायल) : मैं पंजाब कोआपरेटिव सोसाइटीज़ बिल, 1960 पर हिन्दी प्रादेशिक समिति का प्रारम्भिक प्रतिवेदन सविनय प्रस्तुत करता हूं।

## EXTENSION OF TIME FOR PRESENTING THE FINAL REPORT OF THE HINDI REGIONAL COMMITTEE ON THE CO-OPERATIVE SOCIETIES BILL, PUNJAB 1960

**Minister for Community Development (Sardar Gurbanta Singh)** : Sir, I beg to move—

> That the time fixed for presenting the Report of the Hindi RegionalCommittee on the Punjab Co-operative Societies Bill, 1960, be further extended up to the 25th March, 1961.

**Mr. Speaker :** Motion Moved—

> That the time fixed for presenting the Final Report of the Hindi Regional Committee on the Punjab Co-operative Societies Bill, 1960, be further extended up to the 25th March, 1961.

**Mr. Speaker :** Question is—

> That the time fixed for presenting the Report of the Hindi Regional Committee on the Punjab Co-operative Societies Bill, 1960 be extended upto the 25th March, 1961.

*The motion was carried.*

---

## PRESENTATION OF REPORTS OF THE REGIONAL COMMITTEES

## THE SIKH GURDWARAS (AMENDMENT) BILL, 1960

**ਚੇਅਰਮੈਨ, ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ) :** ਮੈਂ ਸਿਖ ਗੁਰਦੁਆਰ (ਸੋਧਨਾ) ਬਿਲ, 1960 ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

**सभापति, हिन्दी प्रादेशिक समिति (श्रीबलवन्त राये तायल ) :** में सिख गुरुद्वारा (संशोधन) विधेयक, 1960, पर हिन्दी प्रादेशिक समिति का प्रतिवेदन पेश करता हूं ।

## THE PUNJAB LAWS (EXTENSION No. 10) BILL, 1960

**ਚੇਅਰਮੈਨ , ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ (ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ) :** ਮੈਂ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਾਨੂੰਨ (ਵਿਸਤਾਰਨ ਨੰ: 10) ਬਿਲ, 1960 ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

सभापति, हिन्दी प्रादशिक समिति (श्री बलवन्त राय तायल) : जनाब, मैं पंजाब विधियां (विस्तार स० 10) विधेयक, 1960, पर हिन्दी प्रादेशिक समिति का प्रतिवेदन पेश करता हूं ।

## THE PUNJAB KHADI AND VILLAGE INDUSTRIES BOARD (AMENDMENT) BILL, 1960

**ਚੇਅਰਮੈਨ , ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ (ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ) :** ਮੈਂ ਪੰਜਾਬ ਖਾਦੀ ਅਤੇ ਗਰਾਮ ਉਦਿਓਗ ਬੋਰਡ (ਸੋਧਨਾ) ਬਿਲ, 1960 ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਰਿਜਨਲ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

पेश किया है यह बड़ा सारगर्भित है और इस में पंजाब सरकार की शानदार कामयाबियों का ज़िक्र किया गया है। इस के साथ २ इस में हमारी आने वाली तीसरी पंच-वर्षीय योजना की मुख्य २ नीतियों की ओर भी संकेत किया गया है। फिर मैं इन्हीं कारणों से गवर्नर साहिब को धन्यवाद नहीं देना चाहती बल्कि इस बात के लिए भी उन का धन्यावाद करती हूं कि उन्होंने बड़ी दलेरी के साथ आपोज़ीशन की criticism का भी आवाहन किया है, उन का सहयोग मांगा है कि वह पंजाब सरकार का साथ दे कर लोगों को ऊंचा उठाएं।

स्पीकर साहिब, यह जो Address कल यहां पढ़ा गया वह कई दृष्टियों से बड़ा महत्व पूर्ण है। सब से पहले तो यह बात है कि यह एक ऐसे अवसर पर पढ़ा गया है जब कि हम दूसरी योजना को खत्म करके तीसरी पंच वर्षीय योजना में कदम रख रहे हैं। हम ने अपने देश की economy को planned economy बनाया है और इस तरीके से हम अपने देश को आगे ले जाने के लिए प्रयत्नशील हैं। पंजाब ने पिछले दस सालों में जितनी तरक्की की है उस का थोड़ा सा नक्शा इस Address में नज़र आता है। इस को देख कर सरकार को मुबारिकबाद दिए वगैर हम नहीं रह सकते, हां अगर कहीं कोई भूल नज़र आती हो तो अपना सहयोग देकर उस को दूर कराने की कोशिश करें।

स्पीकर साहिब, यह बड़ी खुशी का मुकाम है कि पंजाब भारत की तमाम स्टेटस में से उन चंद एक में से है जिन्हों ने भारत की पंच वर्षीय योजनाओं को सफल बनाने में बढ़ चढ़ कर हिस्सा लिया है और कामयाबी हासिल की है। इस में इस बात का ज़िक्र किया गया है कि पंजाब Cooperation, Consolidation, Educational Schemes वगैरह के क्षेत्र में सारे ही देश में आगे रहा है। हमारे महकमों ने कई ऐसी योजनाएं बनाई हैं कि जिन पर हर पंजाबी फ़ख्र कर सकता है और अगर हमारे मुख्य मंत्री फ़ख्र कर सकते हैं। इस की मिसाल दूसरे राज्यों में नहीं मिलती। यहां पर एक Non-official Vigilance Committee बनाई गई है, Assessment Units कायम किए गए हैं, यहां पर rural industrialisation की योजनाएं हैं, electrification की schemes हैं, slum areas को साफ़ करने की योजनाएं हैं और कई दूसरी भी योजनाएं हैं co-operative insurance scheme का भी ज़िक्र किया गया है। फिर यह भी खुशी की बात है कि पिछले चंद सालों में यहां पर कुछ ऐसे कानून बनाए गए हैं जिन्हों ने पंजाब का सिर सारे हिंदुस्तान में ऊंचा कर दिया है। भारत के संविधान में लिखा हुआ है कि छः से लेकर ग्यारह साल तक की उम्र के बच्चों को मुफ्त तालीम दी जाए। यह बड़े फ़ख्र की बात है कि पंजाब सारे भारत में सब से पहला राज्य है कि जिस की सरकार ने इस promise को बड़ी मज़बूती के साथ पूरा किया है और free and compulsory primary education का बिल पास किया है। फिर decentralisation की बात है। चूंकि इस का ज़िक्र सरदार अजमेर सिंह ने कर दिया है मैं केवल संकेत ही करूंगी। पंजाब सरकार ने एक कानून बनाया है जिस के मुताबिक पंचायतें, पंचायत समितियां और ज़िला परिषदें बनाई जायेंगी। स्पीकर साहिब, यह बड़ा ही महत्वपूण है और इस पर पंजाब सरकार को मुबारिकबाद दी जानी चाहिए। यह चीज़ है जिस ने लोगों को socialism के बारे में educate करना है और democracy की बुन्यादों को मज़बूत करना है।

[श्रीमती ओम प्रभा जैन]

जहां तक दूसरे Directive Principles का ताल्लुक है पंजाब सरकार ने उन को भी बड़े गर्व के साथ स्वीकार किया है। वहां एक बात यह लिखी हुई है कि हमारे जो पिछड़े हुए लोग हैं उन को आगे आने का मौका दिया जाए। पंजाब सरकार ने इस बात को बखूबी निभाया है। इसी प्रकार पंजाब सरकार ने औरतों का पूर्ण सहयोग प्राप्त करने की पूरी कोशिश की है। पंजाब देश में पहला राज्य है जहां औरतों को एक statutory rule के तहत पंचायतों पर लाया गया है। (तालियां) जो बिल इन्होंने बनाया है उस में महिलाओं को चुनाव में लिए जाने पर बल दिया गया है और अगर वह न आ सकें तो nominate और co-opt करने का प्रबंध कर दिया गिया है। Municipal Bill जिस पर Regional Committees विचार कर रही हैं उस में भी यह बात रखी गई है कि जो co-opted मैम्बर होंगे उन में Lady Social Workers को भी लिया जाय। मतलब यह है कि बहिनें देश की तरक्की के काम में भाग लें। आज इस राज्य में 800 Co-operative Societies केवल औरतों की बनी हुई हैं। इस प्रकार सरकार उन को देश के रचनात्मक कार्य में अपना हिस्सा लेने के लिए प्रोत्साहन दे रही है। पंजाब सरकार ने औरतों के लिए Social Welfare Schemes एक बड़े पैमाने पर बनाई हैं। यह बात तो ठीक है कि संविधान में बराबरी के हकूक औरतों को दिए गए हैं और कानून के ज़रिए उन की inabilities दूर की गई हैं। मगर देखना तो यह है कि उन का सहयोग प्राप्त करने के लिए कितना यत्न किया गया है। इस दिशा में पंजाब सरकार के कारनामे एक जीता जागता सबूत हैं कि उन्होंने पंजाब की बहिनों को किसी प्रदेश की बहिनों से पीछे नहीं रहने दिया।

स्पीकर साहिब, जैसा कि address में कहा गया है हमें तीन चार बातों का बड़ा सख्ती से मुकाबला करना पड़ा है। यह पंजाब की बदकिस्मती है कि यहां आए दिन कुछ न कुछ हुआ ही करता है। अभी पहले जो partition पंजाब का हुआ था उसके ही घाव भरे नहीं कि यहां पर agitation पर agitation होने शुरू हो गए। लेकिन यह हमारी सरकार की खूबी रही कि इसने इन सारे agitations का मुकाबला बड़ी मज़बूती से किया। और तो और इस सूबे में natural calamities भी बहुत आईं। यहां पर floods ने बड़ी तबाही की लेकिन उसका भी मुकाबला पंजाब सरकार ने बड़ी काबलियत से किया। हमारी स्टेट बार्डर स्टेट है इस लिए सदा यह डर रहता था कि कभी भी कुछ हो सकता है लेकिन पिछले दिनों हमारी सरकार का एक goodwill mission पाकिस्तान गया और इसी तरह से पाकिस्तान का यहां आया। इस से Indo-Pakistan relations में सुदृढ़ता आई। इसके लिए भी पंजाब सरकार को मैं मुबारिकबाद पेश रकरती हूं। स्पीकर साहिब, किसी भी देश की तरक्की ,सिर्फ लफ्ज़ों से नहीं होती। तरक्की होती है वहां की पैदावार से, वहां के कारखानों से, और वहां के social living से इस लिए हमारे गवर्नर साहिब ने जो address पेश किया है उस पर सरकार ने और legistators ने विचार विनिमय करना है और देखना है कि देश में economic stability लाने में पंजाब ने कितना सहयोग दिया है हमारी सब की ज़िम्मेदारी है कि हम एक constructive ढंग से इस address पर अपने ख्यालात पेश करें। क्योंकि देश की तरक्की के लिए वहां की economic stability, power, industries और national income का

खास ख्याल रखना पड़ता है। जो हमारी second five-year plan थी उसमें national income का जो average सारे देश में है उससे भी 20 फीसदी ज्यादा पंजाब की per capita national income है। यह हमारी सरकार की खूबी थी। इसी तरह से स्टेट के अन्दर industries को आगे बढ़ाने की दिशा में सरकार ने बहुत कार्य किया है। यही नहीं हमारे यहां जो unemployment की दशा है उसको दूर करने की सरकार ने काफी कोशिश की है। हालांकि यह एक ऐसी समस्या है जो दिनों-दिन बढ़ती जा रही है और हिन्दुस्तान की किसी state ने इनको अब तक दूर नहीं कर पाया है लेकिन हमारी सरकार ने इस दिशा में भी सब से आगे बढ़ कर काम किया है। यों तो अभी तक ऐसी कोई ठोस तरकीब नहीं निकली है कि यह समूल नष्ट किया जा सके क्योंकि हमारे यहां raw-material की कमी है और खेती बाड़ी के भी resources कम हैं। लेकिन फिर भी सरकार भरसक प्रयत्न कर रही है। तो इन सब को मिला कर मैं कह सकती हूं कि national income, industrialisation increased resources in employment and increased agriculture में जितनी second five-year plan की targets थीं—उन सब में सरकार ने बढ़ चढ़ पर सफलता प्राप्त की है। Agriculture के मामले में लीजिए तो पता चलेगा कि जहां All-India basis पर 40 फ़ीसदी ज्यादा तरक्की हुई है। वहां अकेले पंजाब ने 95 फीसदी तरक्की की है। इसी तरह से बिजली के उत्पादन में 17 फीसदी तरक्की दूसरी States से ज्यादा की है। पहले यहां पर डेढ लाख किलोवाट बिजली पैदा होती थी वहां अब साढे छः लाख किलोवाट बिजली पैदा होती है। इन क्षेत्रों में जो काम हुआ है वह हमारी सरकार की हिम्मत, ताक़त और सहनशीलता का परिणाम है। और यह बड़े बड़े काम करके तथा इनमें सफलता प्राप्त करके सरकार ने इस बात का प्रमाण दिया है कि हमारी सरकार अपनी योजनाओं को किस सुचारुरूप से सफल बनाने में सिद्धहस्त है।

*(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair).*

Development की कई मदें होती हैं जैसे Agriculture, Irrigation, Industries, Co-operative, पंचायत, Education, social welfare और जो सूबा इन सभी क्षेत्रों में अपने target को पूरा करता है वह निश्चय ही कामयाबी हासिल करता है। और जब हम गवर्नर साहिब के Address को देखते हैं तो मैं कह सकती हूं कि यह तरक्की की जीती जागती तस्वीर है। मैंने अभी Agriculture के सिलसिले में बताया कि पंजाब के target से कहीं ज्यादा तरक्की हमारी स्टेट ने की है। उसी सिलसिले में मैं यह भी कहना चाहती हूं कि कृषि में प्रशिक्षित व्यक्तियों की बढ़ती हुई मांग को पूरा करने के लिए सरकारी कृषि कालेज लुधियाना में डिग्री क्लासों में दाखिल किए जाने वाले छात्रों की संख्या को 100 से बढ़ा कर 250 कर दिया गया है। और साथ ही नाभा में और सिरसा में दो Basic Training स्कूल भी खोले हैं। इसी तरह Agriculture University स्थापित करने की तजवीज चल रही है। इसी प्रकार किसानों को अच्छे बीज, अच्छी खाद देने का भी विशेष-प्रबन्ध किया गया है। खेतों में पानी के भी सब-साधन मुहैया किए गए हैं और पिछले साल लोगों को Minor Irrigation Works के सिलसिले में 47 हजार रुपया loan की शक्ल में दिया गया। हमारे यहां crops insurance scheme भी चालू की गई जो कि दुसरे सूबों में बहुत आगे है। और जहां तक Irrigation का सवाल आता है उसके

[श्रीमती ओम प्रभा जैन]

बारे हमारा भाखड़ा डैम न सिर्फ हिन्दुस्तान के लिए ही बल्कि सम्पूर्ण विश्व के लिए एक अद्भूत मिसाल है जिसका गौरव पंजाब को है। इस के साथ ही एक और बड़ी परियोजना, जिसका नाम व्यास-परियोजना है, शुरू की गई है। जो कि इस राज्य के लिए तथा राजस्थान के लिए दोनों के लिए ही महत्वपूर्ण है। इसी तरह पश्चिमी यमुना नहर का सुधार, रिवाड़ी-लिफट सिंचाई योजना और दादरी सिंचाई योजना जैसी सिंचाई की प्रमुख योजनाओं पर प्रोग्राम के अनुसार काम जारी किया गया है। और इस साल काशमीर नहर, सरहिन्द फीडर और राजस्थान फीडर जैसी परियोजनाओं पर काफी प्रगति हुई है।

हमारे सूबे में जो देश के लिए exchange जुटाया है वह भी महत्वपूर्ण है। क्योंकि इसने इंडस्ट्री में तरक्की करके अपना माल दूसरे देशों को भेजा है। और अपने सूबे से बाहर चावल और गंदम भेज कर हिन्दुस्तान का बहुत बड़ा हित किया है। तो कितनी खुशी की बात है कि जो पंजाब उजड़ चुका था और जिसमें एक बार खड़े होने की ताकत भी न रही थी उसने सूबों को ताकत दी है, और बिजली दी है। और बराबर दे रहा है। जहां तक industry का ताल्लुक है मैं निसंकोच रूप से और स्पष्टवादिता से कहना चाहती हूं कि आज की मौजुदा सरकार ने पिछले दिनों में बहुत ज्यादा तरक्की की है। और इस का नाम भारत के आगामी इतिहास में स्वर्ण अक्षरों में लिखा जाएगा। जहां केवल 600 factories में 26 हजार लोग काम करते थे वहां अब 13 वर्षों में 3,600 factories में 1 लाख 35 हजार लोगों को रोजगार मिला हुआ है। यही नहीं, इसके इलावा इनके 25 हजार small units अलग से बने हुए हैं और 86 फीसदी Industries हमारे यहां के देहात में फैली हुई हैं। देहात में जिन लोगों के पास जमीन नहीं थी उनको सरकार ने loan दिया है, बिजली दी है और हर प्रकार की वह सब सहायता दी है कि जिसके जरिए वे लोग industries लगा सकें और अपने पैरों पर खड़े हो कर पंजाब की तरक्की में योग दे सकें।

डिप्टी स्पीकर साहिब, यहां मेरे भाई सरदार अजमेर सिंह जी ने industries में financial assistance के मुतअल्लिक जिक्र किया। जिस वक्त partition हुई थी यहां पर कोई heavy industry नहीं थी। उस के बाद Nangal Fertilizer Factory भारत सरकार की aid से लगी। इस के अलावा दो cement factories, textile mills और sugar mills स्थापित हुई। यहां पर बड़े २ industrialists नहीं थे जो पंजाब में industries को finance करते। इस बारे में पंजाब सरकार ने कदम उठाया। मैं खुद Board of Industries की मैम्बर हूं और उस बोर्ड की मैम्बर होने के नाते कह सकती हूं कि हमारे उद्योग मंत्री industries के विकास के लिये काफी दिलचस्पी लेते हैं और वह चाहते हैं कि पंजाब में industry ज्यादा से ज्यादा तरक्की करे। जो आदमी पंजाब में industry स्थापित करने के लिये loan लेना चाहे उस की दरखास्त कभी reject नहीं की जाती। जितना रुपया वे मांगते हैं उन्हें सरकार की तरफ से मिल जाता है।

**कंवरानी जगदीश कौर** : जैतो में तो कोई दरखास्त मंजूर नहीं हुई।

**श्रीमती ओम प्रभा जैन** मैं अपनी बहन को यकीन दिलाती हूं कि जिन लोगों की सच मुच खाहिश है कि यहां पर industry चालू की जाए उन की application for loan कभी reject नहीं हुई। मैं हाउस को confidence में ले कर बताना चाहती हूं कि लोगों

को कई करोड़ रुपये की financial assistance कर्जों की शक्ल में दी गई है। मेरी बहन यह सुन कर खुश होंगी कि लोगों को subsidies की शक्ल में भी financial assistace दी जाती है। Co-operative Societies को subsidies दी जाती हैं, individunal को भी subsidies दी जाती हैं। जो नौजवान भाई trade करना चाहें उन्हें 1,500 रुपया subsidy के तौर पर दिया जाएगा।

इस के अलावा, डिप्टी स्पीकर साहिब, पंजाब में Industries Department ने training centres खोले हैं। यहां पर 55 centres हैं जहां से हर साल 6,000 लड़के training हासिल कर के दस्तकारी कर के अपनी आजीवका कमाते हैं। इस तरह से कई हजार लड़के पंजाब में training ले कर अपने २ काम में लग गये हैं। लुधियाने में common facilities centre है और इस तरह से हमारी सरकार ने industries की development के लिये कई कदम उठाये हैं। Supply of raw materials controlled तरीके से दी जाती है और खास तौर पर देहात में जहां raw material बड़ी मुश्किल से मिलता था अब इस के मिलने में गवर्नमेंट काफी सुविधा दे रही है। यहां पर sugar cane होता है, cotton होती है,oil, seeds होते हैं। पहाड़ों में लकड़ी होती है लेकिन अब पंजाब ने industry में नाम पैदा कर लिया है। यहां पर cycle industry, sewing machines Industry, machine tools industry, Textile Industry, Hosiery Industry का काम बड़े पैमाने पर हो रहा है। कई restrictions और limitations होने के बावजूद पंजाब सरकार ने जो industrial field में development की है उस के लिये वह मुबारिकबाद की मुस्तहिक है।

डिप्टी स्पीकर साहिब, हमारे नेता पंडित जवाहर लाल नेहरू कहा करते हैं कि किसी गांव की तरक्की के लिये तीन basic चीजें हुआ करती हैं—एक सकूल दूसरी पंचायत और तीसरी co-operative. मुझे खुशी महसूस होती है कि हमारा पंजाब इन तीनों चीज़ों में सब से आगे है हमारे गांव में दो २ मील के फासले पर सकूल हैं और वहां लड़कों को primary तालीम मुफत दी जा रही है। हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब की खाहिश है कि Higher Secondary तालीम भी लड़के लड़कियों को मुफ़त दी जाए लेकिन फिलहाल पैसे की कमी की वजह से इस स्कीम को अमली जामा नहीं पहनाया जा सका। मुझे उम्मीद है कि यह स्कीम भी जल्दी ही पूरी हो जाएगी।

इस के अलावा, डिप्टी स्पीकर साहिब, पंजाब के हर गांव में पंचायत बन गई है। वहां औरतें भी काम करती हैं। उन के लिये training centres खोले गये हैं। हर गांव में लोगों को co-operative की facilities मिल रही हैं। इस सिलसिले में जो co-operative department ने काम किया है उस के लिये मैं उसे मुबारिकबाद देना चाहती हूं। पहले हमारा target था कि 50 per cent rural area co-operative fold में आ जाए, लेकिन इस वक्त इस से ज्यादा area co-operative fold में आ चुका है। 80 फीसदी देहात ऐसे हैं जहाँ primary credit society बन चुकी हैं। 6171 हरिजनों की co-operative societies हैं। यह हमारे लिये बड़ी खुशी की बात है। यहां पर, डिप्टी स्पीकर साहिब 798 industrial societies हैं जो अच्छे तरीके से काम कर रही हैं।

फिर डिप्टी स्पीकर साहिब, आज co-opera tive farn ing को।

[श्रीमती ओम प्रभा जैन ]

implement करने के लिये 9,000 service co-operatives कायम हैं। इस तरह से co-oprative movement तरक्की कर रही है और इस सारी achievement के लिये सरकार मुबारकबाद की मुस्तहिक है। डिप्टी स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि पिछले दिनों पंजाब में floods आये। Antiwater-logging scheme के लिये हमारी second five-year plan में कोई provision नहीं था। इस के बावजूद भी हमारी सरकार ने non-planned schemes से रुपया निकाला और 265 मील लम्बी embankments बनाई हैं और 1825 मील लम्बी drains खोदी गई हैं। बावजूद इस बात के कि second five-year plan में रुपये का कोई provision नहीं था लेकिन अब हमारी सरकार ने III plan में 20 करोड़ रुपया इस मतलब के लिये रखा है और मुझे खुशी है कि इस रुपये से काफी मदद मिलेगी। डिप्टी स्पीकर साहिब, floods का ज़िक्र करते हुए गवर्नर साहिब ने कहा है कि antiwater-logging schemes हांसी, संगरूर, सुनाम, फाज़िलका, जीरा और अमृतसर areas में जारी की गई हैं। उन्होंने यह भी तसलीम किया है कि करनाल ज़िले में भी floods से ज्यादा नुकसान पहुंचा है। मैं चाहूंगी कि जब पांच-साला योजना की final रूप रेखा बने तो करनाल ज़िले का खास तौर पर ख्याल रखा जाए। water-logging से जो नुक्सान पहुंचा है उस के लिये कोई master plan बनना चाहिये।

डिप्टी स्पीकर साहिब, जहां तक social welfare का ताल्लुक है, गवर्नमैंट ने पिछले दिनों कई schemes तैयार की हैं। Suppression of Immoral Traffic Act जो 1956 में पास हुआ था इस साल लागु कर दिया गया है और इस के rules भी frame कर दिये गये हैं। जालंधर, अमृतसर, करनाल, सोनीपत में women houses खोल दिये गये हैं और उन्हें Voluntary Education grant-in-aid दी जा रही है। Destitute homes को भी गवर्नमैंट काफी इमदाद दे रही है। इस के इलावा displaced persons के लिये T. B. Sanitorium में beds reserve कर दिये गये हैं।

आप Irrigation का महकमा देखें, Industrial Development देखें, Agriculture, Sanitation और Health Department की उन्नति को देखें तो इन का सब का लेखा जोखा address में दिया हुआ है। एक बात की तरफ मैं अपनी गवर्नमैंट का ध्यान खास तौर पर दिलाना चाहती हूं। मास्टर जी बैठे हुए हैं मैं उन से कहना चाहती हूं कि दूसरी पंचवर्षीय योजना खत्म हो गई है और उस में planned scheme का 92 फी सदी रुपया खर्च हो चुका है। तीसरी पंचवर्षीय योजना का आरंभ होने वाला है। आप final allocation इस तरीका से करें कि जिस से जो backward areas हैं, पिछड़े हुए इलाके हैं, जिन की आवाज़ गवर्नमैंट तक नहीं पहुंच सकी, planned scheme के अन्दर

उनकी economy balanced हो जाए। फिर इसी रिजन के पिछड़े हुए इलाकों का खास ध्यान रखा जाना चाहिये। विशेष रूप से, G. T. road से जो far off places हैं, या District Headquartrs से दूर तहसीलें हैं, उनको development का पूरा ख्याल रखा जाना चाहिये। District Headquarters पर तो आम तौर से कहीं welfare centres हैं, कहीं health centres हैं, Agricultural Colleges है, Medical Colleges हैं और development की और और schemes भी चल रही हैं परन्तु जो far-flung areas हैं उनकी उन्नति के लिये पूरी व्यवस्था नहीं है। उन इलाकों के उत्थान के लिये सरकार को विशेष रूप से प्रयत्न करना चाहिये। इसी सम्बन्ध में मैं प्रार्थना करूंगी कि तीसरी पंचवर्षीय योजना के अन्तर्गत जो Milk plant, Engineering College और Agriculture University खोलने की proposal सरकार की है, ये तीनों चीजें हिन्दी रिजन में लगाई जानी चाहिं। इस के अलावा, rural electrification, allocation of roads, allocation of industrial Estates और दूसरी schemes जो हैं, उन का भी हिन्दी रिजिन को बराबर का share मिलना चाहिये। ऐसा करने से एक तो लोगों में विश्वास पैदा होगा और दूसरे हमारे सूबे में balanced economy कामयाब होगी। ये development की schemes तभी सफलता पूर्वक चलाई जा सकती हैं जब कि हरियाणा के लोगों को services में बराबर representation मिले। इस के लिये मैं सरकार से प्रार्थना करूंगी कि चाहे वह अपने rules relax करे, या किसी और तरीके से ऐसी बात करे जिस से वहां के लोग services में आ सकें। Services में आने के बाद उनको अपने इलाके से हमदर्दी होगी और वह वहां की development कर सकते हैं। इन शब्दों के साथ मैं पंजाब सरकार को उस की शानदार कामयाबियों पर बधाई देती हूं। मैं इस लिये भी मुबारकबाद देती हूं कि यहां floods के दिनों में सरकार ने घर घर में जा कर जो कि गिरे हुए थे, चाहे वह हरिजनों के थे, चाहे बेवाओं के थे लोगों को पैसे पहुंचाए, लोगों को liberal loans दिये, subsidized rates पर seeds provide किए और remission of abiana and land revenue किये गए। मैं सरकार को इस बात की भी मुबारकबाद देती हूं कि Magistrates और D. Cs. floods के दिनों में घुटने घुटने गहरे पानी में से निकल कर देहात में पहुंचे और एक एक घर की हालत को देख कर एक एक घर की फसलों का नुक्सान अपने आप से दिया और हर एक की मदद की। मैं सरकार को इस लिये भी बधाई देती हूं कि यहां के चीफ़ मिनिस्टर साहिब का भी ऐसा दिल है कि वे पिछड़े इलाकों में जाते हैं। नारनौल जाते वक्त उन्होंने एक गांव का surprise visit किया और उन को assurance दी कि उन का गांव model village बनाया जाएगा। उन के जाने के बाद एक घण्टे के अन्दर ही लोगों ने देखा कि वहां पर fleet of engineers चला आया जिन्होंने कि लोगों के सामने बैठ कर इस बात का survey किया कि देहात को कैसे model village बनाया जा सकता है। मैं सरकार को इस लिये भी मुबारकबाद देती हूं कि यहां के Industries Department के Director हर M.L.A.

[श्रीमती ओम प्रभा जैन]

M.P. और legislator को, चाहे वह किसी group का हो, किसी और political party का हो, चिट्ठी लिखते हैं कि वे सरकार के नोटिस में ऐसा deserving case लाएं, ऐसे trained नौजवानों का पता दें जिन को सरकार को मदद की जरूरत हो तो सरकार उन को 1,500 रुपया फी आदमी देने को तैयार है। अन्त में, मैं इन शब्दों के साथ गवर्नर साहिब के प्रति अपना आभार प्रकट करती हूं और सरकार को धन्यवाद देती हूं।

**Mr. Deputy Speaker :** Motion moved—

That an Address be presented to the Governor in the following terms :—

"That the Members of the Vidhan Sabha assembled in this Session are deeply grateful to the Governor for the Address which he has been pleased to deliver to both the Houses of the State Legislature assembled toget er on the 14th February, 1961."

**Mr, Deputy Speaker :** I have received several amendments to the Motion moved by the hon.Member, Sardar Ajmer Singh. These Amendments will be deemed to have been read and moved, and can be discussed along with the main Motion :

1. **Maulvi Abdual Ghani Dar :**

That in the motion, the following be added at the end, namely—

"but regret that no mention has been made about—

(a) the most miserable condition of the uprooted Muslims in the State ;

(b) day-to-day interference in the Administration and Justice ;

(c) the misuse of power by men in power for their own ends ;

(d) the increasing red-tapism, inefficiency, corruption, nepotism and mal-administration ;

(e) the speedy nationalisation of transport and reasonable facilities for staff ;

(f) the basic pay not less than Rs. 105 of constables, patwaries, teachers and clerks ;

(g) the huge burden on public in regard to taxation, especially betterment levy, registration fee, marla tax, and 50 per cent surcharge on revenue ;

(h) the step-motherly treatment with Urdu ;

(i) the miserable condition of Harijans and tenants in the State ; and

(j) the favourtism in administration, in issuing permits, licenses of brick-kilns, quotas, essentiality certificates and in buying seed farms and plots for Harijans 'welfare."

2. **Shri Rup Singh 'Phul'** : That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that no mention has been made to—

(a) open a Degree College at Hamirpur ;

(b) convert the Primary Health Centre at Hamirpur into a Referral Hospital ;

(c) open a Junior Basic Training Institute for Girls at Hamirpur ;

(d) provide electric facilities to the rural areas of District Kangra, especially Hamirpur ;

(e) provide irrigational facilities in Tehsil Hamirpur ;

(f) implement any scheme under the national water supply programme ;

(g) open Primary Health Centres at Bhota and Bhoranj Blocks in Tehsil Hamirpur ;

(h) preserve the terms of folks songs of the State after collection thereof ;

(i) give proprietary rights to the classified tenants of District Kangra ;

(j) adopt effective anti-erosion measures in the entire hilly area at the earliest in order to avoid speedy silting up of various Dams ;

(k) absorb the skilled and unskilled labour of Bhakra in Pong Dam or Beas Link with continuity of service ;

(l) open an Ayurvedic Research Institute at some place in Kangra District which abounds in herbal wealth ;

(m) open a Sainik School at a suitable place in Kangra which is a dominant recruiting area ;

(n) clear the arrears of pay etc. of the teachers of the provincialised schools;

(o) upgrade sufficient number of schools of different categories for boys/girls in the backward hilly areas in order to bring them at par with the educationally advanced areas of the State ;

(p) change the policy of supplying Sahiwal breed of cow-bulls instead of those of the Hariana breed which is mostly liked by the hilly areas public ;

(q) open sufficient number of dispensaries Allopathic/Ayurvedic/Unani and Veterinary in the hilly areas where medical facilities are very inadequate ;

[Mr. Deputy Speaker]

(r) open a resin factory in Kangra District which is the main producer of resin ;

(s) adopt special measures for industrialising the hilly areas ;

(t) subsidise the horticulture enterprises in the hilly areas ;

(u) provide adequate staff to the various schools in the educationally backward hilly areas in the State ;

(v) provide adequate funds for sports and games for the hilly public in order to make them sports tminded by constructing play-grounds etc. ;

(w) fix salary of the Forest Rakhas ;

(x) nationalise resin taping in order to avoid leakage thereof ;

(y) adopt special measures for improving the transport and communicational facilities in the hilly areas so far as the remote corners thereof are concerned ; and

(z) provide a cinema van sub-division-wise in the hilly areas in view of the size of these hilly sub-divisions."

3. **Shri Balram Das Tandon :** That in the motion,- the following be added at the end, namely,—

"but regret that—

(a) the Address has failed to mention that the division of the present State will never be made under any circumstances whatsoever ;

(b) the State Government has gone completely partial, so far as its dealing with the religious places of the different communities is concerned. It has banned entry to the Arya Samaj Mandir, Jullundur, whereas no ban to the entry of the Gurdwaras was even made during its seven month old agitation ;

(c) the State Government has completely failed in its dealings with Pakistan, so far as boundary adjustments are concerned. Thousands of persons have been made refugee homeless once again and even strategically our position has been reduced to an inferior one ;

(d) the Address has failed to mention the day to day increasing corruption in almost all the departments. The Vigilance Department has provded an utter failure in this direction ;

(e) the Non-official Vigilance Committee has completely belied the expectations of the public. Nobody knows as to what is being done against whom and for what reasons ;

(f) the complete discrimination is being made by the Government so far as taking of flood relief measures is concerned. Whereas recovery of abiana and revenue is given up immediately in the effected areas, no steps towards the giving up of the recovery of property, house tax and marla tax is taken ;

(g) no mention has been made for the repeal of the so called marla tax as the imposition of house tax, property tax and the so called marla tax virtually amounts to slowly taking away of the property without compensation;

(h) no mention has been made for the repeal of the 50 per cent enhanced property tax and land revenue ;

(i) no mention has been made of giving relief regarding unprecedented increase in stamp duty ;

(j) no mention has been made for the abolition of the loud-speaker fee, which clearly amounts to gagging of the public voice ;

(k) no mention has been made of the awful conditions prevailing in the so called Go-Sadans of the State which has resulted in the cruel death of 200 cows at Matewal, district Ludhiana ;

(l) no steps for the improvement of the existing Mandis are mentioned and instead the business of the Mandis is being nationalised and heavy taxation is being imposed ;

(m) it has failed to mention the steps taken on the report of the Evaluation Committee regarding Community and Development ;

(n) no mention has been made for any step being taken on the report of the Resources and Retrenchment Committee ;

(o) it has failed to mention for the appointment of a High Powered Committee to enquire into the working of the Co-operative Department and those of Societies ;

(p) no mention has been made for the unprecedented floods caused by breaches and cuts caused by the officials of the Canal Department in order to save the crops of the few favoured individuals resulting in damage of thousands acres of crops of other persons in Tehsil Kaithal, District Karnal ;

(q) no mention has been made of the deteriorating education standard and lack of supervision and control over the staff of Government Educational Institutions ; and

(r) it has failed to mention about the action taken against the Officers adversly remarked by High Court and upheld by Supreme Court in the Karnal Triple murder case ."

4. **Chaudhri Sumer Singh :**

That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that no mention has been made to—

(a) open Polytechnic Institute in Gurgaon District;

(b) move the Uttar Pradesh Government to hand over the management and distribution of Agra Canal to the Punjab Government in the area of Gurgaon ;

(c) open Girls Primary Schools in Gurgaon District in all villages where there is a High or a Middle School for boy in the rural area and to upgrade Primary Girls School to Middle Standard ;

(d) open a Girls High School at Hodal, District Gurgaon ;

(e) start a Sugar Mill in the Palwal Sub-Division at suitable place;

(f) arrange for the training of all third class matriculates to earn a living wage ;

(g) give grant-in-aid to District Board, Gurgaon, to clear the arrears of pay, etc., of the teachers and masters for the period before provincialisation of District Board Schools ;

(h) confirm teachers and masters appointed after 1st July, 1957 up to 30th September, 1957 by District Board, Gurgaon ;

(i) provide drinking water to villagers of Gurgaon where the same is brackish and not fit for drinking purposes ;

(j) provide electricity facilities for agricultural and industrial purposes in the Gurgaon District ;

(k) open a Sainik School at a suitable place in Gurgaon District;

(l) open Ayurvedic and Unani Training College in Gurgaon District ;

(m) improve the present defective system of education;

(n) declare Hodal and Palwal Towns as Industrial Area ;

(o) provide medical facilities to villages having population of four thousands and above in Palwal Sub-Division of Gurgaon District ;

(p) post sufficient number of P.C.S. and I.A.S. in Punjab Secretariat offices to safeguard the interest of employees belonging to the Hindi Region in the service of Punjab Government ;

(q) settle uprooted **Meos** of **Gurgaon District** ;

(r) fix basic pay of constables, patwaris, teachers, clerks, conductors and motor drivers at Rs 100 at least ;

(s) place sufficient money at the disposal of Deputy Commissioner, Gurgaon, to pay T.A. bills of the members of staff subordinate to Deputy Commissioner, Gurgaon, at the District and Tehsil Headquarters ;

(t) allot sufficient amount of money to purchase stationery in courts of Gurgaon District and Police Stations to meet daily requirements ;

(u) provide educational and training facilities to the cultivators of land by running self-supporting model farms by the State through trained graduates ;

(v) open branches of the mortgage bank in Gurgaon District ;

(w) admit only those students in Medical Colleges who are prepared to work in rural dispensaries at least for a period of ten years to start with ;

(x) purchase milk direct from the members of co-operative milk societies in the Gurgaon District to supply it in Delhi and avoid middlemen contractor introduced there ;

(y) provide trained electrician to give service to the electrical consumers in rural areas in case of defects in running motor pumps and tube-wells in Gurgaon District;

(z) convert high schools of Aurangabad and Hodal to Higher Secondary Standard in Gurgaon District ;

(aa) upgrade Bahin in Nuh Tehsil and Dhatir of Palwal to High School Standard of Gurgaon District."

5. **Dr. Bhag Singh :**
6. **Sardar Achhar Singh Chhina :**
7. **Comrade Jangir Singh :**
8. **Shri Ram Kishan Bharolian :**
9. **Shri Bhala Ram :**

That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that no mention has been made about—

(a) the failure of the State Government to move the Central Government to provide adequate funds for the establishment of Heavy Industry in the State ;

(b) the failure of the State Government in introducing radical agrarian reforms in the interests of the tenants, landless agricultural workers and poor peasants;

(c) the high-handed and provocative measures taken by the Government which precipitated the Akali Morcha ;

[Mr. Deputy Speaker]

(d) the failure of the State Government in effectively fighting the menace of water logging ;

(e) day-to-day interference by the men in power in the administration of all departments ;

(f) the unbearable burden of innumerable taxes, especially betterment levy, 50 per cent increase in land revenue and property tax for one year, heavy increase in registration fees, marla tax, passenger and sales tax, etc. ;

(g) the failure of the Government to ameliorate the conditions of the low-paid servants of the Government ;

(h) the failure of the Government to check the rising prices of the necessities of life ;

(i) the failure of the Government in giving protection to the privately-managed educational institutions ;

(j) the failure to implement the tube-well schemes ;

(k) the failure of the Government in building pacca roads leading to the Development of new mandis ;

(l) the failure of the Government to keep the promises made to maintain the importance of Patiala City ; and

(m) the continued suppression of Civil liberties."

**10. Sardar Dhanna Singh Gulshan :**

That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that—

(a) no mention has been made by the Governor about paying compensation for the crops destroyed by hail-storm ;

(b) no promise has been made about restoring the property and other material which were attached during the Punjabi Suba Agitation ;

(c) no mention has been made about paying compensation to the dependents of persons who laid their lives during the Punjabi Suba Agitation ;

(d) no assurance has been given about giving new route permits to Registered Transport Societies of backward classes and other unemployed persons who have not been given route permits so far ;

(e) no mention has been made about eradicating unemployment from among the backward classes in the real sense ;

(f) no mention has been made about the inclusion of any member of backward classes in the Punjab Public Service Commission ;

(g) no mention has been made by the Governor about giving interest-free loans to persons from the low-income group for the construction of houses ;

(h) no mention has been made about giving unallotted land to Harijan cultivators without charging any compensation

(i) no mention has been made about checking the police from instituting false cases against individuals ;

(j) no mention has been made about remedial measures to check the police from giving a free hand to the Satta Gamblers and smugglers ;

(k) no mention has been made about taking immediate steps to check the procedural delay in official business ;

(l) no assurance has been given about providing scholarships to students from the backward classes studying in privately managed schools ; and

(m) no mention has been made about making appointments of persons from the backward classes in the police department and to the posts of patwaris to make up the 50 per cent reservation made for them."

11. **Chaudhri Dharam Singh Rathi :**

That in the motion , the following be added at the end, namely,—

"but regret that no mention has been made about—

(a) the State-wide corruption ;

(b) the lawlessness in the State ;

(c) the political corruption and undue interference in the administration by party in power ;

(d) the uplift of Haryana Region ;

(e) the heavy burden of taxation on the people of the State ;

(f) the promises with Harijans ;

(g) the miserable condition of Harijans and other backward classes ;

(h) the co-operative movement which has totally failed ;

(i) the State Trading which has proved a failure ;

(j) the compulsory labour which is a step towards dictatorship ;

[Mr. Deputy Speaker]

(k) the Hindu Succession Act which has brought great hardships on the people of the State and it should be amended ; and

(l) the Profession Tax on backward classes and other poor people which may be abolished ."

**12. Sardar Atma Singh :**

That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that no mention has been made of the—

(a) criticism of those high officials of the Punjab who brought the allegations of having collaborated and conspired with Pakistan against the most important minority Sikh community and its leaders ;

(b) adoption of all means to crush the Sikhs by resorting to drastic measures throughout the State against them ;

(c) arrests of thousands of Akalis under sections 107/150 and 151 Cr. P.C. in May, 1960; lodging them in jails far away from their homes and depriving them of all the facilities of defending their cases ;

(d) suppression of the civil liberties in the Punjab ;

(e) deprivation of the right of expression of thought and speech given to the people by the Constitution ;

(f) ban imposed on the Panthic newspapers and sealing of printing presses during the last eight months, which tantamounted to the contempt of the Constitution ;

(g) restrictions imposed on pilgrimages to Gurdwaras ; entry of the Sikhs into Gurdwaras by setting up police posts outside the Gurdwaras at Ludhiana, Amritsar and at several other places in the Punjab ;

(h) lot of inconvenience caused to Akalis by lodging them in jails in far greater number than the available accommodation; by depriving them of food and medical facilities ; by subjecting them to indiscriminate lathi charge, tear gas and firing, both inside and outside the jails and killing of more than three dozens of Sikhs and injuring hundreds of them ;

(i) rule of law put to an end in the Punjab ; a wave of terror let loose; the registration of false cases in thousands; production of false witnesses and interference in the administration of justice by bringing pressure on the judiciary and eliminating the prestige of the Executive and Judiciary in the State ; interference with defence proceedings by making indiscriminate arrests of defence advocates ;

(j) false and baseless propaganda carried on against the Sikhs through anti-Sikh newspapers by spending money from the State exchequer and thereby creating a number of misunderstandings ;

(k) peaceful and non-violent Punjabi Suba Agitation throughout in spite of great provocation ;

(l) Sant Fateh Singh's fast unto death; Nehru-Fateh Singh talk for creating an atmosphere of goodwill ; imposition of section 144 and arrests being made during this period."

**13. Rao Gajraj Singh :**

That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that—

(a) in the Address no mention has been made about the action taken on the findings of Non-Official Vigilance Commit tee ;

(b) no mention has been made about floods in Gurgaon District and remedial meansures taken ;

(c) no mention has been made about the corruption and interference in the consolidation work by higher-ups and steps to check the same ;

(d) no mention has been made for giving up Gurgaon Tunnel Scheme and for provision of adequate irrigation facilities to the District Gurgaon as a whole ;

(e) no mention has been made about the fact of bogus acquisition of land for alleged Industrial Area, Faridabad, etc. in Gurgaon District and scandalously depriving small landowners of due price, on interference by high-ups ;

(f) no mention has been made about the failure of Government for implementation of the policy of granting transport route permits to societies, village people who constructed roads by self help and taking note of bogus co-operative transport societies ;

(g) no mention has been made about the failure of Government in imposing toll tax on transport over Sahibi bridge, as opposed to practice elsewhere ;

(h) no mention has been made about the failure of any higher technical education scheme in Gurgaon District ;

(i) no mention has been made about the failure of Government for the position of Urdu as language and script in the State ;

[Mr. Deputy Speaker]

(j) no mention has been made about the failure of Government to implement the policy of abolition of octroi duty on other food products, milk and poultry speedily ; and

(k) no mention has been made about the desirability of effectively changing application of Hindu Succession Act in the State, in accordance with costomary rules and conceptions prevailing in the State."

**14. Shri Prabodh Chandra :**
That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that the Government has taken no steps to check corruption at high places and stop misuse of political power by men in authority for the material gains of their relatives and friends."

**15. Shri Muni Lal :**
That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that no mention has been made about—

(a) the failure of the Government in constructing roads in Simla District ;

(b) the failure of the Government in maintaining the importance of Simla and other hill stations ;

(c) the failure of the Government in providing the irrigation facilities in the hilly areas ;

(d) the unbearable burden of innumerable taxes especially 50 per cent increase in land revenue and property tax for one year, which may be abolished in the case of backward areas ; and

(e) the failure to check the increasing unemployment in the State."

**16. Comrade Ram Chandra :**
That in the motion, the follow in be added at the end, namely,—

"but regret that no mention has been made to—

(a) open a College and a Polytechnic Institute in Nurpur Tehsil ;

(b) take over the S.D. High School, Ladori ;

(c) build roads in the forest locked and bet (Manjhit) area of Nurpur in order to bring them into touch with the advanced areas and discrimination between this area and the bet area of Punjabi Region in education facilities ;

(d) metal any road in the Tahsil of Nurpur ;

(e) open a Sainik School in Kangra District ;

(f) improve the Civil Dispensary at Nurpur by providing a separate maternity ward and X-Ray and blood testing equipment ;

(g) re open a resin factory in Nurpur, where it existed for long before being shifted to Jallo in United Punjab ;

(h) transfer all proprietary rights to the landowners in Kangra in whose lands the forests stood ;

(i) take effective steps to industrialise hilly areas and give priority in the supply of raw material like iron and steel ;

(j) increase the pace of supply of electricity to the hilly areas ;

(k) give concrete shape to the Malakwal Koohl Project ;

(l) open an allopathic hospital at Rehan in Nurpur Tahsil ;

(m) open adequate number of Veterinary Dispensaries in the hilly area and upgrade those already existing ;

(n) give a better deal to Patwaris, Primary School Teachers, Class IV Government Servants especially those working in Primary Schools and Middle Schools at Rs 10 p.m., casual labour and work charged labour in Irrigation and Buildings and Roads Departments;

(o) pay the arrears of provincialised school teachers ; and

(p) remove the tenants grievances. "

**17. Chaudhri Balbir Singh :**
That in the motion, the following be added at the end, namely,—

"but regret that no mention has been made to—

(a) canalise Cho in Hoshiarpur District ;

(b) open National Extension Blocks in Hoshiarpur Tahsil ;

(c) help privately-managed schools in the State ;

(d) take effective steps to industrialise Hoshiarpur District and start Straw Board Paper and Glass Factories in the District ;

(e) the failure of the State Government in fighting the menace of water-logging and floods ;

(f) enhance the grade of class IV servants in the State ; and

(g) holding election of the Hoshiarpur Municipal Committee in the near future. "

**18. Sardar Gurwaryam S'ngh :**
That in the motion, the following be added at the end, namely,—
"but regret that no mention has been made to—

(a) open a College for boys in Patti Tahsil ;

(b) take over the Khalsa High School, Khalra and National High School, Bhikhiwind

(c) upgrade the Government Middle School for girls at Khalra and Government Middle School for boys at Rajoke ;

(d) connect mandis of Bhikhiwind and Taran Taran with villages within the radius of seven miles by pacca roads ;

(e) build bridges over the Kasur Nalla and Chabhal-Bhikhiwind Nalla in Patti and Tarn Taran Tahsils to connect important villages ;

(f) check the police from instituting false cases against individuals ;

(g) check day-to-day interference by men in power in the administration of all departments ;

(h) supply canal-water regularly to the border areas of Tahsil Patti ;

(i) supply electricity for tube-wells and other purposes ;

(j) abolish the profession tax on backward classes and other poor people ;

(k) abolish the betterment levy imposed in the bet area of Tahsil Zira ;

(l) reduce the revenue and abiana rates in the border areas ;

(m) give a better deal to patwaris, primary school teachers and class IV Government Servants ;

(n) amend Hindu Succession Act, which has brought great hardships on the people of the State ;

(o) the high handed and provoccative measures taken by the Government during Akali Morcha ;

(p) the continued suppression of civil liberties and

(q) fulfil the promises for facilities to the people living at the border of the State."

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** (अमृतसर शहर--पूर्व) :—उपाध्यक्ष महोदय, गवर्नर साहिब ने जो भाषण पंजाब की पिछले साल की स्थिति के बारे में कल दोनों सदनों के माननीय

सदस्यों के संमुख दिया आज उस पर बहस हो रही है। उस के लिये धन्यवाद का प्रस्ताव पेश करते हुए सम्मानित सदस्य सरदार अजमेर सिंह ने कहा कि जो तस्वीर खीचीं गई वह बहुत सुन्दर है, perfect तो नहीं है लेकिन बड़ी अच्छी तस्वीर है, सुन्दर है। अगर हम भाषण को ही देखें, जो भाषण छपा हुआ हमें मिला है और जो गवर्नर साहिब ने इस हाउस के सामने पढ़ा है, यदि हम अपना सारे का सारा ज्ञान उसी तक सीमित रखें, तो वाकई तस्वीर बहुत सुन्दर है। लेकिन जिस व्यक्ति को पंजाब के असली हालात से थोड़ी सी वाकफियत है वह यह समझेगा कि गवर्नर साहिब का यह भाषण सिवाए अपने मुंह मियां मिट्ठू बनने के, अपनी सरकार की तारीफ के पुल बांधने के और कोई असलियत की बात नहीं रखता । अगर मैं यह कहूं कि देश में आने वाले चुनाव का election manifesto है तो गलत बात नहीं होगी। बोलने वाले मैम्बर साहिबान इसी मकसद को सामने रख कर बोले हैं कि किस तरह से चीफ मिनिस्टर को खुश कर के उन की तारीफों के पुल बांध कर आने वाली Assembly के लिये टिकट के नज़दीक पहुंच जाएं। अगर इसी तरह से बहस चलनी है तो मैं समझता हूं कि यह ठीक नहीं है। एक उठता है तो address की reading करता है, दूसरा उठता है तो वह भी reading करता है। मुझे हैरानगी होती है कि Chief Minister ने खुद लिख कर दिया है, अपने नाम से लाइनें लिखकर बीच में दी हैं। यह कितनी हैरानगी की बात है। मैं समझता हूं कि आज तक किसी State Legislature के अन्दर यह बात नहीं देखी गई कि जो Address Government की तरफ से लिख कर गवर्नर को दिया जाता है उस में Chief Minister अपनी तारीफ के बारे में लाईनें लिखे और वही बातें बार बार यहां पर दोहराई जाएं। उन्होंने जो address शुरू किया है वह law and order से शुरू किया है और मैं चाहता हूं कि मैं भी law and order से शुरू करूं। Law and order की जो तस्वीर address में खींची गई है उस में बताया गया है कि यहां पर आंदोलन चले और सरकार आंदलनों में लगी रही। इस के बावजूद crimes की संख्या नहीं बढ़ी है। लेकिन मैं कहना चाहता हूं कि पंजाब के अन्दर law and order की हालत पहले से भी बड़ी खराब रही है। डिप्टी स्पीकर साहिब, हालत यह है कि बड़े heinous crimes होते हैं और फिर वह trace तक नहीं होते । होशियारपुर में Head Mistress का murder अभी तक trace नहीं हो सका। जगाधरी की दो बहनें abduct हुई लेकिन उन का आज तक पता नहीं लगा। हाल ही में उस जगह से जहां पर बड़ी भारी traffic होती है दिन दिहाड़े स्कूल से आती हुई एक लड़की को कार में उठा कर ले गये, उस के साथ व्यभिचार किया गया और फिर कार की खिड़की को खोल कर बाहर फेंक कर उसे murder किया जाता है। कहा है यह असली तस्वीर गवर्नर के address में ? Triple Murder Case, जिस का फैसला हाई कोर्ट ने दिया, Supreme Court ने दिया, जिस की वजह से देश की सारी judiciary में तहलका मच गया कि पंजाब के अंदर यह हो रहा है पंजाब की असली हालत यह है, पंजाब के बड़े बड़े अफसरान यह कर रहे हैं, उस के बारे में गवर्नर साहिब ने एक लफ्ज़ भी नहीं लिखा। पंजाब सरकार के अपने ही एक Commissioner

(डाक्टर बलदेव प्रकाश)
के खिलाफ केस चल रहा है। High Court और Supreme Court के जज साहिबान के जगह जगह पर remarks हैं कि this is the law and order situation in the Punjab. Is this the state of affairs in the Punjab? मैं यह बात नहीं कह रहा, यह remarks हैं Supreme Court के जज साहिब श्री दास गुप्ता के, उन के remarks हैं । अमृतसर के अंदर दिन दिहाड़े एक A.S.I. को गोली से मार दिया जाता है, ऐसी जगह पर जो कि सब से thickly populated area है । इस बात को आठ दस महीने हो गए हैं लेकिन आज तक पता नहीं लगा कि गोली किस ने मारी थी । अगर पुलिस अफसरों की जिंदगी safe नहीं है, कालेज से आती हुई लड़की की जिंदगी safe नहीं है, एक head mistress जो कि travel कर रही है, उस की जिंदगी safe नहीं है, स्कूल से आती हुई लड़की safe घर नहीं पहुंच सकती तो यह कहा जाए कि law and order की पोजीशन satisfactory है तो मैं कहूंगा कि इस तरह की तस्वीर दिखाई जा रही है जो कि तस्वीर का बहुत ही गलत पहलू है और एक घिनौनी तस्वीर को सुन्दर बना कर पेश किया जा रहा है ।

**श्री लाल चन्द** : On a point of order, Sir. इस वक्त House में कोई भी मिनिस्टर मौजूद नहीं, यह House की insult है।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : Chief Parliamentary Secretary भी नहीं है। यह House की तौहीन है। House की insult हो रही है।

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : कोई वजीर नहीं है, कोई डिप्टी वजीर नहीं है, Chief Parliamentary Secretary भी नहीं है। ( *Interruptions* )

**चौधरी इन्द्र सिंह** : On a point of order, Sir. मेरा point of order यह है कि जब Governor के Address पर बहस हो रही हो और जब गवर्नमैंट पर संगीन इलजामात लगाए जा रहे हों और ऐसी हालत में चीफ मिनिस्टर और दूसरे मिनिस्टर न बैठे हों तो इस criticism का जवाब कौन देगा ?

**श्री उपाध्यक्ष** : देखिए, दो तीन मैम्बर Council of Ministers के मौजूद हैं (Two or three Members of the Council of Ministers are present in the House.)

**चौधरी इन्द्र सिंह** : कोई भी नहीं। मनिस्टर एक भी नहीं है।

**श्री लाल चन्द** : यह, जनाब, House की prestige का सवाल है, आप की prestige का सवाल है, इस लिए मेरी गुजारिश है कि आप खूब सोच समझकर फैसला दें।

**चौधरी इन्द्र सिंह** : मिनिस्टर साहिबान का House में इस वक्त हाजिर न रहना House पर एक भारी reflection है।

**श्री उपाध्यक्ष** : बड़ी अच्छी बात होती अगर Council of Ministers के काफी मैम्बर इस मौके पर यहां होते लेकिन Chair उनको force उसी वक्त कर सकती है जब कोई भी मैम्बर उनमें से हाजिर न हो। इस वक्त law and order के डिप्टी

**श्री मंगल सैन** : मिनिस्टर साहिब ने बताया है कि अगर water level in the Najafgarh lake so permits तो निकाल सकते हैं अगर permit नहीं करेगा तो जो already वहां पानी है उसको निकालने के लिये सरकार क्या रास्ता निकालेगी ?

**उप-मंत्री** : पोज़ीशन यह है कि Najafgarh Lake से drain को connect कर रहे हैं । Level के साथ साथ पानी run करेगा । अगर पानी का level बराबर होगा तो वह खुद बखुद बह जाएगा । अगर पानी नीचे होगा तो वह नुकसान नहीं करेगा ।

**श्री मंगल सैन** : क्या उप-मन्त्री महोदय बतायेंगे कि इस परिस्थिति में पानी आगे निकालने का क्या रास्ता है ?

**उप-मंत्री** : मैं पहले ही बता चुका हूं कि इस पानी के रास्ते को आगे जमुना के साथ जोड़ने का तरीका सोचा जा रहा है ।

**श्री शेर सिंह** : क्या उप-मन्त्री महोदय यह बता सकते हैं कि तीस हजार एकड़ ज़मीन में से पानी निकालने के लिये क्या यत्न किये जा रहे हैं ?

**मुख्य मंत्री** : आप जानते हैं कि जो पानी इस इलाके का है वह नजफ़गढ़ में जाएगा और आगे उसे जमुना में ले जाया जा सकता है। लेकिन इस रास्ते पर जो पुल था इस के भर जाने से रास्ता बन्द हो गया था । इस का काम देहली की सरकार का है और इस में से 450 cusecs तक पानी जा सकता है । इस से आगे drain बना कर जमुना में पानी छोड़ेंगे । अभी यह drain खोदी नहीं गई। इस के सम्बन्ध में बात चीत हो रही है और यह काम ऐसा है जो प्यार से और खुशअसलूबी से तै करने वाला है। जब हमारी इस मांग को मान लिया गया तो 450cusces के लिये नाली खोद कर नजफगढ़ से पानी जमुना में ले जायेंगे।

**श्री शेर सिंह** : क्या मुख्य मंत्री महोदय बतायेंगे कि क्या उन्हें विश्वास है कि आने वाले monsoon से पहले पहले इस इलाके के पानी को निकालने का प्रबन्ध कर दिया जाएगा ?

**मख्य मंत्री** : विश्वास न करना क्योंकि यह Central Government की तरफ से administer किए जा रहे इलाके का सवाल है और उन्हें प्यार से और दूसरे ढंग से मनाने का काम जारी है और इसी तरीके से अगर वह मान जाएं तो काम जलदी किया जा सकता है ।

**चौधरी इन्द्र सिंह** : क्या मुख्य मन्त्री बतायेंगे कि क्या Delhi Administration की हमारी गवर्नमैंट की proposal को न मानने की मर्ज़ी है ?

**मुख्य मंत्री** : इस में हमारी मर्जी का सवाल नहीं यह एक ढंग है इस मसले को हल करने का । और दूसरा यह है कि गोहाने के करीब से एक नई channel बना कर No. 6 drain में डाल दी जाए और कुंडली गांव के नज़दीक से जमुना में पानी डाल दिया जाए । आगे यह पानी drain 8 में जाता है अब 450 cusecs से ज़्यादा तो हम पानी ले जा नहीं सकते इस लिये जहाजगढ़ के रास्ते जहां ऐसा इलाका था

[मुख्य मंत्री]

जहां नुकसान होता था उन की इमदाद के लिये यह पानी निकाले जाने की तजवीज़ है। रोहतक के इलाके के पानी को जमुना में डाले जाने का ढंग है। उन की बहुत पुरानी शिकायत को दूर किया जा सके इस के लिए हमने यह ढंग सोचे हैं।

**श्री शेर सिंह** : अगर आप आज्ञा दें तो इस सवाल पर और supplementaries कल पूछ लें।

**श्री अध्यक्ष** : अच्छा कल पूछ लेना। (Well the hon. Member may ask supplementaries on this question tomorrow.)

## UNSTARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### CASES OF THEFTS ETC. REGISTERED IN KARNAL DISTRICT

**3322. Dr. Parma Nand** : Will the Chief Minister be pleased to state—

(a) the number of cases of thefts, dacoities and burglaries registered in district Karnal, Police Station-wise, during the period from 1st January, 1959 to 31st January, 1961 and the number of those among them so far traced, untraced or under enquiry separately ;

(b) the number of persons arrested in connection with the said cases who have been convicted together with the number of those who have been acquitted by the courts ?

**Sardar Partap Singh Kairon** : (a) and (b) A statement showing the requisite information is enclosed.

*Statement of Theft cases registered from 1st January, 1959 to 31st January, 1961 Police Station-wise in Karnal District*

| Police Station | | CASES | | | CASES UNDER ENQUIRY | | PERSONS | | Persons acquitted or discharged by courts |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | Registered | Traced | Untraced | Pending investigation | Pending trial | Arrested | Convicted | |
| Sadar Karnal | .. | 89 | 45 | 44 | 19 | 10 | 41 | 8 | 12 |
| City Karnal | .. | 69 | 43 | 26 | 6 | 9 | 53 | 28 | 8 |
| Gharaunda | .. | 27 | 15 | 12 | 7 | 5 | 13 | 2 | .. |
| Indri | .. | 21 | 12 | 9 | 7 | 1 | 15 | 1 | 7 |
| Butana | .. | 28 | 10 | 18 | 5 | 3 | 4 | 2 | .. |
| Nissing | .. | 26 | 14 | 12 | 6 | 3 | 27 | 9 | 3 |
| Sadar Panipat | .. | 44 | 32 | 12 | 9 | 8 | 30 | 10 | 6 |
| City Panipat | .. | 46 | 32 | 14 | 7 | 6 | 33 | 11 | 6 |
| Samalkha | .. | 36 | 17 | 19 | 7 | 3 | 15 | 6 | 2 |
| Urlana | .. | 16 | 9 | 7 | .. | 3 | 7 | 3 | |
| Thanesar | .. | 31 | 20 | 11 | 10 | 3 | 12 | 4 | .. |
| Shahabad | .. | 50 | 25 | 25 | 7 | 3 | 19 | 14 | 2 |
| Ladwa | .. | 24 | 14 | 10 | 2 | 4 | 14 | 5 | 4 |
| Radaur | .. | 14 | 8 | 6 | 2 | .. | 8 | 7 | 1 |
| Thaska | .. | 13 | 3 | 10 | .. | 2 | 6 | .. | .. |
| Kaithal | .. | 66 | 47 | 19 | 17 | 4 | 38 | 19 | 10 |
| Gulha | .. | 21 | 15 | 6 | 8 | 2 | 9 | 4 | 3 |

| Police Station | Cases | | | Cases under enquiry | | Persons | | Persons acquitted or discharged by courts |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | Registered | Traced | Untraced | Pending investigation | Pending trial | Arrasted | Convicted | |
| Pehowa .. | 34 | 24 | 10 | 11 | 3 | 18 | 8 | 5 |
| Rajaund .. | 23 | 14 | 9 | 4 | 4 | 15 | 5 | 3 |
| Assandh .. | 31 | 28 | 3 | 12 | 4 | 27 | 15 | 3 |
| Pundri | 31 | 19 | 12 | 7 | 2 | 14 | 5 | 5 |
| Government Railway Police, Karnal .. | 33 | 22 | 11 | 12 | 2 | 13 | 11 | .. |

*Statement of Dacoity cases from 1st January,* 1959 *to* 31*st January,* 1961 *Police Station-wise in Karnal District*

| Police Station | Cases | | | Cases under enquiry | | Persons | | Persons acquitted or discharged by courts |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | Registered | Traced | Untraced | Pending investigation | Pending trial | Arrasted | Convicted | |
| Sadar Karnal .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. |
| City Karnal .. | 1 | 1 | .. | .. | 1 | 5 | .. | .. |
| Gharaunda, Indri, Butana, Nissing, Sadar Panipat, City Panipat, Samalkha, Urlana, Thanesar, Shahabad, Ladwa, Radaur, Thaska, Kaithal, Guhla, Pehowa, Rajaund, Assandh, Pundri, Government Railway Police Karnal | Nil | | | | | | | |

[Chief Minister]

*Statement of Burglary cases from Ist January,* 1959 *to* z1*st January,* 1961 *Police Station-wise in Karnal District*

| Police Station | Cases | | | Cases in which enquiry is | | Persons | | Person acquitted or discharged by courts |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | Registered | Traced | Untraced | Pending investigation | Pending trial | Arrested | Convicted | |
| Sadar Karnal .. | 75 | 32 | 43 | 16 | 7 | 34 | 7 | 3 |
| City Karnal .. | 28 | 10 | 18 | 3 | 1 | 11 | 9 | .. |
| Gharaunda .. | 21 | 8 | 13 | 2 | 2 | 8 | 1 | 2 |
| Indri .. | 22 | 11 | 11 | 4 | 1 | 5 | 2 | 2 |
| Butana .. | 24 | 7 | 17 | 2 | 2 | 4 | 2 | .. |
| Nissing .. | 14 | 7 | 7 | 3 | 2 | 6 | 2 | .. |
| Sadar Panipat .. | 33 | 15 | 18 | 4 | 6 | 14 | 5 | .. |
| City Panipat .. | 33 | 11 | 22 | 4 | 3 | 10 | 5 | 1 |
| Samalkha .. | 20 | 8 | 12 | 1 | 1 | 7 | 5 | 1 |
| Urlana .. | 18 | 8 | 10 | 1 | 2 | 6 | 3 | 2 |
| Thanesar .. | 27 | 8 | 19 | 5 | 1 | 1 | 1 | .. |
| Shahabad .. | 27 | 11 | 16 | 4 | 2 | 6 | 4 | 2 |
| Ladwa .. | 13 | 5 | 8 | .. | 3 | 4 | 1 | .. |
| Radaur .. | 8 | 4 | 4 | 1 | 1 | 6 | 1 | .. |
| Thaska .. | 16 | 8 | 8 | 6 | .. | 5 | .. | 2 |
| Kaithal .. | 43 | 14 | 29 | 7 | 2 | 16 | 2 | 5 |
| Guhla .. | 16 | 6 | 10 | 3 | 3 | 5 | 1 | .. |
| Pehowa .. | 24 | 11 | 13 | 4 | .. | 13 | 10 | 3 |
| Rajaund .. | 17 | 12 | 5 | 8 | 2 | 7 | 6 | 1 |
| Assaundh .. | 11 | 7 | 4 | 3 | 1 | 4 | 1 | .. |
| Pundri | 30 | 17 | 13 | 6 | 7 | 16 | 4 | 1 |
| Government Railway Police Karnal .. | | .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. |

ARMS LICENCES IN THE STATE

**3324. Shri Ram Parkash :** Will the Chief Minister be pleased to state—

(a) the total number of arms licences issued in the State, districtwise, during the period from Ist January, 1960 to date and the number of those issued to Harijans, districtwise ;

(b) whether any quota of such licences has been fixed for Harijans ?

**Sardar Partap Singh Kairon** : (a) It is not in public interest to disclose the information asked for. However, any specific case brought to the notice of Government will be duly looked into.

(b) No.

### ATTACHMENT AND REMOVAL OF FURNITURE OF DISTRICT BOARD HOSHIARPUR

**3325. Shri Ram Chandra Comrade** : Will the Minister for Industries be pleased to state whether any articles of furniture of the District Board, Hoshiarpur were attached and removed for auction under the orders of a court during the year 1960; if so the circumstances under which the attachment orders were passed ?

**Shri Mohan Lal** : No.

### REQUEST FOR SUPPLY OF FUEL GAS BY GENERAL MANAGER NANGAL FERTILIZERS

**3326. Shri Ram Chandra Comrade** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state whether Government have received any suggestion from the General Manager, Nangal Fertilizers about approaching the Union Government for permission to supply fuel gas from Jawala Mukhi to Nangal Fertilizers Factory; if so, the action, if any, taken thereon ?

**Rao Birendar Singh** : No such request has been received from the General Manager, Nangal Fertilizers Factory, Enquiries made from the Nangal Fertilizers Authorities reveal that such a request for the supply of fuel gas from Jawala Mukhi to Nangal Fertilizers has been made by them to the Government of India, Ministry of Fuel and Mines, New Delhi.

3 p. m.

## RESUMPTION OF DISCUSSION ON THE GOVERNOR'S ADDRESS

**Mr. Speaker** ; Now the House will resume discussion on the Governor's Address.

**पंडिम श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : स्पीकर साहिब आप की मेहरबानी से जो थोड़ा बहुत वक्त मुझे मिलेगा ज़ाहिर है कि उस में वह सब कुछ तो कह नहीं सकूंगा जो कि मैं कहना चाहता हूं लेकिन दो बातें ऐसी हैं कि जिन के मुतअल्लिक मुझे ज़रूर कहना है । पहली बात तो उस काम और ज़िम्मेदारी के साथ ताल्लुक रखती है जो कि मुझे सौंपी गई और मैं ने उसे कबूल किया और उस को संभालने की कोशिश की। उस काम का ज़िक्र गवर्नर साहिब ने अपने ऐड्रैस में भी किया है। उस के साथ कुछ ऐसी बातें भी की गई है कि जिन से मेरी पब्लिक ज़िंदगी और मेम्बरी का भी ताल्लुक है। मैं चाहूंगा कि इस मौके पर मैं हर उस बात को वाज़ेह करूं कि जिस की मुझे से उम्मीद की जा सकती है और करनी चाहिये । गवर्नर साहिब ने अपने भाषण में कहा :

*Note*: The replies of the Unstarred Question No. 3323 and 3327 having been received late from the Government, are being printed an Annexure at the end of the debate.

[पंडित श्री राम शर्मा]

"गैर-सरकारी लोगों द्वारा अपने प्रभाव और शक्ति का ग़लत और अनुचित प्रयोग भ्रष्टाचार की समस्या का एक और पहलू है जो शायद बुनियादी तौर पर ज़्यादा महत्वपूर्ण है। इस से निबटने के लिये इस साल के दौरान एक मशीनरी कायम करने का इंतज़ाम करने में इस राज्य ने पहल की है। इस बारे में जो पग उठाए गए हैं उन से माननीय सदस्य परिचित ही हैं, इस लिये मैं अधिक विस्तार में जाना आवश्यक नहीं समझता। फिर भी मैं यह बता देना चाहता हूं कि इस पग को उठाना निर्भीकता और साहस की ही बात थी। इस से पूरा पूरा लाभ उठाना तो हमारी अपनी सद्बुद्धि और विवेक पर निर्भर है।"

एक तो गवर्नर साहिब ने जो कहा है कि "शायद यह बुनियादी तौर पर ज़्यादा महत्वपूर्ण है।" मैं इस के बारे में कहता हूं कि शायद ही नहीं यह निश्चित रूप से ज्यादा महत्वपूर्ण है। दूसरा यह कि हमारे इस राज्य ने इस बारे में पहल की है। यह वाकई सचमुच एक ऐसा काम है कि जिस में पहल करनी ही चाहिये थी। तीसरे यह जो फरमाते हैं कि माननीय मैम्बरान इस के बारे में बहुत कुछ जानते होंगे इस लिये उन्हें कुछ कहने की ज़रूरत नहीं। लेकिन मैं समझता हूं कि मुझे कुछ कहना ही चाहिये। उन्होंने फिर यह भी कहा कि इस से अपने अकल और बुद्धि के ज़रिये ज़्यादा से ज़्यादा फायदा उठाना चाहिये यह बात न सिर्फ़ सोचने की है बल्कि करने की है। स्पीकर साहिब भ्रष्टाचार और कुरप्शन एक ऐसी इखलाकी बीमारी है कि जिस ने इस दुनिया में बहुत सारी खराबियों को जन्म दिया है और बहुत सारी बरबादियां की हैं। हिन्दुस्तान को अगर बाहर से चीन या किसी और देश से खतरा है या हो सकता है तो वह एक ऐसी बात है जिसे हमें अपने सब इख्तलाफात और मतभेद मिटा कर सोचना चाहिये। इस देश में अगर कोई अंदर की बीमारी है या कोई खराबी है जिस की वजह से दूसरे मुल्कों और देशों की आज़ादी खत्म हुई या जमहूरियत खत्म हुई तो वह यही भ्रष्टाचार और हमारी पब्लिक लाईफ़ के अंदर कुरप्शन और एडमिनिस्ट्रेशन के अंदर कुरप्शन है। तो यह शायद की बात नहीं है। लाज़मी तौर पर एक बहुत अहम और बड़ी चीज़ है कि जिस का सामना आज दुनिया के दूसरे मुल्कों और खास तौर पर हिन्दुस्तान को करना पड़ रहा है। गवर्नर साहिब ने फरमाया कि पंजाब गवर्नमैंट ने इस मामले में पहल की और वह पहल यह कि इस कुरप्शन के दो पहलू हैं। एक सरकारी नौकरों और अमले में रिश्वत ग़बन और बेइमानी की शिकायतें आती हैं और दूसरे हमारी पब्लिक लाईफ के अंदर कुरप्शन और बेइमानी की शिकायतें पोलिटिकल तौर पर और दूसरे तौर पर भी आती हैं। कोशिश तो की गई इस सूबे में भी और दूसरे सूबों में भी कि हकूमत के अंदर जो भ्रष्टाचार की शिकायतें हैं उन की रोक थाम की जाए। न सिर्फ हकूमत के अंदर बल्कि हकूमत के ऊपर और हकूमत के चारों तरफ जो पब्लिक लाईफ है उस में भी भ्रष्टाचार और कुरप्शन भरा हुआ है। उस को भी कम करने की ज़रूरत है। उस को कम करने के लिये प्रयत्न करने में जहां पंजाब गवर्नमैंट की दलेरी और हिम्मत का ज़िक्र आया है या

आ सकता है वहां मैं यह कह सकता हूं कि उन आदमियों को भी श्रेय जाता है, उन को भी हिस्सा जाता है इस प्रयत्न का जिन्होंने यह जानते हुए भी कि खतरे का काम है न मालूम लोग क्या करेंगे इस मामले को नैशनल इश्यू समझ कर इस को सफल बनाया है। (तालियां) हम गवर्नमैंट से हज़ारों बातों पर लड़ सकते हैं लेकिन जहां तक मुल्क पर हमले और मुल्क के अंदर कुरप्शन और भ्रष्टाचार का ताल्लुक है वहां गवर्नमैंट को और खास तौर पर गवर्नमैंट के लीडर को या जो आपोज़ीशन के अंदर बैठे हुए हैं मैं उन को इस कदम के लिये दाद देता हूं। इस लिये पंजाब में यह एक ऐसा काम हुआ है—चाहे कम हो या ज़्यादा एक ने किया हो या दूसरे ने किया हो लेकिन बड़े फ़ख्र के साथ मैं कह सकता हूं और एक बहुत बड़े लीडर को भी मैं ने कहा था कि अगर यह मामूली और बेमायनी सी ही बात है तो क्या वजह है कि हिन्दुस्तान में किसी और सूबे की गवर्नमैंट में, किसी आपोज़ीशन के आदमी में क्यों नहीं जुरअत हुई कि इस मामले को national level पर उठा कर हल करने की कोशिश करें ? जैसा कि चीफ मिनिस्टर साहिब ने कहा आखिरकार यह एक experiment है—एक तजरुबा है। दुनिया में बड़े बड़े experiments होते हैं—कामयाब और नाकामयाब, कम और ज़्यादा; यह कोई किसी के अख्तियार की चीज नहीं। यह हालात पर भी बहुत कुछ मुनहस्सर है और दूसरी बातों पर भी। तो गवर्नर साहिब ने जो कहा कि पंजाब गवर्नमेंट ने मेरी गवर्नमेंट ने "एक साहस और दलेरी का काम किया है" यह ऐसी बात नहीं जैसा कि कई दोस्तों ने कहा कि खुद ही अपनी तारीफ करवा ली बल्कि मैं समझता हूं कि यह कदम ऐसा है जिस पर यह House भी, यह सूबा भी, यह गवर्नमेंट भी और opposition के वे लोग भी जिन का इस मामले के अन्दर इख्तलाफ नहीं फख्र कर सकते हैं। (*cheers*) एक मेम्बर साहिब इधर मेरे पीछे बैठे हैं बड़े बेचैन हो गए। उन की ज़बान काबू से बाहर हो जाती है। स्पीकर साहिब, इस का मेरे पास कोई इलाज नहीं लेकिन अगर वह कुछ देर सब्र करें तो उनको पता चल जाएगा कि जो कुछ उन के दिल में है वह कोई बढ़िया चीज़ नहीं है और वह दिल भी कोई बढ़िया नहीं है। (हंसी) जलसों में इस तरह के आदमी होते हैं, बोलने वाले आदमी हुआ करते हैं और जगहों पर भी शायद होंगे और मुमकिन है पंजाब में एक खुसूसियत ऐसी हो।

**चौधरी बारू राम** : कुछ दिन पहले आप भी ऐसे ही थे।

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ करने लगा था कि पंजाब की गवर्नमैंट ने और पंजाब असेम्बली की opposition के कुछ लोगों ने एक तजरुबा किया, किया जा रहा है और वह चल रहा है। जरूरी है कि ऐसे कामों में कुछ मुश्किलात भी आती हैं, कुछ दिक्कतें भी होती हैं। हकूमत के अलावा public life के भ्रष्टाचार को जो छेड़ा गया तो इस से कुछ बेचैनी बढ़ी। चूंकि यह एक ऐसी बीमारी है जो आम तरीकों से काबू में नहीं आ सकती इस लिये जो खास मर्ज़ हो उस के लिये खास इलाज करना पड़ता है। सरकार के अन्दर का और public life के अन्दर का भ्रष्टाचार हमारे मुल्क के आईन और कानून के ज़रिये नहीं रुक रहा नहीं रुक सकता क्योंकि हमारी सदियों की गुलामी ने हमारे स्यासी इख्लाक और character

[पंडित श्री राम शर्मा]

को पस्त कर दिया। महात्मा गांधी के वक्त में आर्ज़ी तौर पर हम बहुत कुछ ऊपर उठे थे लेकिन कुछ देर के बाद हम फिर नीचे की सतह पर आ गए। इस लिये स्पीकर साहिब, आप को ख्याल होगा कि मुल्क के अन्दर एक आवाज़ उठी। एक बड़े आदमी की तरफ से आवाज़ उठी। वह बड़े आदमी भारत सरकार के पहले Finance Minister श्री देशमुख हैं। उन्होंने यह आवाज़ उठाई कि इस देश के अन्दर जहां आम आदमियों के लिये अदालतें और ज़ाबते मौजूद हैं वहां बड़े बड़े आदमियों के लिये जो गवर्नमेंट में भी बड़े हैं और public life में भी बड़े हैं उन के खिलाफ अगर शिकायतें और इलज़ामात हों तो इस की जांच के लिये भी कोई इन्तज़ाम होना चाहिए। मैं जहां कहीं भी दौरे पर जाता रहा हूं यही कहता रहा हूं कि यह एक बहुत बड़ी चीज़ है अगर कामयाबी के साथ पूरी हो जाए लेकिन अगर किसी वजह से न हो और यह ख्याल चले कि democracy के अन्दर गवर्नमेंट के ऊपर इस तरह की court बैठ नहीं सकती तो मैं इस political फलसफे में न जाता हुआ यह कहूंगा कि इस के लिये second best तरीका यह है कि गवर्नमेंट और Opposition में जो political आदमी हैं वह मिल कर, political ख्यालात से ऊपर उठ कर, इस नीचे की सतह से ऊपर उठ कर इस काम को करें। अगर अदालत इस काम को नहीं कर सकती तो हम political आदमी अपने आप को कुछ ऊपर उठा कर, अपने आप को कुछ काबू में रख कर इस काम को करें तो यह second best solution है इस बीमारी से निपटने की। पंजाब में इस second best तरीके को अपनाया गया। लेकिन हमें अफसोस यह है कि जब कभी कोई ऐसा काम किया जाए तो उस में रुकावटें पड़ती हैं, रुकावटें डाली जाती हैं। यह काम अभी शुरू भी नहीं हुआ था कि कुछ लोगों ने कहना शुरू कर दिया कि साहिब, इस तरह से तो Opposition को मार दिया जाएगा, इस कमेटी के बनने से एक ऐसी हवा चली है कि जो गवर्नमैंट के बरखिलाफ बोलेंग या लिखेंगे उन सब को पकड़ लिया जाएगा और खत्म कर दिया जाएगा। अखबारों ने यह लिखना शुरू कर दिया कि यह कमेटी करेगी क्या, इस को अख्तियारात ही क्या हैं। इस पर तो लोग मुकद्दमा कर देंगे, यह कमेटी है कौन किसी को पूछने वाली!! यही नहीं, स्पीकर साहिब, जिस गवर्नमैंट ने यह फैसला किया उस गवर्नमैंट के अन्दर से ही political तौर पर आवाज़ उठी कि यह तो एक बड़ा भारी अन्धेर हो रहा है, ज़ुल्म हो रहा है, कांग्रेस खत्म हो जायगी, public life तबाह हो जाएगी। यहीं बस नहीं हुआ। बल्कि जिस गवर्नमेंट ने यह फैसला किया उसी गवर्नमेंट के अन्दर लोगों को एक जगह बिठा कर, उन को बुला कर दस्तखत करवाए। दूसरी तरफ के लोगों ने भी यह प्रापेगण्डा करना शुरू कर दिया कि चूंकि फलां आदमी ने यह post accept कर ली; यह तो hot bed of corruption है, गवर्नमैंट ने खरीदो-फरोख्त करने में कमाल कर दी, आपोज़ीशन वाले बिकने बकाने पर आमादा हो गए हैं। यही नहीं, उन्होंने कार्टून निकाले, मज़मून लिखे। अखबारी बातें ईजाद की जाने लगीं, और भारी तूफान पैदा हो गया कि पंजाब की public life में एक moral crisis

पैदा हो गया है वगैरह वगैरह । मैं पूछता हूं कि इन सभी बातों का इस चीज़ के साथ का ताल्लुक है ? मैं अपने उन अखबारात के मालिकान, अपने दोस्तों और उन भाइयों से, जिन्होंने यह तमाम बातें कहीं, पूछता हूं कि क्या आप पंजाब की public life से भ्रष्टाचार को, corruption को कम करने के लिये कोई मदद करना भी चाहते हैं या नहीं ? वह गवर्नमैंट के किसी काम को, किसी अमल को दो मिनट के लिये भी बरदाश्त करने को तैयार नहीं हैं। मैं कहना चाहता हूं कि यह बात कोई politics की चीज़ नहीं लेकिन मुझे बड़े अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि इस कमेटी को लोगों ने शुरू से लेकर आखिर तक एक political हथियार बनाया हुआ है—कोई कहता है कांग्रेस मर जाएगी, कोई कहता है Opposition मर जाएगी । कोई कहता है फलां बिक गया, कोई कुछ कहता है कोई कुछ कहता है । मैं कहता हूं कि इन बातों की इस चीज़ के साथ relevancy ही क्या है ? क्या ताल्लुक है इन तमाम बातों का इस कमेटी के साथ ? मगर दुःख इस बात का है कि लोग—सब नहीं, कुछ लोग किसी भी बात को अपने political ख्यालात की वजह से बरदाश्त नहीं करना चाहते। दो अखबारें हैं उन के साथ हमारे दो legislators का ताल्लुक है, एक तो मेरे पास ही बैठे हुए हैं। लिखा है कि पंडित श्री राम शर्मा ने Government को ultimatum दे दिया है कि तीन दिन के अन्दर अन्दर मुझे वज़ीर बना दो नहीं तो चौथे दिन तुम्हारे बखिए तोड़ दूंगा और जितनी भी तुम्हारी corruption है उस की पोल खोल दूंगा । स्पीकर साहिब, मैं यह कहना चाहता हूं कि अगर वाकई श्री राम ऐसा ही आदमी है तो न सिर्फ यह कि वह इस कमेटी का चेयरमैन ही न रहे, न सिर्फ यह कि वह इस House का मेम्बर ही न रहे बल्कि he is a black mailer of the first kind and should be sent to jail (*Cheers from Treasury Benches*) अगर मेरे मुताल्लिक उन की यही assessment है कि मैं ज़िन्दगी भर यही काम करता रहा हूं और यहां भी मैं वज़ीर बनना चाहता हूं तो मैं उन दोस्तों की वाकफियत के लिये यह बता देना चाहता हूं कि मैं कांग्रेस में, public life में उस वक्त आया था जब न कहीं मैम्बरी का सवाल था और न कहीं वज़ारत नज़र आती थी । आप यह समझते हैं कि मैं इन्हीं चीज़ों के लिये फिरता हूं, इन्हीं चीज़ों के लिए मैम्बर बना हूं ? आप कहते हैं कि वज़ारत के लिये मैं बिक गया और आप का ख्याल है कि ज़रूर कोई बात होगी । मैं पूछता हूं, आप बताएं कि श्री राम ने कौन सा नाजायज़ काम किया है या अपना काम करवा लिया है । आप hot bed of corruption कहते हैं । मैं पूछता हूं यह कैसे है ? आप बताएं कि किस case में पूछताछ करने में मैं ने किस का लिहाज़ किया है, कोई ग़लती की है या कोई नाजायज़ बात मानी है ? (*Interruptions*) जनाब, चूंकि मेरी बतौर एक legislator के criticism हुई है इस लिये मैं ने इस बात का ज़िक्र किया वरना कोई ज़रूरत नहीं थी । मैं इन साहिबान से कहना चाहता हूं कि Opposition के अन्दर Communists हैं जिन के कांग्रेस से बुनियादी इख्तलाफात हैं, जनसंघ और प्रजा सोशलिस्ट पार्टी है जिन के कांग्रेस के खिलाफ बुनियादी इख्तलाफात हैं । Opposition में वे लोग भी हैं जिन

[पंडित श्री राम शर्मा]

का बुनियादी creed कांग्रेस से मिलता है। उन का इख्तलाफ तफसील का है, implementation का है या discipline का है और उन बातों का है जिन में तबदीलियां आ सकती हैं। (*Interruptions*) अगर इस तरह से corruption होती है जिस तरह से यह कहते हैं तो मैं इन से पूछता हूं कि एक आदमी जो दो महीने पहले All-India Hindu Maha Sabha का President हो वह दो महीने बाद All India जन संघ का President हो जाए तो क्या वह बिक गया था hot bed of corruption बन गया ? पंजाब में जो उम्र भर हिन्दू महासभा में रहा हो वह अगर जनसंघ का प्रैज़ीडैंट हो जाए तो क्या वह नीलाम हो गया। (तालियां) मैं कहता हूं political आदमियों के अन्दर बुनियादी फर्क होते हैं। मेरे में और कांग्रेस में असूली इख्तलाफ नहीं है। Programme की implementation पर इख्तलाफ हैं, discipline पर भी इख्तलाफ हो सकते हैं। ऐसीं ही वजुहात से मैं Opposition में हूं। और मैं समझता हूं कि कि जब तक मैं इस काम को इस तरह से कर रहा हूं मेरा इरादा floor cross करने का नहीं है लेकिन बुनियादी तौर पर मैं कांग्रेसी हूं और आज से नहीं पिछले 40 साल से हूं। Public life में इख्तलाफात तो रहेंगे ही। मैं ने कांग्रेस से कभी अस्तीफा नहीं दिया बल्कि निकाला गया हूं और इस की मुझे कोई शर्म नहीं। मैं समझता हूं कि मैं ठीक था कांग्रेस समझती है कि वह ठीक थी। जहां तक कांग्रेस से निकाले जाने की बात है तो कांग्रेस से निकाला जाने वाला सब से पहला आदमी बाल गंगा धर तिलक था। इसी तरह सुभाष चन्द्र बोस को भी निकाला गया। क्या उस वक्त भी खरीदोफरोख्त हुई थी और hot bed of corruption बना था? उस वक्त भी कोई corruption नहीं हुई थी अब भी नहीं हुई। मैं ने गवर्नमैंट के offer करने पर इस ओहदे को कबूल किया है। मेरा स्यासी झुकाव कुछ भी हो गवर्नमैंट मेरा से इस बारे में रत्ती भर भी इख्तलाफ नहीं है कि corruption को खत्म करने की पूरी पूरी कोशिश की जानी चाहिए। इस काम के लिये मैं बतौर Chairman, बतौर मैम्बर और बतौर चपड़ासी भी काम करने को तैयार हूं। (तालियां) हां अगर इस काम के करने में मैं ने किसी बेइमानी से काम लिया हो, कोई नाजायज़ फायदा उठाया हो, नाजायज़ असरोरसूख से काम लिया हो तो मैं इस House के सामने जवाबदेह हूं। आप बताइये कि मैं ने Chairman बनने के बाद कहां नाजायज़ दबाव डाला है? अगर ऐसी कोई बात मैं ने की हो तो मैं House के सामने गुनाहगार हूंगा। मगर बिना किसी बात के इस चीज़ को रोज़ बरोज़ propaganda का हथ्यार बना कर इस्तेमाल करने से मुल्क का फायदा न होगा। आप नुक्ताचीनी कर सकते हैं, कोई हरज नहीं मगर कुछ मदद भी तो करें। अफसोस इस बात का है कि आप की co-operation भी हासिल नहीं जिस की कि सख्त ज़रूरत है। इस बात में शक नहीं कि public life में बेहद corruption है। हमारी कमेटी के पास limited इख्तियारात हैं, अमला थोड़ा है, investigation करने वाला staff कम है, reports गवर्नमैंट को भेजनी पड़ती हैं जहां आप को पता है एक दिन के काम को एक महीना और एक महीने

के काम को एक साल लग जाता है मगर इन सब चीजों के बावजूद मैं कह सकता हूं कि पंजाब में जो corrupption का एक profession बना हुआ है चाहे political parties के नाम पर, चाहे मुकद्दमों के नाम पर, चाहे चंडीगढ़ के नाम पर, चाहे वज़ीरों के नाम पर चाहे अफसरों के नाम पर और जो लोग सुबह से शाम तक यही करने में लगे रहते थे उन की तादाद आज 1/10 भी नहीं रह गई है। आप शायद समझें कि मेरे पास पुलिस की reports आती होंगी। नहीं मेरा अपना एक informer है। वह कोई सरकारी आदमी नहीं है। मैं उसे कहता हूं कि तुम वज़ीरों की कोठियों, Secretariat और मोटर अड्डा और Hostel का चक्कर लगाओ। मैं जानता हूं कि तमाम State के अन्दर किस party के आदमी सुबह से ले कर शाम तक क्या करते हैं। मैं दावे से कह सकता हूं कि पहले से इन activities में बड़ा फर्क है। मैं अदादोशुमार बता सकता हूं कि जो लोग फटा फट मोटर में तेल डलवा कर चंडीगढ़ भाग आया करते थे उन पर अब काफी असर है। मेरे अपने ज़िले में फर्क पड़ गया है। (*Interruptions*) जिन लोगों को इस बात से तकलीफ है, तिलमिलाहट है वे हकीकत से आंखें मीचना चाहते हैं। यहां भी वे चुप नहीं बैठे रह सकते। मैं ने उन के होशियारपुर को देखा है, मैं ने रोहतक को भी देखा है। मैं मानता हूं कि public life में बड़ी corruption है मगर यह गवर्नमैंट वाले आदमियों की तरफ से ही नहीं होती बल्कि blackmailing दूसरों की तरफ से भी होती है कि हम lecture दे देंगे, जलूस निकालेंगे और अखबार में बयान दे देंगे। इन तरीकों से सरकारी मुलाज़मों को बेतहाशा demoralize किया जाता है। (तालियां) मैं अपने हलके की बात कहता हूं कि एक party, जिस का नाम नहीं लेता, जिस के आदमी ने यहां hot bed of corruption की बात कही, उसी party के दो आदमियों ने blackmailing और दूसरे नाजायज़ तरीकों से लाखों रुपया कमाया है और मैं समझता हूं कांग्रसियों ने तमाम सूबे में इतनी blackmailing नहीं की होगी जितनी उन्होंने रोहतक ज़िला में की है। रोहतक में हर कोई उन को जानता है। वह इन की party के रुक्न हैं और तहसीलों और थानों में यह काम करते हैं। मैं गवर्नमैंट का हिमायती नहीं हूं और मुझे इस की हिमायत करने की ज़रूरत भी नहीं है। लेकिन वह लोग जो यह समझते हैं कि गवर्नमैंट के आदमी ही सब ऐसी बातें करते हैं और जो गवर्नमैंट पर नुक्ताचीनी करते हैं वे कुछ नहीं करते, उन का यह ख्याल ग़लत है। बदकिस्मती से आज हमारी political और moral life बड़ी low है। इस लिए यह मामला ऐसा नहीं जिसे political अगराज़ के लिए इस्तेमाल किया जाए। जिस बात पर गवर्नमैंट से लड़ना ज़रूरी होगा तो लड़ूंगा मगर परमात्मा के लिये कोई बात तो छोड़ दो। कम से कम इस मामले में तो लड़ाई झगड़े को हवा नहीं देनी चाहिए। इसे तो एक national issue के तौर पर लेना चाहिए। इस लिये, स्पीकर साहिब, इस Non-official Vigilance Committee के बारे में, जिस का कि गवर्नर साहिब ने ज़िक्र किया है, यह कहना चाहता हूं कि इस ने खासी बेसरो सामानी की हालत में काम किया है।

[पंडित श्री राम शर्मा]

31 दिसम्बर तक गोया 7 महीने के अर्से के अन्दर कोई 560 दरखास्तें हमारे पास आई हैं जिन में 24 वज़ीरों और डिप्टी वज़ीरों के खिलाफ हैं। 80 दरखास्तें लैजिस्लैटर्स के खिलाफ हैं, 98 मैम्बर्स लोकल बाडीज़ और आफिस होल्डर्ज़ के खिलाफ हैं। 41 आफिस होल्डर्स आफ पोलिटिकल पार्टीज़ के खिलाफ हैं। 115 पंचों और लम्बरदारों के खिलाफ हैं। 74 दरखास्तें कोटा-होल्डर्ज़ और को-आपरेटिव सोसाइटी के आफिस होल्डर्ज़ के खिलाफ हैं और 128 miscellaneous हैं। इस के अलावा कुछ सरकारी अफसरों के खिलाफ जो दरखास्तें आई हैं उन को मैंने सरकार के पास भेज दिया है। अब मैं ने जो काम disposal का किया वह इस प्रकार है कि 125 दरखास्तें जिनका सिर पैर कोई नहीं था उन को दाखिल दफतर कर दिया है। 160 गवर्नमेंट के अलग अलग महकमों को भेज दी हैं; वह जिस तरह से चाहें उन को डील करें। 92 शिकायतों की इन्क्वायरी की है जिन में पता लगा कि यह दरखास्तें वैसे ही आ गई हैं इन में सचाई कुछ भी नहीं है। 50 दरखास्तों को डील करने के बाद हम ने गवर्नमेंट को लिखा है कि केसिज genuine हैं और जो तरीका इन के लिये रखा है वह अपना कर इन पर अमल दरामद हो। 51 शिकायतें ऐसी हैं जो कमेटीज़ और मैम्बरों के पास भेज दी गई हैं और 74 ऐसी है जो हमारे स्टाफ के सामने हैं। तो इन दरखास्तों पर जो कुछ किया जा सकता था वह किया गया। अब हमें कोई अय्यूबशाही के अख्तियारात तो है नहीं कि जो मर्ज़ी आए किया जाए। यह तो एक preventive तरीका है जिस को लेकर मैंने वह कोशिश की जो करनी चाहिए थी। लेकिन इस तजरुबे के बाद यह चीज़ मैं दावे के साथ कह सकता हूं कि इन 7 महीनों के अन्दर इतना असर ज़रूर हुआ है कि अगर गैरजानिबदार तरीके से देखें तो पता चलेगा कि पब्लिक लाइफ में बुरा काम करते हुए एक झिझक आ गई है।

**चौधरी बलबीर सिंह** : बिल्कुल ग़लत !

**पंडित श्री राम शर्मा** : आप यहां बैठ कर जो मर्ज़ी आए कह सकते हैं लेकिन मैं हाउस को यह बतलाना चाहता हूं कि मैं खुद होशियारपुर गया हूं और public men से मिल कर बातें की हैं और शिकायतें सुनी हैं। मैं इस तरह की बहस के अन्दर जाना नहीं चाहता था और न जाऊंगा लेकिन इतना मैं ज़रूर चैलेंज करता हूं इन मैम्बर साहिबान को कि होशियारपुर के अन्दर यह हमारे साथ चलें और लैक्चर करें तो होशियारपुर के लोग मेरी बात से सहमत होंगे। (तालियां ट्रैजरी बैंचिज़ की तरफ से)

**चौधरी बलबीर सिंह** : मैं यह चैलेंज स्वीकार करता हूं।

**पंडित श्री राम शर्मा** : यहां पर हाउस के अन्दर लोगों को इस तरह से आदत पड़ गई है। मैं सब जानता हूं कोई बच्चा नहीं हूं। (विघ्न) यहां पर बदमज़गी की बातें करने से कोई फायदा नहीं। मैं तमाम मैम्बरों से यह बात कहता हूं कि अगर किसी ने मुझे कोई बात लिख कर दी हो और मैंने उस पर एक्शन न लिया हो या न देखा सुना हो तो इस तरह की बातें की जा सकती हैं।

**चौधरी बलबीर सिंह** : मैं ने सैशन जज का केस दिया था—

**पंडित श्री राम शर्मा** : इस से मरा क्या ताल्लुक है ? लेकिन मैंने उसे गौर से पढ़ा है। अगर किसी कंसर्न के अन्दर कोई गोलमाल होता है तो किसी एक आदमी को फांसी पर नहीं चढ़ाया जा सकता । यहां पर ग़लतमलत बातें कर देने से हमारे काम करने के स्टेंडर्ड को नहीं नापा जा सकता बल्कि उस से नापा जा सकता है जो हमने हक़ीक़त में किया है ।

अब मैं गवर्नमैंट को मुखातिब करता हूं कि यह काम गवर्नमैंट ने सारे हिन्दुस्तान में वाहद किया है लेकिन इस में अभी बहुत खामियां हैं और अगर उन को दूर न किया गया तो मैं कह सकता हूं कि जो बात गवर्नमैंट सुधार के बारे में या कुरप्शन को दूर करने के बारे में सोचती है वह पूरी नहीं हो सकती । मैं कोई कांग्रेस पार्टी की बात ही नहीं करता बल्कि मैं हर एक पार्टी को कहता हूं कि जहां किसी बात पर मेरा इख्तलाफ न हो वहां मैं सब के साथ मिल कर देश सेवा का काम करता हूं फिर चाहे वह जनसंघ हो, स्वतन्त्र-पार्टी हो या और कोई हो ।

मैं ज्यादा वक्त न लेता हुआ एक चीज़ और कहना चाहता हूं । और वह यह कि तमाम अखबारों ने और लोगों ने यह कहा है और लाला जगत नारायण जी ने तो यहां तक कह दिया है कि गवर्नमैंट ने पंडित श्री राम शर्मा को खरीद लिया है और पंडित श्री राम शर्मा बिक गए हैं। मैं उन को यह बतलाना चाहता हूं कि मैं informally कांग्रेसी हूं इस लिये आपोज़ीशन में बैठा हूं लेकिन जो बातें कांग्रेस ने अच्छी कीं और करने की कोशिश कर रही है उन को मैं मानता हूं कि सही हैं और उन को कहने में मुझे कोई गुरेज़ नहीं। कांग्रेस देश की तरक्की करने का नारा बुलन्द करती है, मैं भी यही चाहता हूं लेकिन काम करने के दो तरीके होते हैं। कोई इन्तज़ार करके काम करता है और कोई effectively काम करता है। तो मैं effectively काम करने वालों में से हूं। क्योंकि मेरी लुग़त में कोई इन्तज़ार नहीं है, इस लिये मैं waiting list पर रह कर काम नहीं कर सकता । और मैं कांग्रेस के बारे में यह कह सकता हूं कि अगर कांग्रेस गवर्नमैंट बचना चाहती है तो पब्लिक के अन्दर ईमानदारी पैदा करे लेकिन बदकिस्मती से मेरी राय यह है कि जब तक administration में ईमानदारी नहीं आती तब तक public life में ईमानदारी नहीं आ सकती ।

**पंडित राम किशन भड़ोलियां** : पंडित जी आज इन लफ्ज़ों में कोई ताकत नहीं।

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं कहना चाहता हूं कि कांग्रेस दुरुस्त होनी चाहिए । यह मेरी राय बदस्तूर है। मैं कामरेड साहिब की बात का जवाब देना चाहता हूं । मुझे अफसोस यह है कि वह देर से आए हैं . . . . .

**श्री अध्यक्ष** : इस वक्त आप सिर्फ सुन लें। बाद में जब आपने प्रैस कानफरेंस करनी है तब यह बातें कह लें । (*At this moment. the hon. Member may listen to these things and answer them when he holds a Press conference.*)

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं गुस्सा बिल्कुल नहीं करता लेकिन मैं अपने दोस्तों से अर्ज़ करूंगा कि वे तिलमिलाएं नहीं । मुझे किसी के ताना देने से या छेड़खानी से कोई

[पंडित श्री राम शर्मा]

फर्क नहीं पड़ता । हर political party वही बात करती है जो वह अपने ख्याल के मुताबिक सही समझती है और उस काम के करने में जो रुकावटें दरपेश आती हैं उन को भी सामने रखती है। मेरा कम्युनिस्ट और जन संघ के भाइयों के साथ इख्तलाफ है। वे हर एक चीज़ को अपने पैमाने से नापते हैं। अगर मुझे कोई कहे कि मैं स्टेट की खिदमत कर सकता हूं और मेरा दिल भी गवाही दे कि इस तरह से वाकई स्टेट की खिदमत होगी तो फिर मैं इस बात की परवाह नहीं करूंगा कि इस के मुतअल्लिक लोग क्या कहेंगे। हर एक आदमी अपने ख्याल के मुताबिक किसी काम को सही या ग़लत समझता है। स्पीकर साहिब, जहां तक गवर्नर साहिब के ऐड्रैस का ताल्लुक है, मैं ने इस बात को अच्छी तरह से वाज़ेह कर दिया है कि अगर गवर्नमैंट मेरी खिदमात को utilise करने के लिये तैयार है तो मैं हाज़िर हूं लेकिन अगर गवर्नमैंट तैयार न हो तो मैं खुद इस को छोड़ दूंगा । अगर मेरा ख्याल हुआ कि यह काम मुझ से नहीं हो सकता और इस काम में मेरे रास्ते में रुकावटें हैं तो......

**श्री अध्यक्ष** : यह बातें Press conference में कह लेना । (The hon. Member may say all these things in the Press conference.)

**पण्डित श्री राम शर्मा** : बेहतर, जनाब, मैं ऐसी बातें Press conference में वाज़ेह कर दूंगा लेकिन आप की विसातत से इतना ज़रूर अर्ज़ करूंगा कि बेशक हमारी politics कुछ भी हो, हमें common good की बात अपनी निगाह के सामने रखनी चाहिए । जहां तक हाउस का ताल्लुक है मैं कतई वाज़ेह कर देना चाहता हूं कि मेरी पोज़ीशन एक independent मैम्बर की है । मैं ruling party में शामिल नहीं हूं । मैं जिस तरीके से जिस पोज़ीशन में Vigilance Committee में लिया गया था उसी को जारी रखना चाहता हूं । अगर गवर्नमेंट चाहे तो काम करने के लिये तैयार हूं, न चाहे तो नहीं । अगर मौजूदा हालात में मेरा दिल गवाही दे कि स्टेट की बेहतरीन खिदमत नहीं हुई तो ऐसे हालात में मैं स्टेट की खिदमत नहीं कर सकता । (*cheers*)

**राओ गजराजसिंह** (गुड़गांव): जनाब, स्पीकर साहिब, इस वक्त बहस गवर्नर साहिब के ऐड्रैस पर हो रही है । मैं सिर्फ दो तीन अमूर के बारे जिन का ज़िक्र ऐड्रैस में आया है, गवर्नमैंट को खास तौर पर मुबारकबाद देना चाहता हूं । वह बड़ी अहम चीज़ें हैं । एक अमर के मुताल्लिक तो पंडित जी ने बड़ी तफसील के साथ अपने ख्यालात का इज़हार फरमाया है । अगर पब्लिक को एतमाद में लेना हो और public men में corruption हो तो मैं कहूंगा कि physician heal thyself. हमारा एतमाद पब्लिक में नहीं है । मैं parliamentary practice का हवाला दे सकता हूं कि British Parliament में Public Accounts Committee बनती थी तो उस का Chairman हमेशा Leader of the Opposition होता था । अगर सही मायनों में हम काम करना चाहते हैं तो हमें public का एतमाद हासिल करना चाहिये । क्योंकि आं रा कि हिसाब पाक

ग्रस्त ग्रज मुहासबां चिह् बाक । उन्होंने बहुत ग्रच्छी बात की कि Leader of the Opposition को Chairman बना दिया । लेकिन यहां तो चोर की दाढ़ी में तिनके वाली बात है। बहुत से लोग देहली की गलियों में घूमते फिरते थे कि यह बड़ा जुल्म हो गया ग्रौर कांग्रेस खत्म हो गई कि Opposition का लीडर Vigilance Committee का Chairman हो गया, ग्रब तो कांग्रेस रहेगी नहीं। मैं कहूंगा कि उस में तीन मैम्बर कांग्रेस पार्टी के भी थे। ग्रफसरान के खिलाफ शिकायतों की तहकीकात करने के लिये Vigilance Committee बनाई गई ग्रौर कई ग्रफसरों को सजाएं भी मिलीं । पंडित जी जैसे मजबूत ग्रादमी इस के Chairman थे लेकिन मुझे ग्रफसोस है कि इतने ग्ररसे से यह कमेटी बनी हुई है ग्रौर unanimous report चार मैम्बरों की थी लेकिन फिर भी सिवाय दो चार रिपोर्टों के कोई नुमायां काम नहीं कर सकी । ग्रगर पब्लिक का एतमाद हासिल होता तो उन बड़े बड़े ग्रफसरों को जिन्होंने पब्लिक के साथ जफा की, ज्यादतियां कीं ग्रौर ग्रपनी पोजीशन का नाजायज फायदा उठाया उन को ज्यादा से ज्यदा सजाएं दी जा सकती थीं। जिन के खिलाफ action लिया गया उन के मुतग्रल्लिक पंडित जी का नुक्ता निगाह कुछ ग्रौर था, गवर्नमैंट के मैम्बरों ने उसे किसी ग्रौर नुक्ता निगाह से देखा ग्रौर Opposition के मैम्बरों ने मुख्तलिफ नजरिये से। मैं Opposition के मैम्बरों से कहूंगा कि उन को पंजाब गवर्नमेंट के action को appreciate करना चाहिये। ग्रगर गुड़गांव में रिश्वत चलती है तो मैं उस के खिलाफ जरूर ग्रावाज उठाऊंगा । मैं parliamentary practice के लिहाज से ऐसी कमेटियां बनाने की तजवीज को बहुत ग्रहम समझता हूं । ग्रगर इस तरह की कमेटियां ग्रौर बनें तो कांग्रेस पार्टी का एतमाद ज्यादा बढ़ेगा।

दूसरी चीज, स्पीकर साहिब, जिस के मुतग्रल्लिक मैं जिक्र करना चाहता हूं वह agricultural produce पर octroi duty का हटाया जाना है । यह Duty किसी मुल्क में नहीं लगती । हम ग्राये रोज Socialistic Pattern of Society का नारा बुलंद करते हैं ग्रौर फिर भी गरीब लोगों के मुफाद के लिये काम करने से हिचकचाहट महसूस करते हैं । देहाती लोगों को Octroi Posts पर घंटों खड़े रहना पड़ता था ग्रौर इस तरह से उन का बहुत सा वक्त जाया होता था । ऐसा step ले कर सरकार ने गरीब जमींदारों की काफी मदद की है । लेकिन इस के साथ मुझे एक शिकायत है कि जिला गुड़गांव, जिस को एक colony समझा जाता है वहां की सब से बड़ी produce जो जौ है market में जाने वाली उस को बीच में से निकाल दिया। गुड़गांव तो colony है। जो कुछ colonial Government कहेगी वही होगा। यह ठीक है कि गुड़गांव के लोगों ने गदर में हिस्सा लिया तो उन को सजा मिली, उन की बुरी हालत रही । लेकिन ग्राज तो उस बात को सौ साल हो गए हैं ग्रौर चार साल ग्रौर भी ऊपर हो गए हैं । ग्रब तो उन लोगों की हालत सुधरनी चाहिये, ग्रपनी गवर्नमेन्ट है। यही हाल कब तक जारी रहेगा ?

**एक ग्रावाज :** वहां के लोगों को वजारत में हिस्सा मिल गया है।

**राम्रो गज राज सिंह** : वज़ारत को हासिल कर के खुश हो जाना तो पंजाब का मयार होगा । Public का मयार क्या है, हम तो यह देखते हैं । यह मयार पंजाब का है कि वजारत मिल गशई तो सब कुछ मिल गया । न सिर्फ हिन्दुस्तान बल्कि दुनिया के मशहूर Engineers ने मिल कर गुड़गांव स्कीम मंजूर करवाई थी लेकिन उस स्कीम पर आज तक अमल नहीं किया गया । लिफ्ट स्कीम का भी ज़िक्र किया गया है । इस के बारे में मैं अर्ज़ करूं कि आगरा कैनाल पर per acre रेट साढ़े सात रुपये है । लेकिन उस के मुकाबले में गुड़गांव में उसी पानी का रेट साढ़े तेरह रुपये लिया जाता है । अब अगर लिफ्ट लगा कर पानी देंगे तो चार गुना और पांच गुना रेट हो जाएगा । मैं पूछता हूं कि इस से बढ़ कर colonial treatment की मिसाल और क्या हो सकती है कि गुड़गांव टनल स्कीम पर कुल 32 करोड़ रुपया खर्च होना है लेकिन पांच साल में सिर्फ अठारह लाख रुपया खर्च हो रहा है । इस के बाद मैं अर्ज़ करूं कि दुनिया भर के किसी देश में किसान पर टौल टैक्स नहीं लिया जाता लेकिन गुड़गांव में साहबी नदी पर एक पुल बना है वहां पर गड्डे को गुज़ारने पर टौल टैक्स लिया जाता है क्योंकि वह एक colony है । फरीदाबाद और बल्लबगढ़ में Industrial Estates बनाई गई हैं । यह वही बात है कि बागड़ियों ने नई दिल्ली बना ली लेकिन वह तो उन्हीं झौपड़ियों में रहते हैं । वहां पर दिल्ली और बम्बई के बड़े बड़े लोगों नें लोकल लोगों से चार आने गज़ के हिसाब से ज़मीन खरीदी लेकिन अब उसी ज़मीन को पन्द्रह रुपये गज़ के हिसाब से बेच रहे हैं । दिल्ली, बम्बई और पंजाब के बड़े बड़े capitalists वहां पर लिमिटिड कम्पनियां बना कर बैठे हैं । उन लोगों की ही इंडस्टरी है । यह कहना कि गुड़गांव वालों की इण्डस्टरी है, ठीक नहीं है । उन को तो वे लोग labourers भी नहीं रखते । यह तो क्रैडिट लेने के लिये कहा जाता है कि सब कुछ गुड़गांव वालों को दे दिया गया है । मिसाल ले लेजिए कि वहां पर शरणार्थी भाई मियांवाली और डेरा गाज़ीखां से आए । गुड़गांव में ट्रांसपोर्ट का काम मुसलमानों के पास था । शरणार्थी भाईयों ने साले बहनोई, बहन भाई और चाचे भतीजे की कोआप्रेटिव सोसाइटियां बना कर ट्रांस्पोर्ट की सारी इंडस्टरी पर कब्ज़ा कर लिया है ।

एड्रेस में language का भी ज़िक्र किया गया है । मैं एक मोटा सा सवाल इस बारे में पूछता हूं कि क्या अंग्रेज़ों के साथ किसी की रिश्तेदारी थी ? लोगों ने अपनी गर्ज़ से अंग्रेज़ी पढ़ी थी । यह समझते हैं कि इस से ज़बान का मसला हल हो जाएगा । मैं कहता हूं कि national language को लोगों ने अपनी गर्ज़ के लिये पढ़ना है । यह तो अपनी लीडरी की लड़ाई है, language की लड़ाई नहीं है । इस को ज़बान की लड़ाई का नाम दे दिया गया है । उर्दू ज़बान कहां से आई थी ? रूस से, अरब से या किसी और मुल्क से आई थी ? उर्दू ज़बान दिल्ली और उस के तमाम आस पास के इलाके में पैदा हुई और यहां पर ही उस की डिवैल्पमैंट हुई । लेकिन आज उस के साथ इतनी नफरत हो गई है कि उस के बारे में कोई बात नहीं करता । हिन्दी और पंजाबी के झगड़े लिये फिरते हैं । मुझे तो एक मोटी मिसाल याद आती है कि 'पगड़ी संभाल जट्टा । अगर

आप बजाय दिल्ली की गलियों के चक्कर लगाने के आपस में बैठ कर फैसला कर लें तो कहीं बेहतर हो । यह तो डायलैक्ट है। आपस में बैठ कर इख्तलाफ को दूर कर लो, बजाय दिल्ली की गलियों में पगड़ी रखते फिरने के। इस से पंजाब की इज्ज़त नहीं बनती । यह नेक नीयती की सलाह है, आपस में मिल कर बैठो, एक दूसरे को बुरी भली भी कह लो तो वह अच्छा है।

अब मैं आप से अर्ज़ करूं कि महेन्द्रगढ़ डिस्ट्रिक्ट आर्गेनाइज़ेशन कमेटी ने यह सिफारिश की थी कि रेवाड़ी को मिला कर नारनौल को ज़िले का हैडक्वार्टर बना दिया जाए। लेकिन आज तक उस सिफारिश पर अमल नहीं किया गया। वहां के लोगों को इतनी दूर दूर जाना पड़ता है क्या यह उन को गदर में हिस्सा लेने की सज़ा दी जा रही है ? पंजाब रिवाज का पाबंद रहा है। Hindu Succession Act से बहुत सी मुश्किलें पैदा हो गई हैं। आप बिहार के लोगों से पूछ लो, वे भी इस के खिलाफ हैं। मैं इस सम्बन्ध में गवर्नमैंट को खास बधाई देना चाहता हूं कि उन्होंने एक कमेटी बना दी है। उस की जल्दी ही रिपोर्ट ले कर उस पर अमल पैरा होना चाहिये। पहले जो प्यार और मुहब्बत भाई और बहिन में पंजाब में होती थी आज वह नहीं रही। यहां के लोग शुरू से ही रिवाजों के पाबंद रहे हैं। इस बात पर जल्दी ही गौर करने की ज़रूरत है।

फिर consolidation की बहुत तारीफ की गई है। आप रेवाड़ी और देहली में जा कर मुलाहज़ा फरमा लें। आप चाहें तो दो चार मेम्बरों को इस काम के लिये नामीनेट कर सकते हैं जो जा कर देखें कि आया वहां पर consolidation of wealth हो रही या कि consolidation of land हो रही है। एक बात और कहता हूं कि

4-00 p.m.

किसी administration में आज तक किसी जगह मिनिस्टर साहिबान ने Judicial अख्तियारात अपने पास नहीं लिए। सरदार प्रताप सिंह खुद Development और Consolidation के मिनिस्टर रहे हैं, उन के वक्त में यह बात नहीं हुई थी लेकिन अब हुई है। दूसरी जगहों पर Consolidation Act की दफा 42 की Revision/Appeal Financial Commissioner सुनते हैं लेकिन यहां पर जब तक मिनिस्टर साहिब हुक्म न दें तब तक अपील नहीं सुनी जाएगी। यह गलत तरीका है। इस तरह आप देखें कि Consolidation of Wealth किस तरह होती है। इन चन्द बातों के साथ मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं कि आप ने मुझे बोलने का वक्त दिया। चन्द बातें मैं ने पंजाब का नागरिक होने के नाते अपना फर्ज़ समझ कर कही हैं। उम्मीद है कि गवर्नमैंट उन पर ध्यान देगी।

**श्री रला राम** (मुकेरियां 'जनरल'): अध्यक्ष महोदय, राज्यपाल महोदय के अभिभाषण में हमारे मुख्य मन्त्री जी को इस बात की बधाई दी गई है कि जो साम्प्रदायिक आन्दोलन पंजाब के अन्दर चला था उन्होंने उसको दृढ़ता के साथ निपटाया और यह आन्दोलन राज्य के अन्दर किसी प्रकार की गड़बड़ या अशान्ति उत्पन्न नहीं कर सका। जिस दृढ़ता के साथ, जिस सहनशीलता के साथ, जिस दृढ़ नीति के द्वारा उन्होंने इस आन्दोलन का मुकाबला किया यह उन्हीं का हिस्सा

[श्री रला राम]
है । इस कामयाबी के लिए कि सारे आन्दोलन के दौरान हमारे राज्य में पूर्णतया शान्ति रही, मैं आप के द्वारा अपने मुख्य मन्त्री जी को बधाई देता हूं । (*Cheers*) यह एक ऐसी achievement है जिस पर सारा पँजाब बजा तौर पर फ़ख्र कर सकता है क्योंकि जिस वक्त यह आन्दोलन शुरू हुआ उस वक्त बड़ी आशंकाएं थीं कि पता नहीं पँजाब में कैसी स्थिति उत्पन्न हो जाए । परन्तु हमारी सरकार की दृढ़ नीति के कारण इसे ऐसे अच्छे तरीके से निपटाया गया कि राज्य के अन्दर कोई बहुत बड़ी किस्म की कटुता पैदा न हुई । इसके लिए मैं फिर मुख्य मन्त्री जी को बधाई देता हूं ।

राज्यपाल महोदय के अभिभाषण में एक दो बातों की तरफ विशेष ध्यान दिया गया है । जहां तक शिक्षा का सम्बन्ध है हम सब इस बात पर गर्व कर सकते हैं कि इस क्षेत्र में भी राज्य ने बड़ी प्रगति ,बड़ी उन्नति की है । परन्तु एक दो बातें हैं जिनकी तरफ मैं आपके द्वारा अपनी गवर्नमेंट का ध्यान दिलाना चाहता हुं । शिक्षा का काम इस तेज़ी के साथ फैला है कि उसकी मुनासिब सम्भाल नहीं की जा सकी । यह अत्यन्तावश्यक है कि इस काम को मुनासिब रीति से चलाया जाए । नए स्कूलों का खोला जाना बड़ी खुशी की बात है परन्तु यह बात समझ में नहीं आई कि एक तरफ तो trained teachers मारे मारे फिर रहे हैं, उनको नौकरी नहीं मिलती, पर दूसरी तरफ ऐसे primary schools हैं जहां पर छःछः महीने साल साल तक teachers नहीं रहते । मैं निवेदन करता हूं कि जहां कहीं भी ऐसा दोष हो कि समय पर trained teachers को employ न किया जा सका हो, उसे जल्दी दूर किया जाना चाहिए क्योंकि हमारे राज्य के अन्दर trained teachers की कमी नहीं है । अध्यक्ष महोदय, मेरे अपने इल्म में ऐसे trained J.V. teachers हैं जिन्हें छः छः महीने से नौकरी नहीं मिल रही और वे बेकार हैं । इस लिए इस बात की तरफ आपके द्वारा मैं अपने शिक्षा मन्त्री जी का ध्यान दिलाते हुए आशा करता हूं कि वह इस त्रुटि को दूर करेंगे ।

राज्यपाल महोदय के अभिभाषण में शिक्षा प्रणाली के बारे में कोई विशेष बात नहीं आई । हमारे देश के अन्दर basic education का एक बड़ा भारी प्रयोग, experiment, तजरुबा किया जा रहा है जो कि बड़ा सराहनीय है । परन्तु उस तजरुबे में हम अभी कामयाब नहीं हो सके । इस तरफ विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है । स्कूलों और कालेजों के अन्दर आजकल भी जो विद्यार्थी हैं उनका लक्ष्य विशेषतः नौकरी ही रहता है—हाथ के काम की तरफ उनकी अरुचि है । इसी अरुचि को दूर करने के लिए basic education का system निकाला गया था किन्तु खेद की बात है कि आम स्कूलों में यह system कोई सुचारु रूप से, अच्छे ढंग से लागू नहीं हो पाया जिससे मौलिक दोष अभी भी उसी तरह कायम हैं और नौकरियों की तरफ भागने की रुचि को अभी तक दूर नहीं किया जा सका ।

जैसा कहा गया कि सरकारी स्कूलों में आठवीं जमायत तक शिक्षा मुफ्त हो जाएगी, यह बड़ी खुशी की बात है । लेकिन, अध्यक्ष महोदय, लाखों विद्यार्थी और वालदैन ऐसे हैं जो गवर्नमेंट से आशा लगाए बैठे हैं । जहां गवर्नमेंट के स्कूल नहीं हैं, वहां उनका क्या कसूर हो गया कि वह private स्कूलों में पढ़ते हैं या अपने बच्चों को वहां दाखल कराते हैं ? उन्होंने कोई कसूर नहीं किया कि गवर्नमेंट उनको penalise करे और वे free education से वंचित

किए जाए। इस तरफ राज्यपाल महोदय के अभिभाषण में कोई इशारा नहीं किया गया। इसलिए मैं आपके द्वारा गवर्नमैंट से प्रार्थना करता हूं कि इस free education का फायदा उन विद्यार्थियों और वालदैन को भी पहुँचना चाहिए जो कि private schools में पढ़ते और बच्चों को पढ़ाते हैं।

इस के साथ ही जो प्राइमरी शिक्षा लाजमी कर दी है यह भी एक प्रशंसनीय बात है। हम चाहते हैं कि इस तजरुबे को जल्दी से जल्दी लागू किया जाए ताकि पंजाब इस लिहाज़ से भी दूसरी States का पथप्रदर्शन करे।.

अध्यक्ष महोदय, Block Development के मुतअल्लिक भी राज्यपाल महोदय ने अपने अभिभाषण में ज़िक्र किया है। मैं जब ग्रामों में जाता हूं तो अनुभव करता हूं कि विकास विभाग ने गांव के लिए जो सेवा की है या जो जो योजनाएं बनाई हैं उनका उन्हें पता ही नहीं। हां, जहां कहीं ग्राम सेवक और ग्राम सेविकाओं की घटनाएं हो जाएं उन का चर्चा तो हर गांव के अन्दर हो जाता है। मैं मानता हूं कि इस ग्राम विकास योजना में स्त्रियों की सेवाएं भी आवश्यक हैं। Female staff भी होना चाहिए मगर हमारे इस विभाग को, गवर्नमैंट को इस बात को भी अनुभव करना चाहिए कि अगर हमारे देश की सभ्यता की कोई विशेषता है तो वह यही है कि हम दूसरे पहलुओं में बेशक गिर गए हों लेकिन जहां तक sexual morale का ताल्लुक है हम हमेशा दूसरे मुल्कों की निसबत बहुत ऊँचे स्तर पर रहे हैं और अब भी हैं। मैं यह बात पूरे गर्व के साथ कह सकता हूं। लेकिन हमारे विकास कार्य में अगर इस तरह की घटनाएं हो जाएं और नर नारी दोनों इनकी चर्चा करें तो मैं समझता हूं कि यह एक गम्भीरता से सोचने वाली बात है। और इस वक्त जो development विभाग में female workers काम करती हैं उन के ऊपर जो control करने वाले हों वह महिलाएं ही हों। इस दिशा में एक चीज़ तो यह की जानी चाहिए कि जहां female workers रखी जाएं वहां पति पत्नि को इकट्ठा रखा जाए और जहां कंवारी लड़कियां रखी जाएं वहां विशेष सावधानी बरती जाए। मुझे अपने हलके में ऐसे ही बुरे उदाहरण मिले हैं। इन का जनता पर बहुत बुरा प्रभाव पड़ता है। यह ठीक है कि Deputy Commissioner ने कार्यवाही की और concerned लोगों को snub भी किया मगर बुरा असर तो होता ही है। इस विभाग में महिला workers तो रहेंगी ही परन्तु उन के समबन्ध में मुनासिब इन्तज़ाम भी होना चाहिए और उन के काम को supervise करने के लिए औरतें ही होनी चाहिएं। अन्त में तालमेल बड़े अफ़सर कर सकते हैं वरना गांव में विकास के स्थान पर बुरा प्रभाव पड़ेगा और जिस चीज़ में हम आगे हैं उसी में कहीं नीचे न चले जाएं। मैं अपने विकास मन्त्री जी से विशेष तौर पर यह कहना चाहता हूं कि इस किस्म के वाक्यात तो हो ही जाते हैं कि कोई अफसर शराब पीकर किसी के घर दाखिल हो गया मगर यह तो departmental बातें हैं मगर महिला workers के प्रश्न की ओर इन्हें विशेष ध्यान देना चाहिए।

जहां तक corruption और भ्रष्टाचार और लाल फीते की वजह से देरी होती है, इस सम्बन्ध में सरकार ने खासा काम किया है और वह बधाई की पात्र है परन्तु जहां तक ग्राम लोगों को अपनी चिठियों के उत्तर मिलने का सम्बन्ध है यह बात कोई खास स्पष्ट दिखाई नहीं देती। इस देर का एक बड़ा भारी कारण बेइमानी भी है। गवर्नमैंट कोशिश करती है कि उत्तर जल्दी

[श्री रला राम]
जाए परन्तु जो निचले कर्मचारी हैं वे चाहते हैं कि लोग उन से मिलें, उन्हें पैसे दें। इस के लिए देर करवा दी जाती है। मैं समझता हुं इस वजह का भ्रष्टाचार के साथ विशेष सम्बन्ध है और इसे बड़ी हद तक दूर करने की आवश्यकता है। पंजाब में भ्रष्टाचार को खत्म करने का जो काम हो रहा है उस से यह परिणाम तो अवश्य हुआ है कि पंजाब में हालात बहुत नहीं बिगड़े मगर ऐसा सुनने में अभी नहीं आता कि लोगों ने इस को महसूस किया हो कि भ्रष्टाचार कम हो गया है। इस लिए इस ओर अभी और अधिक सावधानी से काम करने की आवश्यकता है।

अध्यक्ष महोदय, हुशियारपुर जिले में चोओं का मसला बड़ा गम्भीर है और इस का सम्बन्ध लाखों एकड़ भूमि के साथ है। यह खेद के साथ कहना पड़ता है कि राज्यपाल महोदय के अभिभाषण में इस की ओर कोई संकेत नहीं आया। यह प्रश्न हमारे लिए ही नहीं बल्कि सारे प्रान्त के लिए बड़े महत्त्व का है। (घंटी) इस के लिए हर साल रुपया मन्जूर होता है मगर इस दिशा में कोई विशेष काम नहीं होता। Chos को control करने या train करने का काम केवल एक चो तक महदूद है बाकी और कहीं नजर नहीं आता। (घंटी)) अगर इन chos को control कर लिया जाए तो लाखों एकड़ भूमि कृषि के लिए निकल सकती है। आप का धन्यवाद।

**श्री शेर सिंह** : (झज्जर, जेनरल) : अध्यक्ष महोदय, राज्यपाल महोदय ने जो अभिभाषण दिया उस पर वह रस्मी तौर पर तो धन्यवाद के पात्र हो सकते हैं लेकिन हृदय से धन्यवाद निकल नहीं पाता क्योंकि इस में जिन नीतियों की घोषणा की गई है वह ऐसी नहीं हैं जो वास्तविक तौर पर चल रही हैं। जो वास्तविक नीतियां हैं उन को छुपाया गया है। दो बातें हैं जो पंजाब के अन्दर विशेष तौर से होती रही हैं।

एक बात तो यह है कि partition के बाद से और पिछले दो तीन सालों से विशेष तौर पर साम्प्रदायिकता की नीति चल रही है। यह चीज़ मैं आप के समक्ष रखना चाहता हूं। हिन्दी रिजन के 65 सदस्यों ने सर्व-सम्मति से एक प्रस्ताव पास किया कि हिन्दी रिजन में लोगों पर पंजाबी सीखने का जबर न हो। ऐसा प्रस्ताव पास करना उन के अधिकार में है क्योंकि यह subject उन 14 subjects में से एक है जो Regional Formula के तहत कमेटियों को सौंपे गए हैं। उस प्रस्ताव को पास हुए 9 महीने से अधिक हो गए हैं मगर उस का ज़िक्र तक नहीं। इन से बात करो तो कहते हैं कि जब तक दूसरा पक्ष तैयार न हो तब तक हम यह नहीं कर सकते। दूसरे पक्ष का मतलब है कि पंजाब के अन्दर अकाली दल। मतलब यह है कि अगर कोई बात हरियाना प्रांत में करनी है तो अगर अमृतसर से उठ कर नीली पगड़ियां आएं और मानें तब वह बात होगी वरना नहीं।

दूसरी बात यह की गई कि अप्रैल 1960 में यह घोषणा की गई कि पंजाब के अन्दर कोई आदमी नौकरी में नहीं आ सकता जब तक वह गुरमुखी के अन्दर इम्तिहान पास न कर ले, recruitment test पास न कर ले। Public Service Commission और Subordinate Services Selection Board ने कहा कि यह चीज़ unacceptable है और सारे देश में कहीं नहीं है। पंडित नेहरू से जब बात हुई तो उन्हों ने कहा कि यह

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : जनाब डिप्टी स्पीकर साहिब, मैंने यह कहा था कि तास्सुब की बिना पर वह चीज़ इनको मजबूर करती है वह किसी चीज़ को न मानें और वही तास्सुब इनको बाज़ औक़ात यहां तक मजबूर करता है कि इनको इखलाक से गिरा देता है ।

**श्री उपाध्यक्ष** : इसमें कोई objection वाली बात नहीं है । लेकिन फिर भी मैम्बर साहिब को ऐसे लफ्ज़ इस्तेमाल नहीं करने चाहिएं । (There is nothing objectionable in these words. However, the hon. Member should avoid the use of such words.)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : जनाब, मैं बड़े अदब से कहना चाहता हूं कि यहां पर एक मैम्बर साहिब ने खड़े हो कर लीडर आफ दी हाउस की शान के खिलाफ यह बात कही कि यह जो उखड़ी हुई दाढ़ी के बाल हैं यह चीफ मिनिस्टर साहिब की दाढ़ी के बालों से भी सफेद हैं । यह एक कम्युनिस्ट मैम्बर ने इस हाउस के अन्दर बात कही । इसलिए, जनाब, अगर मैंने आपोज़ीशन की नुक्ताचीनी का जवाब देते हुए यह लफज़ कहे हैं तो मैं समझता हूं कि इस में भी कोई बात objectionable नहीं है । मैं कहना नहीं चाहता था लेकिन सुनते सुनते कान पक गए हैं ।

**श्री शेर सिंह** : आर्डर, खान साहिब ।

**श्री उपाध्यक्ष** : आप शान्ति से डिबेट में हिस्सा लें, खान साहिब । अगर आप ऐसे शब्द लेकर उछालेंगे तो आपको भी वैसा ही जवाब मिलेगा । (Addressing Khan Abdul Ghaffar Khan.) (The hon. Member should patiently take part in the debate. If he hurls such words on the opposition then he, too, would be paid in the same coin.)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : जनाबेवाला, आप जानते हैं कि provocation इनसान से कुछ का कुछ कहलवा देता है । तो जनाब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि इनको तास्सुब मजबूर करता है और यही सबब है कि यह वाक्यात के खिलाफ बातें करते हैं । मैं आंकड़ों-वांकड़ों में नहीं जाना चाहता । जो बंजर ज़मीन हो उसमें कुछ पैदा नहीं हो सकता । जब तवक्को ही उठ गई तो ग़ालिब इनका क्या गिला करना । मैं इस बात को मुख्तसरन कहता हूं कि पंजाब ने हर शोबे में, हर direction में तरक्की है । यह बात कई बार कही गई कि कितनी तरक्की की गई है । इसके लिए आंकड़े देखिए मगर इनको भी कोई दीदावर ही देख सकता है जिसकी आंखों में नूर होगा । और जो बेनूर आंखें हैं वह नहीं देख सकतीं । जनाब, हमारी कांग्रेस गवर्नमैंट ने starting from scratch तरक्की की है । यह दूसरी बात है कि मैं न मानूं, वह न माने लेकिन दुनिया तो मानती है । सूरज की रोशनी में अगर चमगादड़ नहीं देख सकता तो इसमें किसका कसूर है ? (विघ्न) जनाब, इनको क्यों बुरा लगता है । यह तो चोर की दाढ़ी में तिनके वाली बात है । इसके लिए मैं क्या कर सकता हूं ? मैं ने तो यही कहा कि सूरज की रोशनी में चमगादड़ नहीं देख सकता ।

**श्री उपाध्यक्ष** : यह provocation आपको कहां से मिली ? (From where d the hon. Member get this provocation.)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : जनाब, एक कांग्रेसी से provocation impossible है मैं education के बारे में कहना चाहता हूं कि हमारी सरकार ने फीसें माफ कर दी हैं ।

[खान अब्दुल गफ्फार खां]

आप बतलाएं कि पंजाब के अलावा और किसी सूबे ने फीसें माफ कीं ? अब यह बात दूसरी है कि इस तरक्की से इनकार किया जाए। मैं मुसलमान हूं इसलिए आंकड़ों की बात में नहीं जानता। मैं industries के बारे में यह कहना चाहता हूं कि क्या छोटी क्या बड़ी जो भी industries पंजाब में हैं इनका मुकाबला दूसरा कोई सूबा नहीं कर सकता। पंडित जवाहर-लाल नेहरू जो हमारे महबूब लीडर हैं और हमारे देश के प्राइम मिनिस्टर भी हैं उन्होंने खुद कहा है कि small scale industries में पंजाब की दूसरे सूबों को तक़लीद करनी चाहिए। दूसरी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि सैंट्रल गवर्नमेंट के उद्योग मन्त्री ने एक दफा कहा था कि industry के लिहाज़ से पंजाब हिन्दुस्तान का दरखशिंदा सितारा है। फिर मैं यह समझने से कासिर हूं कि मैम्बर साहिबान की तरफ से नाहक नुक्ता-चीनी क्यों की जाती है।

2 p.m.

फिर, डिप्टी स्पीकर साहिब, इस स्टेट के जितने महकमे हैं उन सब ने बहुत तरक्की की है। मैं इस कैबिनट के तमाम मिनिस्टरों को मुबारकबाद देता हूं कि उन के महकमों ने अपने चीफ की सरकर्दगी और राहनुमाई में अपने २ sphere में नुमायां तरक्की की है। जब कभी लोगों के बहकाने से और disruptive forces के भड़काने की वजह से देहली में बसों के मुलाज़मीन हड़ताल करने पर मजबूर किये जाते हैं तो पंजाब की roadways उन की rescue पर पहुंच जाती हैं। मैं इस के लिए ट्रांसपोर्ट मिनिस्टर, उस डिपार्टमैंट के अफसरों और workers को मुबारकबाद देता हूं कि उन्होंने ऐसे हालात में मदद दे कर पंजाब के नाम को ऊंचा किया है। हम इस पर बजा तौर पर फखर कर सकते हैं। पंडित जी ने हमारे स्टाफ के साथ उस मौके पर तसवीर खिचवाई। इन हालात के बावजूद मेरे opposition के भाई कहते हैं कि पंजाब ने कुछ नहीं किया। कहीं भी administration में गलती हो या अफसरान कोई irregularity करें तो झट हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब उन के खिलाफ action लेते हैं और ऐसी गलतियों की सरज़नश करने के लिये वह उन के सिर पर भूत की तरह सवार रहते हैं।

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir. ਕੀ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਭੂਤ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ?

**Mr. Deputy Speaker** : No such reference, please

**ਸਰਦਾਰ ਆਤਮਾ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir. ਕੀ ਕੋਈ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ ਬੈਠ ਕੇ ਬੋਲ ਸਕਦਾ ਹੈ ?

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : अगर मेरे मुअज़ज़ दोस्त ऐसा कह कर मुझ पर एतराज़ करें तो मैं यही कह सकता हूं कि मां से ज्यादा प्यार करने वाली तो डायन कहलाती है। डिप्टी स्पीकर साहिब, यहां पर जन संघ के लीडर ने एक लड़की के केस के मुताल्लिक ज़िक्र किया। जनाबे वाला, ज्यूं election के दिन करीब आ रहे हैं हर एक पोलीटिकल पार्टी चाहे वह कम्युनिस्ट पार्टी हो या जन संघ हो वह कांग्रेस को बदनाम करने का मौका तलाश कर रही है।

**श्री बलराम दास टंडन** : वह केस तो *sub judice* है।

**श्री उपाध्यक्ष** : आप उस केस के merits में नहीं जा सकते जो *sub judice* हो। (The hon. Member cannot discuss the merits of the case which is *sub judice*.)

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : जनाबे वाला, मैं यह बताना चाहता हूं कि जिस वक्त यह case वहां हुआ और इस की इत्तलाह कांग्रेस को मिली तो कांग्रेस ने उसी वक्त हाकम मुतअल्लिका को contact किया। यही नहीं बल्कि चण्डीगढ़ आये और यहां आ कर Home Secretary और D.I.G. Police को मिले और उन्हें कहा कि इस केस के बारे में पूरी पूरी तहकीकात की जाए। उस के बाद चीफ मिनिस्टर साहिब की खिदमत में हाजिर हुए और इस वाक्या के मुताल्लिक उन से भी अर्ज़ की।

**श्री लाल चन्द** : डिप्टी स्पीकर साहिब, यह सारा material दे रहे हैं ताकि यह case पंजाब की कोर्ट से transfer हो जाये।

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : डिप्टी स्पीकर साहिब, जन संघ की बात देखिए। चूंकि अब election नज़दीक आ रहे हैं उन्होंने एलान किया कि एक जलसा होगा जिस में गुंडागर्दी के खिलाफ protest किया जायेगा। उस वक्त भी यह case *subjudice* था (घंटी की आवाज) जनाब, मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि वह जानते थे कि कांग्रेस मदद कर रही है और उस case की तफतीश में मदद दे रही है। जनाबे वाला, जहां इस स्टेट में दूसरी पार्टियां हैं वहां कांग्रेस भी एक पार्टी है। Eleventh hour पर फिर कहा गया कि जलसा सारी पार्टियों की तरफ से होगा। वहां जब तमाम हालात का इनकशाफ हुआ तो पोल खुल गया कि यह तो महज एक election stunt था।

डिप्टी स्पीकर साहिब, यहां अक्सर निहायत गैर-जिम्मेदारी के साथ ऐसे अल्फाज कहे जाते हैं। कभी एक डिप्टी मिनिस्टर का नाम ले कर उस पर इलज़ाम लगाये जाते हैं और कभी दूसरे पर। मैं नहीं चाहता कि इस तरह से यहां हाउस में ग़लत बयानियां की जायें। और मैं इन से पूछता हूं कि जो जन संघ के लीडरों की तरफ से कहा गया क्या यह इखलाक है? क्या ये मैनर्ज़ हैं? क्या यही है आप की सभ्यता जिस की बिना पर आप ग़लत और फजूल इल्ज़ाम किसी पर लगाते हैं और वह भी on the floor of the House? इस के बाद मैं एक बात कहना चाहता हूं। इन लोगों ने आज agitations की हैं, खराबियां की हैं। मुकद्दस, मुतबर्रक और पवित्र जगहों को किले बना कर वहां से जो कुछ भी किया उस को दुनिया जानती है। मैं यह गवर्नमेंट की कमज़ोरी समझता हूं और कहना चाहता हूं कि आयंदा के लिए ऐसी ग़लती न करे। अगर मुसलमान या हिन्दू अपनी मस्जिदों और मंदिरों में बैठ कर ऐसी बातें करते हैं तो उन को नहीं करने देनी चाहिएं। यह गवर्नमेंट ने ग़लती की है। ऐसी ग़लती उसे कभी नहीं करनी चाहिये। कोई पारसी है, ईसाई है, हिन्दू है या सिख है या मुसलमान है कोई भी है अगर गैरजिम्मेदाराना लफज़ इस्तेमाल करता है तो उस को रोकना चाहिये अगर बाहर से रोकना पड़े तो भी और अगर अंदर जा कर रोकना पड़े तो भी रोकना चाहिये........

**आवाज़ें** : नहीं रुकेंगे।

**Mr. Deputy Speaker** Order, Order.

**श्री उपाध्यक्ष** : Please wind up.

**खान अब्दुल गफ्फार खां** : मैं समझता हूं कि यह दो communal पार्टियां हैं जो कि एक दूसरे के साथ मिली हुई हैं। यह चाहती हैं कि मुल्क में अमन चैन कायम न हो। किसी वक्त आर्य समाज वाले और जन संघ वाले agitation करते हैं और जब वह कमज़ोर होते हैं तो अकाली शुरू कर देते हैं जब अकालियों की agitation नर्म होती है तो दूसरे तेज़ हो जाते हैं। यह अपने किरदार और अमल से एक दूसरे को मदद पहुंचाते हैं। गवर्नमैंट को बिलकुल इन लोगों को मौका नहीं देना चाहिये। (*interruptions*) मैं अब भी कहता हूं कि पंजाब गवर्नमैंट में इतना बल है, इतनी ताकत है, पंजाब जो कि तमाम हिन्दोस्तान का बाज़ुएशमशेरज़न है इस में इतनी ताकत है कि उस element को जोकि हिन्दुओं को सिखों से, हिन्दू सिखों को मुसलमानों से और ईसाइयों से या आपस में लड़ाना चाहता है, को कुचल कर रख दे और कुचल कर रख देगा और कुचलता रहेगा।

**श्री अमर नाथ शर्मा** (कांगड़ा) : उपाध्यक्ष महोदय, वैधानिक तौर पर बजट सेशन के आरम्भ में अपने भाषण में राज्यपाल महोदय अपनी राज्य सरकार के साल भर के काम काज का हिसाब किताब बताते हैं और साथ ही उन कामों के बारे में बताते हैं जोकि पिछले साल बजट में करने के लिये कहे गए थे। राज्यपाल ने इस सम्बन्ध में ठीक ढंग से कहा कि कुछ अफ़सोसनाक वाक्यात भी हुए और agitations हुए। हमारा सूबा सरहदी होने के बावजूद यह वाक्यात हुए और पंजाब सरकार को उन बातों पर भी निगाह रखनी पड़ी। यही नहीं, नागहानी आफतें भी आईं। ज़िला संगरूर, ज़िला रोहतक, ज़िला पटियाला में सत्तरह लाख एकड़ भूमि में फसलें तबाह हो गईं और अठारह करोड़ रुपये का हमारा नुकसान हुआ। लेकिन धन्य है हमारी सरकार जो कि आड़े समय में लोगों के काम आई और उन की यथोचित सहायता की। हमारी सरकार ने न केवल लोगों का मालिया ही माफ किया, न केवल आबयाना ही माफ किया बाल्कि एक लाख बीस हज़ार रुपये की इमदाद भी लोगों को दी। पहली तकावी की वसूली को postpone किया और 28 लाख रुपया तकावी के तौर पर और दिया। यह बड़ी अफसोसनाक बात है कि हमारे देश में बड़ी agitations हुईं। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं आप की तवज्जोह आसाम की तरफ दिलाना चाहता हूं वहां पर एक रात में ही बड़े अत्याचार हुए। उस वक्त इस सूबा के रहने वालों में भी मानसिक तौर पर भय आ चुका था कि यहां पर भी क्या होने वाला है, क्या हो जाएगा। क्या यह कदम हमारी सरकार का तदब्बर और ल्याकत का सबूत नहीं है, क्या यह हिम्मत का सबूत नहीं है कि इस ने परिस्थिति को किस खूबी से संभाला। सारे देश में चारों तरफ एक आग लगी हुई थी। उस नाज़ुक हालत में इतनी लम्बी तहरीक को हमारी सरकार ने काबू किया और जो कार्यवाही की वह क्या कम काबिले तारीफ है? अगर उस कार्यवाही की तारीफ न की जाए तो मैं समझता हूं कि जिस आदमी को अकल नहीं और जिस ने यह कस्म खा रखी है कि सूबे का भला नहीं होने देना, जनता को आगे नहीं बढ़ने देना वह तो नुक्ताचीनी करेगा ही और सरकार के काम की प्रशंसा नहीं करेगा। लेकिन जो लोग सूबे की बेहतरी चाहते हैं और सूबे को आगे ले जाना चाहते हैं उन्हें यह कहना ही पड़ेगा कि सरकार ने निहायत तदब्बर से, दलेरी से और हिम्मत से काम ले कर जहां आफाते नागहानी का मुकाबला किया वहां पर इनसानों की पैदा

की हुई agitation का भी मुकाबिला कर के यहां की जनता को शांति प्रदान की। इस बात के लिए हमारा सूबा, अपनी सरकार का, अपने चीफ मिनिस्टर का और राज्यपाल महोदय का आभारी है और उन को धन्यवाद देता रहेगा और दे रहा है। मैं पूछना चाहता हूं कि बावजूद इस बात के कि हमारा सूबा सरहदी सूबा है, यहां पर इनसान ने नई नई मुश्किलात पैदा कीं जिन से यहां की शांति भंग हुई, क्या इन सब बातों के बावजूद हम आगे नहीं बढ़े हैं? हम बढ़े हैं, ज़ोर से बढ़े हैं। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हम ने वादा कर रखा है कि welfare स्टेट कायम करेंगे। एक welfare स्टेट में दौलत की तकसीम मसावी तौर पर होनी चाहिये और मुल्क में सनअती तरक्की होनी चाहिये। लोगों को काम देना होगा, देश में ज़रई पैदावार बढ़ानी होगी और अनपढ़ता को दूर करना होगा। यह बातें हैं जोकि socialistic pattern के लिए ज़रूरी हैं। अगर इन चीज़ों में कमी आई हो कोई न्यूनता आई हो तो कहा जा सकता है कि पंजाब प्रान्त ने तरक्की नहीं की। लेकिन अगर हमारा प्रान्त आगे बढ़ा हो और बहुत आगे बढ़ा हो तो उन को यह बातें करना शोभा नहीं देता। हिन्दोस्तान के दूसरे सब सूबों से हमारा सूबा पंजाब आगे बढ़ा है और इस के लिए पंजाब सरकार और सब काम करने वाले मुबारकबाद के अधिकारी हैं। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं सब से पहले आप के द्वारा यह कहना चाहता हूं कि दौलत को कैसे तकसीम किया जा सकता है। दौलत को तकसीम करने का साधन हमारी सरकार और केन्द्रीय सरकार ने कोआप्रेटिव सोसायटीज़ को बनाया है। इस वक्त पंजाब में 31,000 co-operative societies हैं जो 64,00,00,000 रुपए के सरमाया से काम कर रही हैं और जिनकी membership 18 लाख आदमियों पर मुश्तमिल है। जो भाई बार बार इसी बात की रट लगाते रहते हैं कि एक एक कुनबे की co-operative societies बनाई गई है उनकी बाबत मैं क्या कहूँ? मैं उनकी बात को कैसे मानूं? कुनबे में अगर पांच आदमियों की औसत लगाली जाए तो उसमें दो या तीन फर्द ही adult होते हैं, बाकी के minor होते हैं। इसलिए एक co-operative society को बनाने के लिए कम से कम तीन कुनबों की ज़रूरत पड़ती है। तो आप facts को सामने रखकर 18 को 3 से ज़र्ब दें तो 54 लाख कुनबों की co-operative societies बनी हैं। यही नहीं। Scheduled Castes यानी हरिजन भाइयों को दौलत देने के लिए 617 societies बनाई गईं जिनके 25,000 shareholders हैं और यह societies 22 लाख के सरमाया से काम कर रही हैं। अब आगे चलिए। ज़मींदार अनाज पैदा करता है। कहा जाता था कि उस उपज को लूट खसूट के तौर पर फरोख्त किया जाता था, सरमायादार और मंडियों के agent उस को खा जाते थे। लेकिन अब warehousing की scheme के तहत देहातों के अन्दर 600 गोदाम बनाए गए हैं ताकि किसान की पैदावार को exploit न किया जाए और उसे उस की वाजब कीमत वसूल हो। यही नहीं, हमने फैसला किया है कि सारे देश में co-operative farming हो। लेकिन इस से पहले ज़मींदार को अच्छे बीज देने के लिए, सस्ते और modern implements देने के लिए, सस्ती खाद देने के लिए service co-operatives बनानी ज़रूरी हैं। डिप्टी स्पीकर साहिब, आप को जान कर खुशी होगी कि 1,000 देहातों में इस वक्त तक 1,000 service co-operative societies बनाई जा चुकी हैं। यह बड़ी अच्छी तरह से काम कर रही हैं। इन सब बातों के होते हुए भी अगर कहा जाए कि अवाम में

[श्री अमर नाथ शर्मा]

दौलत की मसावी तकसीम नहीं हो रही तो फिर मैं इस तरह से देखने वाली आंखों को क्या कहूं। खान साहिब ने ठीक ही फरमाया कि जिस रंग की किसी की आंखें हों उसे सारा कुछ उसी रंग में दिखाई देता है। मैं कहता हूं कि हम आगे बढ़े हैं और बड़ी तेज़ी के साथ तरक्की और विकास के रास्ते पर आगे बढ़ रहे हैं।

अब मैं Industries की तरफ आता हूँ। आप देखें कि जब पंजाब का बटवारा हुआ तो उस वक्त यहां पर छोटी मोटी सिर्फ 600 factories थीं और उन में काम करने वाले 37000 आदमी employed थे। आज दस साल के बाद यानी दो पांच साला योजनाओं के खत्म होने पर 31,000 factories इस सूबे में काम कर रही हैं और उनमें 1,35,000 workers employed हैं। आप अन्दाज़ा लगाएं क कैसी शान्दार तरक्की हुई कितनी बेकारी दूर हुई सनअत बढ़ी। आप को पता है कि पिछले दिनों जब Prime Minister साहिब जालन्धर तशरीफ ले गए तो उन्होंने पंजाब की बाबत क्या कहा था। उन्होंने फरमाया था कि पंजाब हिन्दुस्तान का मानचैस्टर बनने जा रहा है। इस एवान को पता है कि यहां इसी हाल में Small-Scale Industries की एक All-India Industrial Conference हुई थी। जहां पर डिप्टी स्पीकर साहिब आप बैठे हुए हैं वहां पर Conference के President बैठे हुए थे। उन्होंने कहा था कि ऐ पंजाब वालो तुम को बधाई हो कि partition के बाद उजड़ कर आने के बावजूद भी जख्म ज़दा होने पर भी ज़मीन जायदाद और भाई-बहनों से बिछुड़ कर भी, इतनी बहादुरी के साथ, इतनी तेज़ी के साथ पंजाब को फिर से बनाया, अपने पांव पर खड़े हुए और सनअती तरक्की की। यह बात काबले तारीफ है। ये मेरे लफज़ नहीं उनके लफज़ हैं जिन्होंने बाहर से आकर पंजाब की सनअत को देखा। जो लोग यहां पर इकट्ठे हुए थे उन्होंने हमारे उद्योग मन्त्री और मुख्य मन्त्री जी को इस उन्नति के लिए बधाई दी थी। इसलिए जो लोग यह कहते हैं कि हम आगे नहीं बढ़े हैं, यह कहना उनकी भूल है और भूल ही नहीं उनके दिल में कुछ और है वह लफज़ मैं कहना नहीं चाहता। दर असल, जैसा कि खान साहिब ने बताया जूं जूं elections नज़दीक आती जाएंगी वह दुरुस्त बातों को भी गलत कहेंगे।

डिप्टी स्पीकर साहिब, अनपढ़ता बाकी सब बीमारियों का मूल कारण है। जब तक लोग पूरी तरह से शिक्षित नहीं होते हम सच्चे अर्थों में जम्हूरियत प्रस्त नहीं बन सकते। अगर ये साथी आंकड़ों को देखकर भी कहते कि सरदार प्रताप सिंह कैरों की सरकार ने कुछ नहीं किया फिर तो मैं भी मान जाता लेकिन वह तो बात ही इसलिए करते हैं कि गवर्नमेंट की हर बात की मुखालफत करनी है। अच्छे काम को भी बुरा कहना है। मैं कहता हूँ कि यह नेक आदमियों का काम नहीं हुआ करता, मैं अगला शब्द नहीं कहूँगा क्योंकि शायद वह unparliamentary न हो जाए। मैं बताता हूँ कि सन 1948-49 में कुल 5,500 Primary, Middle और High Schools थे लेकिन आज 15,000 ऐसे स्कूल हैं। उस वक्त 47 कालेज थे आज 120 कालेज हैं। पिछले साल 177 Primary Schools को Middle Schools बनाया गया, 99 मिडल स्कूलों को हाई स्कूल बनाया गया और मिडल तक फीस माफ की गई, private स्कूलों को *ad hoc* grant दी गई। यही नहीं, हमारी पंजाब सरकार एक

कदम और आगे बढ़ी । वह यह कि इसी सदन ने एक कानून पास किया जिसका नाम "Free Primary Education Bill" था । उसमें अगर मेरे दोस्तों ने अच्छी तरह पढ़ा हो तो एक clause यह है कि 6 से 11 तक नहीं, 6 से 14 साल तक की उम्र के बच्चों को मुफ्त तालीम दी जाएगी । मुफ्त ही नहीं, जब्री तालीम दी जाएगी ताकि पंजाब में अनपढ़ता न रहे । उसी बिल में एक और clause थी जिसकी रू से कई ऐसे स्कूल खोले जाएंगे जिन में रात को adult भाइयों को भी पूरे तौर पर शिक्षा दी जाएगी । यही नहीं हमारी सरकार ने Technical Education के लिए एक अलग directorate बनाया है । 5,000 विद्यार्थियों के लिए हर साल Polytechnics और Engineering College में दाखले का इन्तज़ाम किया है । अन्दाज़ा लगाएं कि इस रफ्तार से हमारे यहां कितनी जल्दी Mechanical Engineers, Electrical Engineers, Technicians, Overseers और Draftsmen तैयार होंगे । आज मगरबी देशों में क्या है, क्यों वह इतने प्रगतिशील कहलाते हैं ? इसीलिए कि वहां पर technical education ऊंचे पैमाने पर रायज है । हमारा पंजाब बड़ी तेज़ी से इस तरफ कदम बढ़ा रहा है । इतना ही नहीं बल्कि जो गरीब हैं, गरीबी की वजह से अनपढ़ रह गए उन्हें scheduled कारखानों में वज़ीफे देकर मुख्तलिफ किस्म की training दी जा रही है ताकि थोड़े पढ़े, बेकार बच्चे अपने हाथ से काम करके अच्छे मिस्तरी, अच्छे दस्तकार बनें । हमारी यही योजना है कि बच्चे पढ़कर सिर्फ नौकरियों की तरफ ही न भागें बल्कि उन्हें रोजगार के दूसरे साधन भी मिलें । मैं आप के जरिए House की तवज्जोह एक और बात की तरफ दिलाना चाहता हूँ । वह यह कि हमने जरई पैदावार में भी बेमिसाल तरक्की की है । पिछले साल का ही वाक्या है कि इसी House में अनाज और खुराक के मामले पर बड़ी ले दे हुई थी । Adjournment motion भी आई और स्पीकर साहिब और आप की मेहरबानी से इस बात पर काफी बहस हुई । लेकिन इस बार किसी मेम्बर ने खुराक पर या गिज़ा के मसले पर आक्षेप नहीं किया । यह नहीं कहा कि अब हमारे सूबा में खुराक की कमी है, यह नहीं कहा कि दुकानों पर अनाज नहीं मिलता । कहें भी क्यों ? मैं आप के द्वारा House को बताता हूँ कि जब हमारी planning शुरू हुई तो अनाज की इस सूबा में 11.5 करोड़ मन पैदावार थी लेकिन आज दस साल के बाद अनाज 22 करोड़ मन पैदा होने लगा है यानी ज़रई पैदावार पहले से दुगनी हो गई है । पहले हम बाहर से गन्दम मंगवा कर अपने सूबा के लोगों को दिया करते थे लेकिन आज न सिर्फ हम अपनी सारी जरूरियात को पूरा कर रहे हैं बल्कि दूसरे सूबों की बवक्त जरूरत मदद कर रहे हैं । अब, Agriculture की side पर जितना काम हुआ और जो पैदावार बढ़ी उस के आंकड़े मैं आप के द्वारा मैम्बर साहिबान की खिदमत में पेश करना चाहता हूँ । जनाब, यह जो मेरे साथी Law and Order की हालत खराब बताते हैं इन से मैं पूछता हूँ कि अगर यहां अफरा तफरी होती और जैसा कि यह कहते हैं कि आसमान टूट पड़ा और जमीन फट गई लड़कियां उठाई गई लड़के मारे गए, पुलिस वालों ने यह किया वह किया, अगर, जनाब, वाकई इतनी हालत खराब होती तो भला किसान अपनी पैदावार कैसे बढ़ा सकता था । अब आप ज़रा figures मुलाहज़ा फरमाएं । गंदम की फी एकड़ पैदावार जो पहले 9 मन थी बढ़ कर 12 मन फी एकड़ हो

[श्री अमर नाथ शर्मा]
गई, चना 6 से 10 मन हो गया, चावल 12 से 17 मन हो गया और आलू फी एकड़ 82 मन से बढ़ कर 156 मन पैदा होने लगा है। (घंटी) यह तरक्की तो है ज़रायत की। दूसरी तरफ factories को देखें, स्कूलों को देखें, सड़कों को देखें गर्ज़ कि किसी बात को देखें इसी तरह तरक्की दिखाई देती है। मगर इन दोस्तों के मुंह से इस बारे में एक लफ्ज़ नहीं निकलता। यह तो इसी बात की रट लगाते रहते हैं कि कैरों साहिब ने जुल्म ढाए हैं, सरकार ने सख्ती की है और लोगों को दबा दिया है। मैं कहता हूँ कि जो लोग फसाद कराना चाहते हैं, बदअमनी फैलाना चाहते हैं, सरकार और पुलिस उन को सख्ती से दबाने में हक बजानिब हैं। (घंटी) जनाब, सिर्फ तीन मिनट और दे दें।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मुझे यह बात दुःख से कहनी पड़ती है कि जब भी रिजन की बात चलती है तो मेरे कुछ हरियाने के भाइयों को हिन्दी रिजन में सिर्फ हरियाना ही हरियाना दिखाई देता है कांगड़े और शिमले को कभी नहीं देखते जैसे पहाड़ी इलाका तो बेचारा हिन्दी रिजन में हो ही न। मगर पंजाब सरकार के हम आभारी हैं कि उन्होंने Hill Areas के लिए एक Development Council बनाई और एक जुदा Development Commisioner appoint कर के आगे Plan के लिए रकम earmark की है। जब ज़रूरत पड़ती है प्रोफैसर शेर सिंह कांगड़े का नाम लेकर अपना रोना तो रो देते हैं मगर जब development करवाने की बात हो तो इन्हें गुड़गाव और हिसार ही याद आते हैं। पहाड़ के लोग आज पंजाब सरकार का धन्यवाद करते हैं जिस ने उन के लिए इतनी शानदार spirit दिखाई है। जनाब, पंजाब में बड़ी factories लगी हैं। पहाड़ को भी उन्होंने एक Cement और एक कागज़ की factory दे कर उन बच्चों का परोपकार किया है जो बेचारे छोटी आयु में ही आप की सेवा के लिए निकल आया करते थे। इस शानदार address के बारे में मैं एक बात यह कहना चाहता हूँ कि firing का इस में ज़िक्र है। इस firing के बारे में enquiry हुई और जज साहिब ने लिखा कि यह firing justified थी। मगर हमारे गवर्नर साहिब ने इस बात के बावजूद कि सरकार इस में हकबजानब थी, इस पर इस Address में अफसोस ही जाहिर किया है कि यह firing हुई। यह इस लिए कि राज्यपाल महोदय को, इस प्रजातंत्र की हकूमत को आज तो हर एक से प्यार है। अब आप बताएं इस से उच्च आदर्श, और अच्छा Address क्या होगा। इस लिए इन चीज़ों की मौजूदगी में और यह देखते हुए कि पंजाब बराबर आगे बढ़ रहा है मैं उस प्रस्ताव का समर्थन करता हूँ जो सरदार अजमेर सिंह ने पेश किया है और सरकार को बधाई देता हुआ यह आशा करता हूँ कि आने वाले 10 सालों में पंजाब सारे देश के दूसरे सूबों का सचमुच सरताज होगा। (तालियां)।

श्री लाल चन्द (जालन्धर शहर, उत्तर पूर्व) : डिप्टी स्पीकर साहिब, इस Address के शुरू में ही चन्द बातें गवर्नर साहिब ने कहा हैं जिन का मैं ज़िक्र करना चाहता हूं। जनाब, मैं ने पिछले पांच सालों के राष्ट्रपति द्वारा दिए गए addresses को पढ़ा, पंजाब असैम्बली को दिए गए पिछले addresses को भी पढ़ा और King द्वारा House of Commons में पढ़े गए addresses को भी देखा मगर इस तरह की बात किसी में भी नहीं पाई जैसी कि इस में लिखी गई है : "I pay tribute to my Chief Minister' जनाब,

यह बात Parliamentary convention के खिलाफ है और मेरा दिमाग इस बात को समझने से कासिर है कि आया इसे गवर्नर साहिब ने पढ़ा भी है या जैसा Chief Minister के P.A. ने उन को दिया वैसे ही यह पढ़ दिया । मुझे अफसोस है कि Parliamentary तरीके को बालाए ताक रख कर उन्होंने यह लफ्ज़ खास तौर पर इस में शामिल किए :

I must pay tribute to the single-minded and determined action of our Chief Minister..............—..

मुझे हैरानी हुई कि State का Constitutional Head ऐसी बात अपने Address में लाए । जनाब, खूब तारीफ की गई है Chief Minister की कि अकालियों की agitation को दबा दिया, फलां agitation को कुचल दिया, यह किया और वह किया, जनाब, आप को मालूम है कि Lord Linlithgow ने सारे हिन्दुस्तान को मारा और दबा दिया, General Dyer ने पंजाब को कुचला और दबा दिया, General Ayub ने पाकिस्तान को दबा दिया, राम्रो ने पैप्सू को दबाया और यहां हम ने देखा Chief Minister ने अकालियों को दबाया और 29 लाख रुपया खर्च कर दिया । हिन्दी agitation पर भी लाखों रुपया खर्च किया और कुछ और लाख रुपया Communist agitation पर भी खर्च किया । मगर इस तरीके से यह काम तो कोई I.C.S., I.A.S. या P.C.S. का आदमी भी कर सकता था, दबा सकता था । ताकत से यह काम किया जाना मुश्किल नहीं, मगर Chief Minister वह कामयाब है जो अपने प्यार और मुहब्बत से ऐसी बातों को उठने ही न दे । इस में कोई बड़ाई नहीं कि agitation को दबा दिया । और फिर यहां तो agitations खुद provoke की जाती हैं । मेरा यह सरकार के खिलाफ charge है कि इन्होंने अपनी political life के लिए और political exigencies के तहत agitations provoke की हैं । मैं मिसाल देता हूं । जनाब, महा पंजाब agitation चली, जलसे और जलूस निकले । इन्होंने होशियारपुर में औरतों को इकट्ठा कर के उन पर लाठी चार्ज करवाया । मतलब यह था कि जन संघ सत्याग्रह करे और इसे दबाऊं और यह मौका की इन्तज़ार में रहे । इन्हों ने provocation दी कि जेल चलो और मैं आप से निपटूं मगर जनसंघ के ही आदमी ने भूख हड़ताल कर के Chief Minister को घुटने टेकने पर मजबूर कर दिया । आर्यसमाज की agitation आई, Chief Minister ने बड़ी हुशयारी दिखाई । आप देखें यह provoke कैसे करते हैं । इधर से बुलाया प्रिन्सीपल रला राम को, उधर से बुलाया सूरजभान जी को और चमन लाल जी को और कहा भई तुम कुछ शोर मचाओ. कुछ करो तभी तो मैं मागने वाला बनूं और आप की बात मानूं । मगर जब सच्चे आर्य समाजियों को पता चला तो यह बात निकल गई । तब पता चला कि कैसे agitations करवाई जाती हैं । जनाब, यह तरीके हैं इन के । जनाब, यहां पर इन दोस्तों को कहते सुनता हूं कि हम किसानों के हमदर्द हैं और उन का भला करते हैं ।

जब कम्युनिस्ट भाइयों ने शोर किया तो इन्होंने एक बाकायदा प्लैन बनाकर गोलियां चलाना शुरू किया । मुझे यह भी पता है कि यह मास्टर जी के पास गए और क्या गुफ्तगू हुई। इन्होंने रखा तो था सब कुछ secret मगर मुझे फिर भी पता लग गया । मास्टर जी जब हाई

[श्री लाल चन्द]

कमांड से मिलने के लिए जाना चाहते थे जो कि एक छोटी सी बात थी लेकिन इन्होंने न सिर्फ उनको जाने से रोक ही दिया बल्कि गिरफ्तार कर लिया। और इन्होंने इस बात के लिए मजबूर कर दिया कि वह agitation करें। मैं पूछना चाहता हूं कि उन सभी पार्टियों के लीडरों से जैसे हिन्दी agitation के नेताओं से, किसान agitation के नेताओं से, पंजाबी सूबा agitation के नेताओं से क्या कभी सरदार प्रताप सिंह कैरों ने उनका नजरिया समझने की कोशिश की? यह तो दूर बल्कि इन्होंने हमेशा यही कहा कि मैं कुचल कर रख दूंगा। यह है हमारे सूबे के चीफ मिनिस्टर का attitude यानी अब एक और जनरल डायर इस धरती पर पैदा हो गया है। मैं यह उन्हें बतलाना चाहता हूं कि आगे आने वाली हिस्ट्री में यह नहीं लिखा जाएगा कि सरदार प्रताप सिंह एक iron man था बल्कि यह लिखा जाएगा कि वह अनेकों भाइयों, बहनों और माताओं का कातिल था। मैं यह कहना चाहता हूं कि जब जनता के महबूब नेता पंडित जवाहर लाल नेहरू जालंधर में आए तो इन्होंने वहां के डिप्टी कमिश्नर को हुक्म दिया कि यहां पर दफा 144 लगाओ ताकि लोग protest करें और उस वक्त पंडित जी को यह पता लगे कि यहां के लोग किस तरह के हैं और फिर सरदार प्रताप सिंह उन पर लाठियां चला सकें। इस तरह की चीज पहले से एक योजना बना कर की जाती है ताकि लोग एक नए agitation को जन्म देते रहें। मैं पूछना चाहता हूं कि कौन सा पहाड़ टूट पड़ता अगर आर्य समाज मंदिर में पंडित जी से आने से 5, 7 दिन पहले कुछ आर्यसमाजी बैठ कर बात कर लेते। और फिर जब इन से पूछा गया तो कहते हैं कि डिप्टी कमिश्नर की गलती थी। लेकिन, जनाब, मुझे पता है कि जालंधर का डिप्टी कमिश्नर बगैर इनके पूछे पेशाब करना भी नहीं जानता। मेरे पास, डिप्टी स्पीकर साहिब, वहां के फोटो मौजूद हैं जो मैं हाउस के टेबल पर रखना चाहता हूं जिनसे यह सिद्ध होता है कि वहां पर कैरों शाही की पुलिस ने लोगों के साथ कैसा व्यवहार किया। (इस समय फोटो मेज पर रख दिया गया)

**श्री हरभगवान मौदगिल** : जनाब, डिप्टी स्पीकर साहिब, On a point of order! क्या यह लफ्ज़ कि जालंधर का डिप्टी कमिश्नर चीफ मिनिस्टर के पूछे बगैर पेशाब भी नहीं करना जानता parliamentary है?

**श्री लाल चन्द** : I don't give way. जनाब, इसके बाद जालंधर की इन्क्वायरी का हवाला दिया जाता है जो काफी पुरानी हो चुकी है जिसमें कहा जाता है कि जस्टिस फालशा ने इन लोगों के खिलाफ remarks दिए हैं। मैं इस सम्बन्ध में यह कहना चाहता हूं कि किसी जज की जजमेंट गवाहों के ऊपर मुनहसर होती है। अगर गवाह flawless अपने ब्यान देंगे और झूठ को सच बनाकर जाएंगे तो वह उसी तरह से treat किए जाएंगे। उसमें एक जज क्या कर सकता है? जो केस जितना flawless होगा वही कामयाब होगा। फिर चाहे जस्टिस फालशा हों या और कोई जज साहिब हों। यहां पर जब कभी इस सूबे में सरदार प्रताप सिंह की जगह कोई और चीफ मिनिस्टर होगा तो इनकी कार्रवाइयां जाहिर होंगी कि यह क्या करते रहे हैं। इनके कारनामों का यह हाल है कि जिसकी वजह से corruption और smuggling rampant है, फिर गवर्नर साहिब tribute

pay करते हैं। क्या सिर्फ इस लिए कि हमारे यहां एक और जनरल डायर पैदा हो गया? इन्होंने क्या नहीं किया? मास्टर तारा सिंह जी के खिलाफ इन्होंने चार्ज-शोट लगाई और यह आरोप लगाया कि यह पाकिस्तान के जनरल अयूबखां से मिलकर पंजाब में हथियार लाना चाहते हैं और यहां पर गोरिल्ला वार शुरू करना चाहते हैं। अगर यह चार्ज सही था तो मास्टर जी पर मुकदामा क्यों नहीं चलाया गया? इतना बड़ा चार्ज कि एक आदमी को गद्दार कहा जाए और वह आज ज़िन्दा हो। अगर वह ज़िन्दा है तो इससे साफ ज़ाहिर है कि इनका चार्ज बिल्कुल झूठा है और यह सब से बड़ी corruption है और इसके पीछे एक बड़ी भारी इनकी साज़िश थी कि हिन्दू सिखों को इस तरह से divide कर दो। यह चार्ज इस लिए लगाया ताकि हिन्दू के दिल में यह बात बैठ जाए कि एक सिख पाकिस्तान से मिल कर देश के साथ गद्दारी करता है और उसका दिल फट जाए। फिर यह कहते हैं कि हम हिन्दू सिख की एकता चाहते हैं। यह बिल्कुल झूठ है। यह एक बाकायदा plan के अनुसार हिन्दू सिख को लड़ाना चाहते हैं। और इसी लिए ऐसी हरकतें की जाती हैं। कभी सिखों पर हिन्दुओं के खिलाफ और कभी हिन्दुओं पर सिखों के खिलाफ चार्ज लगाए जाते हैं ताकि एक दूसरे का दिल दूर होता चला जाए। मुझे भी यह चार्जिज़ मिले थे कि हम काश्मीर पर हमला करना चाहते हैं। (घंटी) बस, जनाब, मैं थोड़ा सा वक्त और लूंगा और चूंकि पंडित जी यहां आ गए हैं मैं उन्हें धन्यवाद देता हूं कि पंडित जी ने मेरी दरखास्त कबूल कर ली और उन्होंने हाउस में बैठना मंजूर किया। यों तो वह मेरे बुजुर्ग हैं और मैं उन से माफी मांगना चाहता हूं। मैं उनके बारे में कुछ अर्ज़ करूंगा और वह यह कि वह पंडित श्री राम शर्मा जो अंग्रेज़ों की हकूमत में 20 साल से भी ऊपर लड़ता रहा और जद्दोजहद करता रहा उसको तो मैं नतमस्तक हूं और बड़े अदब के साथ सिर झुकाता हूं लेकिन आज वह पंडित श्री राम शर्मा मर गया जब कांग्रेस की हकूमत हुई क्योंकि कांग्रेस का जो पहिया चल रहा है उसके साथ साथ आज का श्री राम गेड़ काट रहा है, चक्कर खा रहा है। मुझे इस वक्त एक बूढ़ी औरत जिसके घर में चोर चोरी करने आए थे उसकी मिसाल याद आ गई है। वह पंडित श्री राम शर्मा के ऊपर आयद होती है। जब चोरों ने चोरी कर ली तो कुछ ने कहा कि इस बुढ़िया को कत्ल कर दो लेकिन कुछ ने कहा कि नहीं हमें तो सिर्फ चोरी के माल से मतलब है। उन्होंने उस के माल को एक अर्थी बना कर रख लिया ऊपर से चादर डाल ली और 'राम राम सत्य है राम राम सत्य है' करते हुए बाहर निकल गए। बुढ़िया उनके पीछे हो ली और रोती पीटती गयी कि मैं तो लुट गई, हाय लुट गई। लेकिन कुछ दूर पर एक आदमी ने देखा कि इस बुढ़िया के तो कोई रिश्तेदार ही नहीं था। यह आखिर माजरा क्या है। तो उसने चोरों से पूछा कि दिखलाओ इसमें क्या है? जब उसने रोकने की कोशिश की तो उन्होंने कहा कि तुझे क्या है जो कुछ भी है इसमें एक हिस्सा तेरा भी है चलो साथ साथ तुम भी टल्ली बजाते हुए आगे हो जाओ। जब काफी दूर वह लोग निकल गए और शमशान में पहुंचे तो उस माल को बांटना शुरू किया। उस वक्त जो टल्ली बजा रहा था उसने भी अपने हिस्से की मांग की तो उन्होंने धमकाया और कहा कि तू कौन होता है बीच में बंटाने वाला, चल यहां से वरना मार देंगे। तो वह डर के मारे भाग गया।

डिप्टी स्पीकर साहिब, यहां जो यह कहा गया कि हमारा अतर सिंह चला गया, भरत सिंह चला गया, हमारा फलां आदमी चला गया, मुझे इस सिलसिले में एक मिसाल याद आ गई है

[श्री लाल चंद]

जो मैं हाउस को सुनाना चाहता हूं। एक आदमी ने चोरी की। पंचायत ने फैसला किया कि उस आदमी का मुंह काला कर के और गधे पर सवार कर के गांव के सारे बाज़ारों में फिराया जाए। जब सारे बाज़ारों का चक्कर काट कर एक बाज़ार रह गया तो उस आदमी की घर वाली उसे वहां मिली। वह कहने लगा ओ बदज़ात तुम क्या तमाशा देख रही हो जाओ घर पानी गर्म कर के और साबुन तौलिया मेरे नहाने के लिए रखो। एक बाज़ार रह गया है, मैं अभी घूम कर वापस घर आया। इस तरह मैं समझता हूं कि पंडित जी का एक बाज़ार रहता था वह उन्होंने घूम लिया। डिप्टी स्पीकर साहिब, पंडित जी से मैं ने एक और अर्ज़ करनी है। जब वह यहां असैम्बली में आये तो कांग्रेस टिकट पर। इस लिये मैं समझता हूं कि यह खुददारी का तकाज़ा है, political morality का तकाज़ा है कि अगर वह कांग्रेस बैंचिज़ पर नहीं बैठना चाहते तो कांग्रेस से इस्तीफा दें और अगली election लड़ कर देख लें यह कोई तरीका नहीं कि अपनी मर्ज़ी के मुताबिक उधर से इधर आ जाओ। यह तो political fiddling है।

**Mr. Deputy Speaker** : Please don't make personal remarks.

**श्री लाल चन्द** : मैं, डिप्टी स्पीकर साहिब, यह बातें Chairman, Vigilance Committee को कह रहा हूं। मैं यह समझता हूं कि यह political corruption है कि पार्टी से इस्तीफा दिये बग़ैर कोई मैम्बर दूसरी तरफ चला जाए। इस के साथ साथ यह कहना कि मुझे effective काम दो, मैं waiting-list पर नहीं रहना चाहता, यह तो black-mailing है, political swindling है या यूं कहिए कि political prostitution है। फिर कहते हैं कि vigilance का काम हमें मिल कर करना चाहिये। लेकिन हमें आप पर भरोसा नहीं और पब्लिक यह कहती है कि इन्होंने अपने आप को एक ऐसी ग़ार में फैंक दिया है जहां से इन्हें लाला जगत नारायण और शेर सिंह निकाल नहीं सकते। मेरे एक दोस्त ने कहा कि यह American technique में फंस गये हैं।

**Mr. Deputy Speaker** : Please wind up your speech.

**श्री लाल चन्द** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मुझे दो मिनिट और दीजिए। मैं language के बारे में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। कांग्रेस सरकार ने जिन के यह बड़े मद्दाह हैं क्या २ किया है। डाक्टर गोपी चन्द ने parallel formula बनाया, Sachar Formula बनाने वाला कौन था? प्रताप सिंह कैरों ने Regional Formula बनाया। मैं कहूंगा कि कांग्रेस गवर्नमैंट की हमेशा यही पालिसी रही है कि हिन्दुओं और सिखों को divide कर के rule करो। इसी गर्ज़ से यह communal formula ईजाद किया गया है। एक तरफ हिन्दी रिजन बना दिया और दूसरी तरफ Punjabi University कायम कर दी। इस का मतलब सिवाए हिन्दू और सिख की division को पक्का करने के और कुछ नहीं। एक दफा वगर्नर साहिब ने कहा था कि मेरी जेब में language formula है। मैं चार साल से इंतज़ार कर रहा हूं कि शायद यह निकल आये लेकिन न मालूम यह formula उन की जेब से कहीं निकल गया है या उन की जेब काट ली गई है। प्रताप सिंह कैरों मास्टर तारा सिंह को language formula पर crush करना चाहते हैं। इन को पंजाबी ज़बान की तरक्की के लिए कोई और

तरीका अख्तियार करना चाहिए। इन को हरियाणा के लोगों को कहना पड़ेगा कि Punjabi language सिर्फ पंजाब में रहनी है। अगर आप इकट्ठा रहना चाहते हो तो इस के लिए कोई न कोई solution ढूंडना पड़ेगा। अकाली दल के नेताओं और जनसंघ के नेताओं को मिल कर इन चीजों का हल ढूंढना चाहिये। पंजाबी सूबे का मसला कांग्रेस सरकार का पैदा किया हुआ है और misunderstandings पैदा की गई हैं। हिन्दू अब समझने लग पड़े हैं कि वे सिखों के साथ नहीं रह सकते। और इसी तरह सिख समझते हैं कि हिन्दुओं से सिख पंथ को खतरा है। इसलिये मैं इन दोनों communities के नेताओं से अपील करूंगा कि वे इकट्ठे मिल कर पंजाब की समस्याओं का हल ढूंडें। मैं समझता हूं कि अगर दोनों पार्टियां मिल कर इन समस्याओं को solve कर लें तो कांग्रेस Opposition में होगी और Opposition कांग्रेस की जगह होगी। मैं अपने मुअज़िज़ दोस्त सरदार राजिन्द्र सिंह से कहूंगा कि जिस तरीके से वह सोच रहे हैं उन्हें अगली election में हिन्दुओं के votes नहीं मिलेंगे।

फिर, डिप्टी स्पीकर साहिब, law and order का ज़िक्र किया गया। इस के मुतअल्लिक मेरे पास statistics हैं जो मैं पढ़ कर सुना देता हूं:—

1955 में जरायम की तादाद 162,795 थी।

1956 में जरायम की तादाद 183,638 थी।

1957 में जरायम की तादाद 280,572 थी।

1958 में जरायम की तादाद 223,000 थी।

इस से आप, डिप्टी स्पीकर साहिब, अंदाज़ा लगा सकते हैं कि असल में law and order की position है क्या। इस के अलावा मैं बताना चाहता हूं कि 1958 में 596 murders हुए जिन में से 58 cases trace न हो सके। Thefts of property 20,88,858 रुपये की हुई जिन में से 9,72,000 रुपये की property बरामद की गई। इस से पता चलता है कि Police Department की कारकर्दगी क्या है।

**ਸ੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੋਦਿਗਲ** (ਲੁਧਿਆਣਾ, ਉੱਤਰ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Governor ਸਾਹਿਬ ਦੇ Address ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਜੋ ਮਤਾ ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ

3 p.m.

ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੇ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਰੱਖਿਆ ਹੈ ਮੈਂ ਉਸ ਧੰਨਵਾਦ ਦੇ ਮਤੇ ਦੀ ਤਾਈਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਵੀ ਇਸ Address ਨੂੰ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਬੜੇ ਗੌਰ ਨਾਲ ਪੜ੍ਹਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਤੇ ਹੋ ਰਹੀ ਬਹਿਸ ਨੂੰ ਮੈਂ 3—4 ਦਿਨ ਤੋਂ ਵੇਖ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਦੋਨੋਂ ਤਰਫ਼ਾਂ ਤੋਂ ਜਿਤਨੇ ਵੀ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਹਨ ਕਿਸੇ ਨੇ ਇਸ Address ਨੂੰ ਅੱਛਾ ਕਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਨੇ ਇਸ ਨੂੰ ਬੁਰਾ ਕਿਹਾ ਹੈ। ਮੇਰੀ ਆਪਣੀ ਇਹ ਰਾਏ ਹੈ ਕਿ ਕਈ ਆਦਮੀਆਂ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਚੀਜ਼ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਆਪਣੀ ਰਾਏ ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਵਿਚ ਆਪਣੀ ਸੂਝ ਬੂਝ ਘਟ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਦਿਮਾਗ ਦੀ ਖ਼ਾਸੀਅਤ ਦਾ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਅੱਛੀ ਚੀਜ਼ ਨਹੀਂ ਨਜ਼ਰ ਆਇਆ ਕਰਦੀ ਨਾ ਹੀ ਉਹ mentally set ਹੋਇਆ ਕਰਦੇ ਹਨ।

[ਸ੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੌਦਗਿਲ]

ਉਹ ਅਛੀ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਗ੍ਰਹਿਣ ਹੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ । ਮੈਂ ਦੂਸਰੇ Benches ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਗੱਲ ਤੋਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ Governor ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਜੋ Address ਹੈ ਉਸ ਤੇ ਬੋਲਣ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜਿਤਨੀਆਂ ਵੀ ਗੱਲਾਂ ਕਹੀਆਂ ਉਹ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਕਹੀਆਂ । ਐਸਾ ਮਾਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਕ ਮੁਤਅਦੀ ਬੀਮਾਰੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ mental phobia ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਨਾ ਵੇਖਿਆ ਨਾ ਪੜ੍ਹਿਆ, ਨਾ ਇਸ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਵਿਚਾਰ ਕੀਤਾ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਅੰਦਰ ਕੀ ਹੈ, ਕੀ details ਹਨ । Law and order ਘਟਿਆ ਹੈ ਜਾਂ ਕਿਸਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕੋਈ ਵਿਚਾਰ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ । ਜਿਥੇ ਕਿਤੇ ਜੁਰਾਇਮ ਦੀ ਗੱਲ ਆ ਵੀ ਗਈ ਤਾਂ ਇਹ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਜਾਂ ਉਸ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਖਰਾਬੀ ਹੈ । ਕਿਉਂ? ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਉਹ Chief Minister ਹੈ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰਾਏ ਨੂੰ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਕਰਕੇ ਗਲਤ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਆਪਣੇ sphere ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਨਹੀਂ ਵੇਖੀ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਵੇਖਿਆ, ਇਹ ਸਹੀ ਤੌਰ ਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਹੈ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖੇਤਾਂ ਵਿਚ ਹੈ । ਪਰ ਉਹ ਬਲੰਦ ਆਵਾਜ਼ ਨਾਲ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਅਤੇ ਉਸ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋਏ Governor ਸਾਹਿਬ ਦੇ Address ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਵੇਖਿਆ ਭਾਲਿਆ ਵੀ ਨਹੀਂ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖੇਤ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਨਹੀਂ ਵੇਖੇ । ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਦਾ ਕੇਂਦਰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਹੈ । ਇਸਦਾ ਤਾਂ ਉਸ ਗਰੀਬ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ flood ਵਿਚ ਮਕਾਨ ਗਿਰੇ ਹਨ । ਜਿਸਨੂੰ floods ਦੇ ਕਾਰਨ ਬਰਬਾਦੀ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਬਾਹਰ ਨਿਕਲਣ ਨੂੰ ਰਸਤਾ ਨਹੀਂ ਸੀ, ਉਸ ਨੂੰ ਬਚਾਉਣ ਵਾਸਤੇ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਅਤੇ ਉਸ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ । ਜਿਸ ਦੇ ਲਈ ਫੰਡ ਇੱਕਠਾ ਕਰਕੇ ਦਿਤਾ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਜਿਉਂਦਾ ਰਖਿਆ ।

ਹੁਣੇ ਮੇਰੇ ਇਕ ਦੋਸਤ ਨੇ ਬੜੀ ਲੰਬੀ ਚੌੜੀ ਅਪੀਲ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਜੇ ਅਕਾਲੀ ਦੋਸਤ ਅਤੇ ਜਨ ਸੰਘੀ ਭਰਾ ਇੱਕਠੇ ਬੈਠ ਜਾਣ ਤਾਂ ਸੂਬੇ ਦੀ ਭਲਾਈ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਪਰ ਮੈਂ ਇਕ authority ਤੇ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੌਜੂਦਾ agitation ਜਿਸ ਦੇ ਕਾਰਨ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ 29 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਪਿਆ, ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਇਸੇ agitation ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਲੋਕ ਭਲਾਈ ਦੀ ਮਸ਼ੀਨਰੀ ਵੀ ਲੱਗੀ ਰਹੀ, ਮੈਨੂੰ ਅੱਛੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ agitation ਦੇ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਅਕਾਲੀ ਨੇਤਾ ਮਾਸਟਰ ਤਾਰਾ ਸਿੰਘ ਨੇ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਜਨ ਸੰਘ ਦੇ ਲੀਡਰਾਂ ਨਾਲ 4 ਘੰਟੇ ਮੁਲਾਕਾਤ ਕਰਕੇ ਫੇਰ agitation ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ । ਲੁਧਿਆਣੇ ਦੇ ਲੋਕ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਗੱਲ ਸਾਡੇ ਸਭ ਦੀ knowledge ਵਿਚ ਹੈ ਜਦੋਂ ਸਾਰਿਆਂ ਨਾਲ ਸਲਾਹ ਕਰਕੇ ਇਹ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਮੈਂ ਉਦੋਂ ਦਮ ਲਵਾਂਗਾ ਜਦੋਂ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਨੂੰ ਗੱਦੀ ਤੋਂ ਲਾਹ ਦਿਆਂਗਾ । ਪਰ ਇਹ ਲੋਕ ਨਹੀਂ ਜਾਣਦੇ ਕਿ ਇਹ ਹਕੂਮਤ ਪੰਜਾਬ ਦੇ 85% ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਹਥ ਵਿਚ ਹੈ, 15% ਦੇ ਨਹੀਂ । ਜੇ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਉਹ ਮੇਰੇ ਨਾਲ ਚੱਲਣ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਕ ਇਕ ਘਰ ਵਿਚ ਲੈ ਜਾ ਕੇ ਦਿਖਾਵਾਂ ਅਤੇ ਇਕ ਇਕ ਉਥੋਂ ਦੇ ਇਨਸਾਨ ਨਾਲ, ਇਕ ਇਕ ਹਲ ਵਾਹੁਣ ਵਾਲੇ ਨਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਾਵਾਂ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਫੇਰ ਪਤਾ ਲੱਗੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਹੈ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਬਹੁਤ ਮੁਦਤਾਂ

ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਖਬਰ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਲਈ ਹੈ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਲੋਕ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਵਸਦੇ ਸਨ ਜਿਥੇ ਨਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਾਣ ਨੂੰ ਦਾਣੇ ਸਨ ਨਾ ਤਨ ਢਕਣ ਨੂੰ ਕਪੜਾ ਸੀ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਤਾਲੀਮ ਸੀ । ਅਜ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ co-operative ਮਹਿਕਮੇ ਰਾਹੀਂ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਰਾਹੀਂ ਹਰ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਹੂਲਤ ਦਿਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਇਸ ਕਾਬਲ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰ ਸਕਣ ਅਤੇ ਤਨ ਢੱਕ ਸਕਣ । ਅੱਜ ਪੰਜਾਬ ਹਰ ਇਕ ਪੜਾਵ ਵਿਚ ਤਕੜਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਬੜਾ ਅੱਛਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਹੈ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜੇ ਆਦਮੀ ਨੇ ਮਨ ਵਿਚ ਇਹ ਵਿਚਾਰ ਲੈ ਕੇ ਗੱਲ ਕਰਨੀ ਹੈ ਕਿ ਚਾਹੇ ਕੋਈ ਵੀ ਗੱਲ ਕਿਉਂ ਨਾ ਹੋਵੇ ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਸਰਕਾਰੀ ਜਾਂ ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਦੀ ਤਾਈਦ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਬਲਕਿ ਮੈਂ ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਤੇ ਉਸਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਬਦਨਾਮ ਕਰਨਾ ਹੈ ਉਸਦਾ ਕੋਈ ਇਲਾਜ ਨਹੀਂ । ਇਕ ਭਾਈ ਨੇ ਤਾਂ Governor's Address ਨੂੰ Congress Election Manifesto ਹੀ ਦਸਿਆ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਅਸਲ ਵਾਕਿਆਤ ਉਹ ਜਾਣਦੇ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕਿਤਨੇ ਸਕੂਲ ਖੋਲ੍ਹੇ ਹਨ, ਕਿਤਨੀਆਂ co-operative societies ਬਣਾਈਆਂ ਕੀ ਕੁਝ ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਦਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ, ਕੀ Social Welfare ਅਤੇ ਕੀ ਹਰੀਜਨ welfare ਦਾ ਕੰਮ ਹੋਇਆ । ਜਿਤਨੇ ਵੀ development ਦੇ ਕੰਮ ਹਨ ਉਹ ਵਾਕਿਆਤ ਤੇ ਮਬਨੀ ਹਨ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਕ ਵੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਦੱਸੀ । ਉਹ ਦਸਦੇ ਕਿ ਫਲਾਣੇ ਅੰਕੜਿਆਂ ਵਿਚ ਗਲਤੀ ਹੈ ਯਾ ਫਲਾਣੇ Address ਵਿਚ ਗਲਤੀ ਹੈ । ਇਹ ਇਕ ਹਕੀਕਤ ਹੈ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਕੋਈ ਗਲਤੀ ਹੀ ਨਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਆਈ । ਅੱਜ ਮੁਲਕ ਦੀ ਤਾਮੀਰ ਦਾ ਜ਼ਮਾਨਾ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਤੋਂ ਇਹ ਇਨਸਾਨ ਬਣਿਆ ਉਸ ਵਕਤ ਤੋਂ ਹੀ ਦੋ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਤਾਕਤਾਂ ਦਾ ਆਪਸ ਵਿਚ ਝਗੜਾ ਚਲਿਆ ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਕ ਤਾਂ ਉਹ ਜੋ ਆਪਸ ਵਿਚ ਝਗੜਦੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਬਜਾਏ ਤਾਮੀਰ ਦੇ ਕੰਮ ਤੇ ਲੈ ਜਾਣ ਦੇ ਉਹ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦੂਸਰੀ ਤਰਫ ਲੈ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਇਕ ਉਹ ਤਾਕਤ ਹੈ ਜੋ ਮੁਲਕ ਨੂੰ ਤਾਮੀਰ ਕਰਦੀ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਾਕਤਾਂ ਅਜ ਕਲ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੀਆਂ ਹਨ । ਜਿਤਨੀ ਦੇਰ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕ ਇਕੱਠੇ ਰਹਿਣਗੇ ਅਤੇ ਤਾਮੀਰ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਨਗੇ ਉਹ ਤਰੱਕੀ ਕਰਨਗੇ । ਗਲਤ ਗੱਲਾਂ ਨਾਲ ਨਾ ਉਹ ਤਰੱਕੀ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪਿਛਲੇ ਘਾਟੇ ਪੂਰੇ ਹੋ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਮੈਨੂੰ ਇਕ ਛੋਟੀ ਜਿਹੀ ਮਿਸਾਲ ਇਸੇ point ਤੇ ਯਾਦ ਆਈ ਹੈ । ਕਿਸੇ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਇਕ ਬੁਢੀ ਰਹਿੰਦੀ ਸੀ ਜਿਹੜੀ ਰਾਮ ਦਾ ਨਾਉਂ ਨਹੀਂ ਲੈਂਦੀ ਸੀ । ਉਹ ਬੀਮਾਰ ਹੋ ਗਈ । ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਸਮਝਿਆ ਕਿ ਹੁਣ ਇਸ ਦਾ ਅੰਤਮ ਸਮਾਂ ਹੈ ਜੇ ਕਿਸੇ ਐਸੇ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਉਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆ ਖੜ੍ਹਾਈਏ ਜਿਸ ਦਾ ਨਾਉਂ ਰਾਮ ਤੋਂ ਸ਼ੁਰੂ ਹੁੰਦਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਅੰਤਮ ਵੇਲੇ ਤਾਂ ਰਾਮ ਮੂੰਹੋਂ ਨਿਕਲ ਹੀ ਜਾਵੇਗਾ । ਉਸਦਾ ਇਕ ਜਵਾਈ ਸੀ ਜਿਸ ਦਾ ਨਾਉਂ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਸੀ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਖੜ੍ਹਾ ਕਰਕੇ ਕਿਹਾ ਮਾਈ ਤੂੰ ਇਸ ਨੂੰ ਜਾਣਦੀ ਹੈਂ ? ਉਹ ਕਹਿਣ ਲੱਗੀ ਮੈਂ ਕੋਈ ਭੁਲੀ ਹੋਈ ਹਾਂ ਇਹ ਤਾਂ ਬੜੀ ਕੁੜੀ ਦੇ ਘਰ ਵਾਲਾ ਹੈ । (ਹਾਸਾ) ਇਹੋ ਹਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਿਲਕੁਲ ਸਾਹਮਣੇ ਨਜ਼ਰ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜ਼ਰੂਰ ਬਿਨ ਸ਼ਮਸ਼ ਹੈ ਯਾਨੀ ਸੂਰਜ ਦੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚਮਕਦਾ ਹੈ ਪਰ ਨਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਅੱਖ ਇਧਰ ਕੰਮ ਕਰਦੀ ਹੈ ਨਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਦਿਮਾਗ ਇਧਰ ਕੰਮ ਕਰਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨਾ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਦਿਹਾਤੀ

[ਸ੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੌਦਗਿਲ]

ਕਹਿੰਦਾ ਹੈ ਨਾ ਪੰਜਾਬ ਦੀ 85% ਆਬਾਦੀ ਹੀ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਖਰਾਬ ਹਾਲਤ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਕ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨਾਅਰਾ ਕਾਇਮ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਕਿਵੇਂ ਨਾ ਕਿਵੇਂ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਬਦਨਾਮ ਕਰਨਾ ਹੈ, ਹੋਰ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਹੀਂ । ਇਹ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਵੇਂ ਇਸ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਪਲਟੇ, ਹੋਰ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਹੀਂ । ਇਕ ਮੇਰੇ ਫਾਜ਼ਲ ਦੋਸਤ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਜੇ ਅਕਾਲੀ ਅਤੇ ਹਿੰਦੂ ਲੀਡਰ ਇਕੱਠੇ ਹੋ ਜਾਣ ਤਾਂ ਸਭ ਦਾ ਭਲਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਇਹ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਭਲਾ ਹੈ ਨਾ ਉਹ ਜਨ ਸੰਘੀ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਅਕਾਲੀ ਰਹਿਣਗੇ ਬਲਕਿ ਕਾਂਗਰਸੀ ਹੋ ਜਾਣਗੇ ।

ਇਕ ਗਲ ਉਹ ਇਥੇ ਭੁਲ ਭੁਲੇਖੇ ਕਹਿ ਗਏ ਹਨ । ਸ਼ਾਇਦ ਉਹ ਜੋਸ਼ ਵਿਚ ਆ ਕੇ ਕਹਿ ਗਏ ਹਨ । ਪਰ ਮੈਨੂੰ ਖਦਸ਼ਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਉਸ ਤੇ ਅਮਲ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ । ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ welcome ਕਰਦੇ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਫਾਜ਼ਿਲ ਦੋਸਤ ਨੂੰ offer ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਕਿਤੇ ਉਹ ਇਹੋ ਜਿਹਾ ਕੰਮ ਚਲਾ ਦੇਣ ਤਾਂ ਫੇਰ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਕਾਂਗਰਸ ਹੀ ਹੋ ਜਾਏਗੀ । ਫਿਰ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Opposition ਦੇ ਕਈ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਨੇ ਅਤੇ ਡਾਕਟਰ ਬਲਦੇਵ ਪ੍ਰਕਾਸ਼ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਵੀ ਇਹ ਗਲ ਕਹੀ ਸੀ ਕਿ ਅਜ ਤਕ ਇਹ ਨਹੀਂ ਸੀ ਸੁਣਿਆ ਕਿ ਗਵਰਨਰ ਆਪਣੇ ਭਾਸ਼ਣ ਵਿਚ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਦੀ ਤਾਰੀਫ ਕਰੇ । ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਮੇਰੇ ਤੋਂ ਪਹਿਲੇ ਸਪੀਚ ਕੀਤੀ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ House of Commons ਦਾ ਅਤੇ British Parliamentary Practice ਦਾ ਹਵਾਲਾ ਦਿੰਦੇ ਹੋਏ ਕਿਹਾ ਕਿ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਤਾਰੀਫ ਆਪਣੇ ਐਡਰੈਸ ਵਿਚ ਕਿਉਂ ਕਰਕੇ ਗਏ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ । ਠੀਕ ਹੈ ਉਹ ਇਸ ਨੂੰ ਸਮਝ ਵੀ ਨਹੀਂ ਸਕਦੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਸਮਝ ਤਾਂ ਆ ਸਕਦੀ ਹੈ ਜੇਕਰ ਉਹ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਦੇਖਣ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਕੀ ਕੀ ਕੰਮ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ। ਉਹ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਦੇਖਣ ਕਿ ਉਥੇ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਕਿਤਨਾ research work ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਕੁਝ ਦਿਨ ਹੋਏ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ Estimates Committee ਦੀ ਮੀਟਿੰਗ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਗਿਆ । ਉਥੇ ਜਾ ਕੇ ਮੈਂ Irrigation ਵਾਲਿਆਂ ਦੀ research laboratory ਦੇਖੀ ਜਿਸ ਦੇ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਡਾਕਟਰ ਉਪਲ ਹਨ । ਉਥੇ ਉਹ ਦਰਿਆਵਾਂ ਦੇ ਰੁਖਾਂ ਨੂੰ ਤਬਦੀਲ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਜਿਹੜੇ ਤਜਰਬੇ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੇਖ ਕੇ ਦਿਮਾਗ ਦੰਗ ਰਹਿ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਕੀ ਇਹ ਸਭ ਕੁਝ ਸੂਬੇ ਦੀ ਬਿਹਤਰੀ ਲਈ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਿਹਾ ? ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹੋ ਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵੇਖਣੀਆਂ ਹੀ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੀ ਪਤਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਕੀ ਕੁਝ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਫੇਰ ਮੇਰੇ ਇਕ ਦੋਸਤ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ post-mortem ਬਹੁਤੇ ਹੋਏ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ 302 ਦੇ cases ਬਹੁਤ ਘਟ ਦਰਜ ਹੋਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾ ਨੇ ਕਿਤਨੀ ignorence ਦੀ ਗਲ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਹਰ ਮੌਤ ਕਤਲ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ । ਕਈ ਮੌਤਾਂ accident ਨਾਲ ਹੋ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਵੀ post mortem ਹੁੰਦਾ ਹੈ, ਕਈ ਲਾਸ਼ਾਂ ਦਰਿਆਵਾਂ ਵਿਚੋਂ ਮਿਲਦੀਆਂ ਹਨ ਜਾਂ ਕਈਆਂ ਨੇ ਖੁਦਕਸ਼ੀ ਕੀਤੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ।

ਅਜਿਹੇ cases ਦਾ ਵੀ post-mortem ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਤਲ ਦੇ case ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ post-mortem ਦੀ ਗਿਣਤੀ 302 ਦੇ case ਨਾਲ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਿਲ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਥੇ ਇਹ ਕਾਨੂੰਨ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਮੌਤ ਵਿਚ ਜ਼ਰਾ ਵੀ ਸ਼ਕ ਪਏ ਉਸਦਾ post-mortem ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਨੇ ਜਿਹੜਾ allegation ਲਾਇਆ ਹੈ ਇਹ ਬਿਲਕੁਲ ਬੇਬੁਨਿਆਦ ਹੈ ਅਤੇ ignorance ਤੇ based ਹੈ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਡਾਕਟਰ ਬਲਦੇਵ ਪ੍ਰਕਾਸ਼ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ 1955 ਤੋਂ ਲੈ ਕੇ ਹੁਣ ਤਕ ਜੁਰਾਇਮ ਦੀ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ percentage ਵਧੀ ਹੈ। ਮਗਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਇਹ ਨਹੀਂ ਦਸਿਆ ਕਿ ਜਰਾਇਮ ਕਿਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਵਧੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੋਸਤ ਦੇ ਡੋਡੇ ਵੇਚਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਜਾਂ ਅਫੀਮ ਵੇਚਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਜੇ Government ਨੇ ਫੜਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ percentage ਵਧੀ ਹੈ ਤਾਂ ਫੇਰ ਕੋਈ ਹਰਜ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਜ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ law and order ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਤਨੀ ਚੰਗੀ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਵੀ ਔਰਤ ਜ਼ੇਵਰ ਪਾ ਕੇ ਜਾਂ ਕੋਈ ਦੌਲਤ ਲੈ ਕੇ ਜਿੱਥੇ ਮਰਜ਼ੀ ਦਿਨੇ ਰਾਤ ਬਗੈਰ ਕਿਸੇ ਖਤਰੇ ਤੋਂ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ।

ਕੈਰੋਂ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਬਦਮਾਸ਼ਾਂ ਨੂੰ ਇਤਨਾਂ ਡਰ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕੋਈ ਖਰਾਬੀ ਕਰਨ ਦੀ ਜੁਰਅਤ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। (interruptions)

**ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ :** ਸਕੂਲਾਂ ਤੋਂ ਕੁੜੀਆਂ ਸਹੀ ਸਲਾਮਤ ਘਰ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕਦੀਆਂ।

**ਸ੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੌਦਗਿਲ :** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੁਰਾਇਮ ਦਾ ਹੁਣ trend ਬਦਲ ਗਿਆ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ nature ਬਦਲ ਗਈ ਹੈ। ਜਿਹੜੇ ਬਦਮਾਸ਼ ਪਹਿਲੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰਸਤਿਆਂ ਵਿਚ ਲੁਟਦੇ ਹੁੰਦੇ ਸੀ ਉਹ ਹੁਣ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮੇਰੇ ਦੋਸਤਾਂ ਕੋਲ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਆ ਕੇ ਰਹਿਣ ਲਗ ਪਏ ਹਨ। ਇਸ ਵਜ੍ਹਾ ਕਰਕੇ ਜਰਾਇਮ ਵਧ ਗਏ ਹਨ।

**ਡਾਕਟਰ ਬਲਦੇਵ ਪ੍ਰਕਾਸ਼ :** ਠੀਕ ਹੈ ਜੀ ਇਹੋ ਗਲ ਅਸੀਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ।

**ਸ੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੌਦਗਿਲ :** ਠੀਕ ਹੈ ਇਹ ਗਲ ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਤੁਹਾਡੇ ਕੋਲ ਆ ਕੇ ਠਹਿਰਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਰਾਇਮ ਦਾ ਤਰੀਕਾ ਅਤੇ forum ਬਦਲਿਆ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਦਿਹਾਤ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲਾ ਆਦਮੀ ਅਜ ਬਜ਼ਾਤੇ ਖੁਦ ਇਤਨਾ ਤਕੜਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਜੁਰਮ ਕਰਨ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਹੀ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦਾ। ਮੈਂ ਕੁਝ ਦਿਨ ਹੋਏ ਇਕ ਪਿੰਡ ਵਿਚ ਗਿਆ। ਉਥੇ ਇਕ ਆਦਮੀ ਸਰਪੰਚ ਨੂੰ ਮੁਖਾਤਬ ਕਰਕੇ ਕਹਿਣ ਲਗਾ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋ ਕਿ ਇਨਸਾਫ ਕਰੋ ਪਰ ਇਸ ਨੇ ਮੇਰੀ ਬਟਾਈ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ। ਅਤੇ ਉਸ

[ਸ੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੋਦਗਿਲ]

ਪਿੰਡ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਇਹ ਆਵਾਜ਼ ਉਠਾਈ ਅਤੇ ਉਸ ਸਰਪੰਚ ਨੂੰ ਬਟਾਈ ਦੇਣ ਲਈ ਮਜਬੂਰ ਕੀਤਾ । ਮੇਰੇ ਕਹਿਣ ਦਾ ਭਾਵ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਾਗ੍ਰਿਤ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ । ਪਿਛਲੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਇਥੇ ਅਕਾਲੀ agitation ਹੋਈ । ਉਸ ਤੇ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦਾ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਖਰਚ ਹੋਇਆ । ਮੇਰੇ ਦੋਸਤ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ provoke ਕਰਕੇ ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਨੇ agitation ਚਲਵਾਈ ਸੀ ਤਾਂ ਕਿ ਉਸ ਦੀ ਗੱਦੀ ਕਾਇਮ ਰਹੇ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਜਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗੱਦੀ ਤਾਂ ਇਸ ਪਾਸੇ ਦੇ 120 ਆਦਮੀਆਂ ਦੇ ਨਾਲ ਕਾਇਮ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਥੀ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਨੂੰ ਗਰੀਬਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਕਿਤਨੀ ਹਮਦਰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਸੂਬੇ ਦਾ ਉਹ ਕਿਤਨਾ ਭਲਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਬਾਕੀ ਮੇਰੇ Opposition ਵਾਲੇ ਵੀਰਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਦਿਨ ਰਾਤ ਇਹੋ ਹੀ ਖਿਆਲ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਛੋਟੇ ਕੌਣ ਲੈ ਗਿਆ ਹੈ ਜਾਂ ਕੋਇਲਾ ਕਿਸ ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਦੇ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਤਾਂ ਦਿਨ ਰਾਤ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਉਲਝੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹੋ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਦੋਸਤਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਹਿੰਦੂ ਸਿਖ ਏਕਤਾ ਦੀ ਅਪੀਲ ਕਰਦੇ ਹਨ ਆਪਣੀ ਤਰਫੋਂ ਅਪੀਲ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇਕਰ ਉਹ ਸੂਬੇ ਦੇ ਵਿਚ ਇਤਹਾਦ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਹੀ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਸੋਚਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਸਚ ਮੁਚ ਹੀ ਤੁਸੀਂ ਦਿਲੋਂ ਹਿੰਦੂ ਸਿਖ ਏਕਤਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਤਾਂ ਫਿਰ ਹਿੰਦੀ ਗੁਰਮੁਖੀ ਦਾ ਝਗੜਾ ਛਡ ਕੇ ਆਉ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਆਪਣੀ ਮਾਦਰੀ ਜ਼ਬਾਨ ਪੰਜਾਬੀ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਕਰੀਏ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਅਪਣਾਈਏ । ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਵੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਜਿਤਨੀਆਂ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਉਹ ਵੀ ਬੰਦ ਹੋ ਜਾਣਗੀਆਂ । ਮੇਰੇ ਫਾਜ਼ਿਲ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਦਾ ਡਾਇਰ ਦਾ ਨਾਮ ਲੈ ਕੇ, ਜਨਰਲ ਆਯੂਬ ਦਾ ਅਤੇ ਲਾਰਡ ਲਿਨਲਿਥਗੋ ਦਾ ਨਾਮ ਲੈ ਲੈ ਕੇ, ਮੁਕਾਬਲਾ ਕੀਤਾ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮਿਸਾਲ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਉਹ ਤਾਂ ਬਾਹਰਲੀ ਹਕੂਮਤ ਦੇ ਆਦਮੀ ਸੀ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਇਥੇ ਡੰਡੇ ਦੇ ਨਾਲ ਹਕੂਮਤ ਕਰਦੇ ਸਨ । ਲੇਕਿਨ ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਤੁਹਾਡਾ ਆਪਣਾ ਆਦਮੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਚੁਣ ਕੇ ਇਥੇ ਭੇਜਿਆ ਹੈ । ਇਹ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਦਿਲੀ ਹਮਦਰਦੀ ਰਖਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਦੀ ਕਾਬਲੀਅਤ ਨੂੰ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਹਕੂਮਤ ਕਰਨ ਦੇ ਤਰੀਕੇ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਹੀ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਸਾਰਾ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਮੰਨਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਉਸ ਨੂੰ ਲਾਰਡ ਲਿਨਲਿਥਗੋ ਕਹਿ ਕੇ ਪੁਕਾਰੋ ਤਾਂ ਇਹ ਕੋਈ ਇਨਸਾਫ਼ ਵਾਲੀ ਗਲ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਯਕੀਨ ਨਾਲ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੇਰੇ Opposition ਦੇ ਦੋਸਤ ਇਥੇ ਜੋ ਗੱਲਾਂ ਮਰਜ਼ੀ ਹੈ ਕਰ ਲੈਣ ਜਾਂ ਅਖਬਾਰਾਂ ਵਿਚ ਜੋ ਚਾਹੁਣ ਕਢਵਾ ਦੇਣ ਮਗਰ ਲੋਕ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਿਲਕੁਲ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ । ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪਣਾ ਰਵੱਈਆ ਨਾ ਬਦਲਿਆ ਤਾਂ ਅਗਲੇ election ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਵੀ elect ਨਹੀਂ ਕਰੇਗਾ ।

**ਡਾਕਟਰ ਬਲਦੇਵ ਪਰਕਾਸ਼** : ਇਸ ਗਲ ਦਾ 1962 ਵਿਚ ਪਤਾ ਲਗ ਜਾਏਗਾ ।

**ਸ੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੋਦਗਿਲ** : ਜੀ, ਹਾਂ ਮੈਂ 1962 ਦੀ ਹੀ ਗਲ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ । ਉਦੋਂ ਹੀ ਤੁਹਾਡਾ ਪਤਾ ਲਗਣਾ ਹੈ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜੀਆਂ ਗੱਲਾਂ

ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪਣੇ ਐਡਰੈਸ ਵਿਚ ਲਿਖੀਆਂ ਹਨ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਨੂੰ ਦਹੁਰਾਉਣਾ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦਾ।

ਜਨਾਬ, ਮੈਂ ਇਕ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਕ ਇਕ ਮਹਿਕਮਾ ਲੈ ਲਉ। ਇਕ ਨੂੰ ਤਫਸੀਲਨ ਬਿਆਨ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੈ। ਮੈਂ industry ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਕੁਦਰਤੀ ਤੌਰ ਤੇ ਮੇਰਾ ਇਹੋ ਜਿਹੀ ਜਨਤਾ ਨਾਲ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਅੱਧਿਆਂ ਦਾ industry ਨਾਲ ਤੇ ਅੱਧਿਆਂ ਦਾ ਖੇਤੀ ਨਾਲ ਤਅੱਲੁਕ ਹੈ। ਮੈਂ ਲੁਧਿਆਣੇ ਦੀ industry ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਕਿਸੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਪਤਾ ਲਗਾਣ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਦੋ factors ਮੌਜੂਦ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ। ਇਕ ਤਾਂ ਇਹ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਉਤਸਾਹ ਹੋਵੇ, spirit ਹੋਵੇ। ਦੂਸਰਾ factor ਇਹ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਲੀਡਰ ਉਤਸ਼ਾਹ ਨੂੰ ਵਧਾਉਣ ਵਾਲਾ ਹੋਵੇ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਸਤਾਂ ਵਾਂਗੂ ਪਿਛੇ ਖਿਚਣ ਵਾਲਾ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਐਸ ਵੇਲੇ 1200 ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ engineering factories ਕੰਮ ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, 1947 ਵਿਚ ਉਥੇ 10 ਜਾਂ 15 engineering factories ਵੀ ਨਹੀਂ ਸਨ। ਇਹ 1200 engineering factories 12 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਕਾਇਮ ਹੋਈਆਂ, ਬਲਕਿ ਪਿਛਲੇ 7 ਜਾਂ 8 ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਕਾਇਮ ਹੋਈਆਂ। ਐਸ ਵੇਲੇ ਰਫ਼ਤਾਰ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਸਾਲ ਵਿਚ 350 factories ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਬੜੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਲੋਕ ਉਥੇ ਨੂੰ ਭਜੇ ਆਉਂਦੇ ਹਨ। ਉਥੇ ਉਹ ਲੋਕ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਇਹ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਦੀ ਹਕੂਮਤ ਐਜੀਟੇਸ਼ਨਾਂ ਤੋਂ ਨਹੀਂ ਡਰਦੀ। ਵਿਰੋਧੀਆਂ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਭਜ ਦੌੜ ਪਾ ਦਿਤੀ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ invest ਨਾ ਕਰੋ, ਇਹ ਹੁਣ ਅਕਾਲੀ ਸੂਬਾ ਬਣ ਜਾਣਾ ਹੈ, ਸਿਖ ਸਟੇਟ ਬਣ ਜਾਣੀ ਹੈ, ਪੰਜਾਬੀ ਸੂਬਾ ਬਣ ਜਾਣਾ ਹੈ। ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਗੌਰਮੈਂਟ ਤੇ ਇਤਬਾਰ ਹੈ। ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਦੇ future ਤੇ ਇਤਬਾਰ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਹੁਕਮਰਾਨ ਜਮਾਤ ਤੇ ਇਤਬਾਰ ਹੈ, ਇਸ ਦੀ integrity ਤੇ ਇਤਬਾਰ ਹੈ। ਇਥੇ ਲੋਕ invest ਕਰਦੇ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੇ 10 ਸਾਲ ਵਿਚ 95 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਜਨਾਬ, ਫਿਰ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਸਤਾਂ ਨੂੰ ਪੁਛਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਦੋਂ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਦੇਖੀ ਹੈ, ਕਦੇ ਇਹ ਫੈਕਟਰੀਆਂ ਵਿਚ ਗਏ ਹਨ ? ਇਸ ਦਾ ਸਾਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ। ਇਹ ਕਦੇ ਇਹ ਗੱਲਾਂ ਕਰਕੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸ਼ਾਇਦ ਅਖਬਾਰਾਂ ਵਿਚ ਸੁਰਖੀ ਆ ਜਾਵੇ। Opposition ਦੇ ਇਕ member ਦਾ ਅਖਬਾਰ ਨਿਕਲਦਾ ਹੈ, ਮੈਂ ਨਾਉਂ ਨਹੀਂ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ। ਪਿਛਲੇ ਦਿਨੀਂ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਕੋਲੇ ਦੇ 6 ਡਿਪੂ cancel ਹੋਏ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਾਰੇ ਹੀ ਕਾਂਗਰਸੀਆਂ ਦੇ ਹਨ। ਜੋ statement ਹੋਵੇ ਉਹ ਕਿਸੇ ਦਲੀਲ ਜਾਂ logic ਤੇ base ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਮੈਂ ਅਖਬਾਰ ਪੜ੍ਹਿਆ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਦਾ ਸਦਰ ਹੋਣ ਦੇ ਨਾਤੇ ਤਹਿਕੀਕਾਤ ਕੀਤੀ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਾ ਕਿ 6 ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਵੀ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ member ਨਹੀਂ ਸੀ। ਇਥੇ ਤੂਫ਼ਾਨ ਉਠਾਇਆ ਗਿਆ ਕਿ ਕਾਂਗਰਸੀ ਕੋਲੇ ਦੇ ਡਿਪੂ ਲੈ ਗਏ। ਅਗਰ statistics ਤਿਆਰ ਕੀਤੇ ਜਾਣ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗੇ ਕਿ quotas, ਭੱਠੇ ਤੇ ਕੋਲੇ ਦੇ ਡਿਪੂ 95 ਫੀਸਦੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਹਨ ਤੇ 5 ਫੀ ਸਦੀ ਸ਼ਾਇਦ ਕਾਂਗਰਸ ਵਾਲਿਆਂ ਕੋਲ ਹੋਣ। (*Interruption*) ਮੇਰੀ ਗਲ ਸੁਣੀ ਜਾਣ ਜੇ ਚੰਗੀ ਨਹੀਂ ਲਗਦੀ ਤਾਂ ਕੰਨਾਂ ਵਿਚ ਉਂਗਲੀਆਂ ਦੇ ਲੈਣ। ਇਹ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਬੋਲਦੇ ਹਨ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਬੜੇ ਹਿਤੈਸ਼ੀ ਹਨ, ਹਿੰਦੂ ਸਿਖਾਂ ਦੇ ਪਿਆਰੇ ਹਨ। ਮਗਰ ਹਕੀਕਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਕੰਮ ਤਾਂ

[ਸ਼੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੋਦਗਿਲ ]

ਆਪ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਆਪ ਕੰਮ ਕਰਾਉਂਦੇ ਹਨ ਤੇ ਬਦਨਾਮ ਕਾਂਗਰਸ ਨੂੰ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਅੱਜ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਲੋਕ ਬੜੇ ਸਿਆਣੇ ਹਨ । ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ ਸਹੀ ਗੱਲਾਂ ਜਾਣਦੇ ਹਨ । ਉਹ ਇਹ ਜਾਣਦੇ ਨੇ ਕਿ ਕਿਹੜੀ party ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤਾਮੀਰ ਮਨਜ਼ੂਰ ਹੈ। ਕਿਹੜੀ ਪਾਰਟੀ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲਈ ਪਸੀਨਾ ਬਹਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਕ ਸਵਾਲ ਕਰਦਾ ਹਾਂ, ਜੇ ਆਗਿਆ ਹੋਵੇ । ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਸਤਾਂ ਨੂੰ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਅਸੈਂਬਲੀ ਬਣੀ ਨੂੰ ਪੰਜਵਾਂ ਸਾਲ ਹੈ । ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਸਟੇਟ ਦਾ law and order ਅਛਾ ਹੈ। ਜਿਹੜੇ ਇਥੇ ਸੰਘ ਪਾੜ ਪਾੜ ਕੇ ਬੋਲਦੇ ਹਨ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਕਿਸ ਨੇ ਅਗਲੀਆਂ ਇਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਵਿਚ ਆਉਣਾ ਹੈ ਜਾਂ ਰਹਿ ਜਾਣਾ ਹੈ । ਜ਼ਰਾ ਹਿਰਦੇ ਉਤੇ ਹਥ ਰਖ ਕੇ ਦੇਖਣ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਬਜਟ ਸਪੀਚ ਤੇ ਗਵਰਨਰ ਦੇ ਐਡਰੈਸਾਂ ਤੇ ਬਹਿਸ ਕਰਦਿਆਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਦੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤਾਮੀਰ ਦੀ ਕੋਈ ਗੱਲ ਕੀਤੀ ਹੈ । ਅਗਰ ਇਹ position ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ ਫਿਰ ਇਹ ਦਿਮਾਗ ਵਿਚ ਲਈ ਬੈਠੇ ਹਨ ਕਿ ਹੁਣ ਅਸੀਂ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ ਜਾਵਾਂ ਗੇ ਤਾਂ ਲੋਕ ਕਹਿਣਗੇ ਕਿ ਆਉ ਸ਼ਾਹ ਜੀ, ਤੁਹਾਨੂੰ ਫੇਰ ਮੈਂਬਰ ਬਣਾ ਕੇ ਭੇਜੀਏ । ਆਖਿਰ ਸਾਨੂੰ ਕੁਝ ਕਰਨਾ ਪਏਗਾ। (ਘੰਟੀ)

ਮੈਂ industry ਦੀ ਗੱਲ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਸੀ । ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਸਾਢੇ ਬਾਰਾਂ ਸੌ factories ਬਣੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਜਨਾਬ, ਤੁਸੀਂ ਕਦੇ ਉਥੇ ਤਸ਼ਰੀਫ ਲਿਆਉ ਜਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਕੁਝ ਸਜਣ ਜਾਣ, ਪਹਿਲਾਂ ਕਿਸੇ ਜਨ ਸੰਘੀ ਦੇ ਕੋਲ ਨਾ ਜਾਣ, ਜੇ ਇਥੇ ਜਨ ਸੰਘੀ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਜਾਣ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗੇ ਕਿ ਉਥੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਦਸ ਦਸ ਬਾਰਾਂ ਬਾਰਾਂ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਦੀ foreign machinery ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਤੇ ਪੰਜ ਪੰਜ ਸੌ ਰੁਪਏ ਦੀ machinery ਬਣਾ ਕੇ ਤਿਆਰ ਕੀਤੀ ਹੈ । (ਸਰਕਾਰੀ ਪਖ ਵਲੋਂ ਪਰਸ਼ੰਸਾ) ਉਹ ਐਸੇ ਸ਼ਖਸ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲਿਖਣਾ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ, ਪੜ੍ਹਨਾ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ ਅਤੇ ਹਰਫ ਸ਼ਨਾਸੀ ਹੁਣ ਸਿਖੀ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਸੱਠ, ਸੱਠ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ publicity ਦਾ ਖਰਚ ਹੈ । ਮੈਂ ਨਾਉਂ ਨਹੀਂ ਲੈਂਦਾ; ਇਹ Income Tax Officer ਨੂੰ ਨਾ ਕਹਿ ਦੇਣ । ਉਸ ਦਾ 60,000 ਰੁਪਏ publicity ਦਾ ਖਰਚ ਹੈ । ਉਹ ਅਨਪੜ੍ਹ ਹੈ । ਉਸ ਨੇ ਲੁਧਿਆਣੇ ਦਾ ਨਾਉਂ ਸਾਰੇ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਵਿਚ ਮਸ਼ਹੂਰ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਉਸ ਤੇ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਦੀ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਹੈ । ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਹੋਏ ਜਦੋਂ ਇਹ ਉਥੇ ਦੌਰੇ ਤੇ ਗਏ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਕਾਰਖਾਨੇ ਵਿਚ ਗਏ ਤੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਜੋ ਇਮਦਾਦ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਰਾਂਗੇ । ਹਾਲਾਤ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ, ਹਰ ਇਕ ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਹੁੰਦੀ ਹੈ, ਚਾਹੇ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਐਸੇ ਨਹੀਂ ਕਿ ਜਿੰਨੀ ਮਦਦ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਅਸੀਂ ਕਰ ਸਕੀਏ । ਮਗਰ ਮੈਨੂੰ ਯਕੀਨ ਹੈ ਕਿ ਜਿੰਨੇ ਸਾਡੇ ਹਾਲਾਤ ਨੇ ਉਸ ਤੋਂ ਵਧ ਚੜ੍ਹ ਕੇ ਮਦਦ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਤੇ ਕਰਾਂਗੇ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਹੁਣੇ ਹੀ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ 224 ਕਾਰਖਾਨਿਆਂ ਦਾ ਇਕ group ਬਣਿਆ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ industrial estate ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ (*Interruption*) ।

**Mr. Deputy Speaker** : No interruption; please wind up.

**ਸ਼੍ਰੀ ਹਰਭਗਵਾਨ ਮੋਦਗਿਲ** : ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ 224 ਨਵੇਂ enterprisers ਆਏ ਹਨ । ਨਵੇਂ enterprisers ਨੇ ਉਥੇ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਏ ਦੀ machinery instal ਕੀਤੀ। ਉਹ ਜਿਹੜੀ estate ਬਣੀ ਹੈ ਕੀ ਉਹ ਵਿਰੋਧੀਆਂ ਨੇ ਬਣਾਈ ਹੈ ਯਾਂ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਨੇ ਬਣਾਈ ਹੈ ?

